## सूरदास

कृष्ण-काव्य के सर्वप्रथम और सर्वश्रेष्ठ कवि सूरदास हैं। वे धार्मिक कवि हैं, अतः उनकी विचारधारा को हमें एक, धार्मिक दृष्टि-कोण से और दो, कवित्व की दृष्टि से देखना पड़ेगा।

सूर कवि पहले थे, धार्मिक पुरुषवाद में। इसीलिए धार्मिक उपदेश या तत्व-चिन्तन का उनकी रचना में अभाव है। उनकी कविता में साम्प्रदायिकता की भावना बहुत कम मिलती है। प्राचीन धर्म के प्रति उनकी आस्था भी तुलसी-जैसी नहीं है। सूर पुष्टिमार्गीय भक्त थे, परन्तु उनकी रचना में इसके सम्बन्ध में भी स्थूल रूप मे केवल सिद्धान्त भर मिलते हैं। पुष्टि-मार्ग के साथ श्रीमद्भागवतीय तथा पौराणिक भावना भी मिल जाती है।

पुष्टि-मार्ग के अनुसार कृष्ण परब्रह्म हैं और वे सच्चिदानन्द-स्वरूप हैं। इसीलिए ब्रह्म के अतिरिक्त प्रकृति या जीव की स्वतंत्र सत्ता नहीं है। त्रयी, दशावतार, जीव ( विशिष्ट और साधारण दोनों ) और प्रकृति—ये वास्तव में ब्रह्म के ही विशेष रूप हैं। पुष्टि-मार्ग के इस मूल सिद्धान्त की झलक हमें सूर में यत्र-तत्र कई स्थानों पर मिलती है। जल विहार, रासलीला और होली आदि लीलायें प्रकृति या माया के नित्य रूप हैं--नित्य का व्योहार हैं, वे क्रियायें हैं जो परब्रह्म के कुछ गुणों के तिरोभाव तथा आविर्भाव के साथ प्रतिदिन देखने में आती हैं। पुष्टि-मार्ग में मुक्ति के दो उपाय हैं--१. मर्यादा मार्ग (आत्म-साधना) निज के प्रयत्न तथा ज्ञान द्वारा ईश्वर ( अक्षर ) में लय हो जाना। २. पुष्टि-मार्ग--आत्म-साधना के द्वारा नहीं बल्कि आत्म-समर्पण के द्वारा कृष्ण (जो कि साक्षात् परब्रह्म हैं) से एकत्व प्राप्त करना। पहले में जीव की सत्ता नष्ट हो जाती है। दूसरे में ऐक्य होता है परन्तु सत्ता नष्ट नहीं होती। सूर ने भ्रमरगीतवाले अंश में कहीं-कहीं इसका स्पष्टीकरण भी किया है। सूर के काव्य पर पुष्टि-मार्ग की छाप अवश्य

है किन्तु न तो पुष्टि-मार्ग के सिद्धान्त ही विस्तार में मिलते हैं, न मुक्ति-प्राप्ति के उपायों का विस्तृत विवेचन है।

ूरदास का कविवाला रूप प्रधान है। सूर की प्रतिभा एकांगी है। एक निश्चित मार्ग का अवलम्बन किया—केवल कृष्ण के में लिखना और वह भी केवल ब्रज-भाषा में एवं रस की दृष्टि से शृङ्गार (विनय पदों को छोड़ कर) रस को अपना विषय बनाया। क कि बाललीला में भी शृङ्गार का आरोप करना। उन्होंने र्ग की ओर ध्यान नहीं दिया। उनके काव्य में वास्तविक जीवन चत्रण है। उनके राधा-कृष्ण आदि प्रत्येक घर की वस्तु हैं। ा प्रेम साधारण स्त्री-पुरुष का प्रतिदिन का प्रेम है। जहाँ अलौकिकता है, वह कथा की परम्परा के कारण है। निष्कर्ष यह है कि सूर की अपनी प्रतिभा यथार्थवाद की ओर रही। इसके अतिरिक्त यह भी स्पष्ट है कि भक्त-काल के कवियों में से विद्यापति को छोड़ कर काव्य-शास्त्र का जितना प्रभाव सूर पर है, उतना किसी अन्य कवि पर नहीं। उनके काव्य पर नायक-नायिका-भेद की छाप है और ऋतु-वर्णन, मान-लीला आदि प्रसंगों में काव्य-शास्त्र का ही सहारा लिया गया है।

सूरदास की कविता का विशेष गुण है उनका व्यभिचारी भावों का चित्रण। सूरदासजी की रचना कोई महाकाव्य नहीं है, अतः स्थाई भाव कम हैं। सामूहिक दृष्टि से तो अनेक पदों में मिला कर कोई रस कह सकते हैं, परन्तु वैसे प्रत्येक पद स्वतंत्र हैं। व्यभिचारी भावों का इतना अधिक चित्रण कवि की प्रतिभा का द्योतक है। सूरदास ने भक्ति सम्बन्धी पदों में भी काव्य-शास्त्र का सहारा लेकर मौलिकता दिखाई है। विनय पदों में एक ओर भक्त और दूसरी ओर भगवान आलम्बन हैं। हरि-गुण-वर्णन, संसार की असारता का वर्णन, तीर्थ, सन्त आदि उद्दीपन विभाव हैं। शान्ति लाभ देनेवाली प्रत्येक वस्तु उद्दीपन के अन्तर्गत है। तुलसी की विनयपत्रिका की तुलना करने

पर हम देखते हैं कि आलम्बन और उद्दीपन का विस्तृत वर्णन सूर में नहीं मिलता। भगवान् का तो कुछ वर्णन सूर ने किया भी है, भक्ति या सन्त-महिमा या तीर्थ का कोई वर्णन सूर ने नहीं किया। यद्यपि यह सूर की प्रारम्भिक रचना है परन्तु इसमें भी हमें काव्य-शास्त्र के अभाव का संकेत मिलता है। अनुभाव भी अधिक नहीं मिलते। हाँ, जो उत्कर्ष रूप में वर्णित मिलते हैं वे संचारी या व्यभिचारी भाव हैं। उदाहरण के लिये सूर के काव्य में निर्वेद, शंका और विषाद का सुन्दर चित्रण मिलता है। मन शांति की खोज में किन अवस्थाओं में होकर गुज़रना चाहता है, कवि इसका चित्रण करता है।

रस के परिपाक में जो वाह्याडम्बर हैं, जो साधारण उद्दीपन की भावना है, जो वाह्य सामग्री है, उसकी ओर कवि का ध्यान नहीं है। जहाँ महाकवि को स्थूल सामग्री पर ही ध्यान रखना चाहिये, वहाँ सूर और आगे बढ़ जाते हैं। उन्होंने भीत और हर्ष जैसे सूक्ष्म मानसिक भावों का चित्रण किया है।

सूरदास के पदों में आलम्बनों का विस्तार नहीं मिलता। उनके वात्सल्य के आलम्बन कृष्ण और यशोदा हैं, संयोग-शृङ्गार के राधा गोपी और कृष्ण, वियोग-शृङ्गार के कृष्ण-यशोदा और राधा गोपियाँ कृष्ण। इनमें से किसीका भी स्वतंत्र रूप से चित्रण नहीं किया गया है। उद्दीपन तथा अनुभावों की हमें वहुत सामग्री मिलती है। उद्दीपन की सामग्री में कृष्ण के रूप-वर्णन की जो सामग्री है वह भी दो प्रकार की है--१ सख्य और वात्सल्य में जहाँ वाल तथा किशोर कृष्ण का वर्णन है। २--संयोग-वियोग-शृंगार में जब कृष्ण राधा और गोपियों से प्रेम करने लगे थे। रूप-वर्णन के साथ नख-शिख भी उद्दीपन का एक अंग है। सूरदास ने कृष्ण के नख-शिख का कम वर्णन किया है, राधा के नख-शिख का अधिक। वंशी और वंशी-ध्वनि भी उद्दीपन के अंग हैं। उद्धव का चरित्र उद्दीपन के अन्तर्गत आता है। प्राचीन काव्य में दूत और दूती उद्दीपन के अंग ही माने गये हैं। सूरदास के काव्य

में मधुकर, पाती, ऋतुओं और पक्षियों (मयूर, चातक, कोयल आदि) का वर्णन भी मिलता है। इनसे सम्बन्ध रखनेवाली सामग्री भी उद्दीपन के अन्तर्गत आती है। सूरदास के पदों में कितने ही पद नेत्र-वर्णन के विषय में हैं। नेत्र-सम्बन्धी पद आंशिक रूप से उद्दीपन और आंशिक रूप से अनुभाव के अन्तर्गत आते हैं। कृष्ण के नेत्रों का चित्रण उद्दीपन के लिए ही हुआ है। राधा, गोपियों और भक्त के नेत्र अनुभाव प्रगट करते हैं।

संयोग और वियोग-शृङ्गार की सामग्री भी कुछ अलग है। कृष्ण का रूप-वर्णन केवल संयोग-शृङ्गार के उद्दीपन के लिए हुआ है। ऋतु-वर्णन संयोग और वियोग दोनों अवसरों पर होता है। पाती, मधुकर, उद्धव, पक्षी आदि वियोग-शृङ्गार को ही पुष्ट करते हैं। अनुभाव का चित्रण विस्तार से नहीं किया गया है, यह प्रायः उद्दीपन के साथ मिश्रित करके वर्णित किया गया है। ऋतुओं के वर्णन के साथ उनका गोपियों पर क्या प्रभाव पड़ रहा है, यह भी वर्णित है। वास्तव में काव्य के आदर्श की दृष्टि से सूरदास का विरह-लीला-सम्बन्धी साहित्य बहुत उच्च है।

इस उद्दीपन और अनुभाव-चित्रण में कुछ त्रुटियाँ भी हैं। अलौकिक लीलाएँ स्वाभाविक उद्दीपन या अनुभाव के चित्रों में बाधा डालती हैं। ऊखल में बँधे बालक का स्वाभाविक चित्र यमलार्जुन के गिर जाने से अस्वाभाविक हो जाता है। संयोग-लीला के चित्रों में आवश्यकता से अधिक शृंगार-प्रियता के कारण अस्वाभाविकता आ गई है। अतिशयोक्ति और सांग-रूपक का प्रयोग भी रस-ग्रहण करने में बाधा डालता है। व्यभिचारी-भाव का स्थान गौण है, परन्तु सूर ने उसे आवश्यकता से अधिक प्रधानता दे दी। सूर मन की अवस्थाओं के चित्रकार हैं। इसका एक कारण यह भी है कि वे कीर्तन के लिए पद-रचना करते थे।

सूर के काव्य का एक भाग ध्वनि-काव्य है। हमारा तात्पर्य भ्रमर

गीतवाले पदों से है जिनमें व्यंजना का प्रचुर प्रयोग हुआ है। साहित्य-पारखी जानते हैं कि सूरदास व्यंजना के प्रयोग में कितने सफल हुए हैं।

सूरदास का चरित्र-चित्रण विशद नहीं है। उनके चरित्रों में विकास नहीं मिलता। इसका एक कारण सूर की रचना का गीति-काव्य होना है। उन्होंने पृथक्-पृथक् अनुभूतियों और घटनाओं के ऊपर रचनायें की हैं। यदि सूर ने कृष्ण की सम्पूर्ण जीवनी लिखी होती तो चरित्र-चित्रण के लिए अधिक सामग्री मिल जाती। एक कारण यह भी है कि सूर ने कृष्ण-चरित्र का प्राय: पूर्वार्ध ही लिया है। उन्हें ब्रजवासी कृष्ण प्रिय हैं। वास्तव में कृष्ण के चरित्र का विकास वाल-जीवन के आगे ही होता है।

सूर-साहित्य पर अनेक प्रभाव दिखलाई पड़ते हैं। वाललीला पर श्रीमद्भागवत का प्रभाव है जिसके कारण कृष्ण के चरित्र में अलौकिकता का समावेश हो गया है। वाललीला के प्रसंग में और राधा-कृष्ण के मधुर चित्रण पर पुष्टि-मार्ग की छाप है। पुष्टि-मार्ग में माधुर्य एवं वात्सल्य-भक्ति की प्रधानता है। पुष्टि-मार्ग के कर्मकांण्ड का प्रभाव भी सूरसागर के अनेक पदों में स्पष्ट है। वल्लभाचार्य के वाद विट्ठलनाथ के समय में अनेक कर्मकाण्ड वढ़ गये थे। होली आदि त्यौहारों पर मूर्ति सजाई जाती। सावन में रास-विलास होता। भोग, कीर्तन, पूजा-पाठ आदि का विशेष विधान था। इनमें से प्रत्येक पर सूरदास ने अनेक पद लिखे हैं। सूर-साहित्य के सर्वोत्कृष्ट पदों पर लौकिक वाल-चरित्र की छाप है। कहीं-कहीं पूरे पद में सूर एक साधारण वालक का चित्रण करते गए हैं।

किन्तु अन्त में एक पंक्ति में वह यह स्मरण करा देते हैं कि यही असुर को मारने वाले कृष्ण हैं। इस प्रकार की वात वात्सल्य-रस में वाधक होती है, परन्तु यह सूर का अपना दृष्टि-कोण था। कभी-कभी सूरदास वाल-चित्रण में काव्य-शास्त्र से प्रभावित हो जाते हैं और

आलम्बन, उद्दीपन, विवाह आदि का वर्णन करने लगते हैं। प्रेम-लीला-सम्बन्धी पदों में यह प्रभाव अधिक है, वात्सल्य-सम्बन्धी पदों में कम। सूर-साहित्य का एक पहलू यह भी है कि वह धार्मिक रूपक है। कृष्ण साधारण नायक नहीं, परब्रह्म हैं। उसी प्रकार गोपियाँ दार्शनिक रूपक के अनुसार आत्मायें हैं या अधिक नहीं तो साधारण स्त्रियाँ तो नहीं हैं। इस धारणा के कारण स्पष्ट चित्रण में बाधा पड़ती है।

ऊपर हमने रस के विकास की दृष्टि से सूर-साहित्य की कुछ त्रुटियाँ दिखाई हैं। इनके अतिरिक्त कुछ अन्य दोष भी हैं जैसे अलंकार के प्रचुर प्रयोग के कारण प्रसाद गुणों का अभाव, कल्पना की अधिकता के कारण भावों की भीड़ और संयोग-शृंगार के अश्लील अंश। ये सब त्रुटियाँ यह संकेत करती हैं कि कवि का झुकाव काव्य-शास्त्र की ओर अधिक था।

सूरदास के बाद अष्टछाप के कवियों में सबसे महत्त्वपूर्ण नन्ददास हैं। इनके अधिकांश ग्रन्थ खंड-काव्य के रूप में है। ये सब ग्रन्थ कृष्णलीला के सम्बन्ध में है। इन्होंने पदों का प्रयोग कम किया है। नन्ददास केवल भक्त ही नहीं थे, वे पंडित भी थे। संस्कृत ग्रन्थों का अध्ययन भी ऊँचा था और इन्होंने कुछ संस्कृत ग्रन्थों का अच्छा अनुवाद किया है। इनका शब्द-शक्ति का अध्ययन भी गम्भीर था। ये काव्य-शास्त्र के ज्ञाता भी थे, इनके रीति-ग्रन्थ इसके उदाहरण हैं। कृष्ण-कवियों में इतनी बहुमुखी प्रतिभा किसी में नहीं है, जितनी नन्ददास में है।

**नन्ददास**

कृष्ण-काव्य के दो कवियों सूरदास और नन्ददास में कवित्व धार्मिक सन्देश के ऊपर अधिकार प्राप्त किये है, परन्तु अन्य कवियों में भक्ति-भाव प्रधान है, कवित्व कम।

**कृष्णदास पयाहारी**[1] कृष्णदास के पदों में भी भक्ति-भावना अधिक है, कवित्व कम। इन्होंने अधिकतः युगल जोड़ी के संयोग-शृंगार का ही वर्णन किया है, विशेषकर मान का बड़ा सुन्दर चित्रण हुआ है। इनकी दो पुस्तकें प्रसिद्ध हैं—भ्रमरगीत और प्रेम-तत्व निपरूण।

**परमानन्ददास**[2] इनकी पुस्तकाकार रचनाएँ ध्रुवचरित्र, और दानलीला हैं। शेष पदों का एक बड़ा संग्रह है। इनमें भी भक्ति-भाव प्रधान है। इनके पद भक्त की तन्मयता को पूरा-पूरा प्रगट कर सके हैं।

**कुम्भनदास**[3] इनके केवल फुटकर पद मिलते हैं जिनमें कृष्ण की अनन्य भक्ति प्रगट की गई है। इनका दृष्टि-कोण इनके इस प्रसिद्ध पदसे स्पष्ट है—कुम्भन दासलाल गिरधर बिनु और सबै बेकाम

**चतुर्भुजदास** ये कुम्भनदास के पुत्र थे। इनके ग्रन्थ हैं—द्वादशयश, भक्ति प्रताप और हितजू को मंगल। इनकी कविता पर सूरदास का स्पष्ट प्रभाव है परन्तु इन्होंने कृष्ण-चरित्र को आधार नहीं बनाया, केवल कृष्ण पर कविता की है।

**छीत स्वामी**[4] इनके केवल स्फुट पद प्राप्त होते हैं जो अत्यन्त उत्कृष्ट हैं और ब्रज-भूमि से इनका उत्कट प्रेम प्रगट करते हैं।

**गोविन्द स्वामी**[5] इनके भी केवल स्फुट पद मिलते हैं।

---

१—जन्म सं० १६००

२—समय सं० १६०० के आसपास

३—कविता-काल सं० १६०७ के लगभग

४—कविता काल सं० १६१२

५—वही

मीरा के पद गुजराती, डिंगल और ब्रज से मिलती-जुलती पश्चिमी हिन्दी में पाये जाते हैं। भाषा-वैभिन्न्य का कारण उनका मौखिक रूप से प्रचलित होना है। विषय की दृष्टि से भी एक समस्या उपस्थित हो जाती है। साधारणत. मीरा कृष्णोपासक मानी जाती हैं, परन्तु उनके पदों में सन्तों के उद्गार भी अनेक मिलते हैं। मोटे रूप से हम उनके काव्य को तीन भागों में रख सकते हैं--

मीरा

१--सन्तों की भावनावाले पद जिनमें चेतावनी और उद्देश्य प्रमुख हैं। इन पदों में मीरा स्वयम् एक गोपी हैं। उनमें न संचारी भावों का वर्णन मिलता है, न उद्दीपन और आलम्बन विभावों का। प्रेम-सम्बन्धी लगभग सभी पदों में अनुभावों का ही चित्रण है। जहाँ कृष्ण का चरित्र उपस्थित किया गया है, वहाँ भी अंग-प्रत्यंग का वर्णन नहीं किया गया है। जहाँ अन्य कृष्ण-कवि कृष्ण-कथा का आश्रय लेते हैं, वहाँ मीरा उसे बिलकुल भुला देती है। इसी कारण मीरा की कविता में कृष्ण का निश्चित व्यक्तित्व विकसित नहीं हो सका है। राम तथा गोविन्द को उपास्य कहा गया है और वैराग्य की भावना सविशेष है। इनकी शैली भी सन्तों के पदों-जैसी है। कुछ विनय के पद भी इसी शैली के हैं। २--सगुण भक्ति की भावनावाले पद। इनमें से अधिकांश कृष्ण-प्रेम सम्बन्धी हैं। इन्हें विरह और प्रेम एवं सगुण विनय के शीर्षक से इकट्ठा किया जा सकता है। ३--जीवनी-सम्बन्धी पद। इनके अतिरिक्त होली, सावन, सोरठ और मिश्रित अंग हैं जिनमें सन्त-भावना के ही दर्शन होते हैं।

मीरा के पदों में काव्य-शास्त्र का प्रभाव अधिक नहीं है। इसलिये वे अधिक स्वाभाविक हैं, उनकी तन्मयता अभूतपूर्व है। यही कारण है कि उनमें भावनाओं का बड़ा स्पष्ट चित्रण हो सका है।

वास्तव में मीरा के काव्य में उनका समय अपरोक्ष रूप से हमारे सामने आ जाता है। मीरा का जीवन-काल १५००-१५५० ई० है और

रचना-काल सम्भवत: १५२०—१५५० ई०। उस समय संत-भावना पूर्ण रूप से विकसित नहीं हो पायी थी। इसीलिये कुछ परम्परा के कारण, कुछ इस कारण कि मीरा का प्रदेश (राजस्थान) सन्त-पन्थियों का केन्द्र था, कुछ उस युग की सहिष्णु और सामंजस्य-प्रधान प्रवृत्ति के कारण, मीरा के काव्य में संतों की विचार-धारा का महत्त्वपूर्ण स्थान है। किसी-किसी पद में गोरख सम्प्रदाय के सन्त-महात्माओं का प्रभाव भी स्मरण हो आता है। पश्चिमी हिन्दुस्तान में उनका भी बड़ा प्रभाव था।

भाषा की दृष्टि से भी यही बात है। मीरा की भाषा राजस्थानी रही होगी क्योंकि उनका अधिकांश जीवन राजस्थान में ही व्यतीत हुआ था, परन्तु उस समय व्रजभाषा साहित्य के क्षेत्र में प्रतिष्ठित हो रही थी। अत: उसका प्रभाव भी लक्षित है। उस समय तक महाराष्ट्री राजस्थानी और व्रज में इतना अन्तर भी न पड़ा हो जितना आज है, यह भी सम्भव है। आज जिस रूप में उनके पद मिलते हैं, वह इस-लिये बहुत भिन्न हैं क्योंकि वह कई स्थानों से संग्रह किये गये जान पड़ते हैं और संग्रहकर्ता के स्थान की भाषा ने उन्हें प्रभावित किया है।

मीरा की भक्ति गोपियों की-सी है, परन्तु उनमें दासी-भावना की ही प्रधानता है। उनके शृंगार के पीछे भी अपूर्व शान्ति है। संभव है उन पर चैतन्य मतावलम्बी भक्तों का भी प्रभाव पड़ा हो। श्री आनन्द शंकर ध्रुव इस प्रभाव को मुख्य नहीं मानते। उनका कहना है—"हम मीरा का चैतन्य साधुओं के साथ समागम मानते हैं, किन्तु उनकी ज्वाला प्रगट करनेवाली शक्तियाँ हम जयदेव और रामानन्द की मानते हैं।"

सारा उत्तर-पश्चिमी भारत कृष्ण-भक्ति से प्रभावित हो रहा था।

भागवत का आदर किसी भी वेद-ग्रन्थ से कम न था। वास्तव में मध्ययुग के कृष्ण-भक्तों के लिए वही वेद था। इसीसे उसका आधार लेकर अनेक रचनायें हुईं। कृष्ण-भक्त कवियों ने दशम स्कन्ध के अनुवाद या उसके आधार पर रचे ग्रन्थ प्रस्तुत किये। राम-भक्त तुलसी ने भी राम एवं उनके चरित्र को पुष्ट करने तथा कथा, शैली आदि के लिये इसी ग्रन्थ की ओर मुड़कर देखा।

**पृथ्वीराज**

राजस्थान में कृष्ण-चरित्र का वीरत्व-शृंगारपूर्ण अंग अधिक प्रिय था। यद्यपि राजपूताने के अधिकांश राजा शैव थे, परन्तु इस समय कुछ ने वैयक्तिक रूप से भागवत धर्म को स्वीकार कर लिया था। महाराज पृथ्वीराज इन्हीं महानुभावों में से थे। यह बीकानेर नरेश राव कल्याणमल के पुत्र और महाराज कामसिंह के छोटे भाई थे। अकबर के दरबार से सम्बंधित भी थे। इन्होंने रुक्मणी की कथा को लेकर एक सुंदर पिंगल-काव्य की रचना की।[1] नाभादास ने भक्तमाल में इसके विषय में लिखा है—

सवैया, गीत, श्लोक, वेलि दोहा नव गुण रस।
पिंगल काव्य प्रमाण विविध विध गायो हरि जस॥
परि दुख विदुप श्लाध्य वचन रसनाजु उजारे।
अर्थ विचित्रित मोल सबै सागर उद्धारे॥
रुक्मिणी लता वर्णन अनुप वागीश वदन कल्याण सुव।
नरदेव उभय भाषा निपुण प्रिथीराज कविराज, हुव॥

इस काव्य में रचना खंड-काव्य के रूप में हुई है और इस पर संस्कृत काव्यों और रीति-शास्त्र का गहरा प्रभाव है यद्यपि ग्रन्थ-फल-निर्देश में कवि का मत है—

---

[1] वेलिकिसन रुक्मणी री।

"उपजै अहोनिसि आप आपनै
रुक्मणि क्रिसन सरीख रति"[1]

भक्ति के सम्बन्ध में भी कवि का मत महत्त्वपूर्ण है—

"मधुकर रसिक सुभगति मंजरी, मुगति फूल फल भुगति निसि"

परन्तु ग्रन्थ-रचना करते समय कवि की दृष्टि लौकिकता और काव्य-शास्त्र की ओर ही अधिक रही है। "कवि ने कृष्ण के चरित्र को दैविक स्वरूप दिया है, परन्तु दूसरी ओर रुक्मणी को संसार के समस्त आडम्बरों से सजाकर बिलकुल लौकिक रूप दे दिया है।" उन्होंने रुक्मणी के शैशव, क्रमागत यौवनावस्था तक के विकासक्रम, पत्रिका, उद्दीपन, नख-शिख आदि कितने ही प्रसंगों में कालिदास आदि कवियों को अपना आदर्श बनाया है। यहाँ हमें प्रच्छन्न रूप से रीतिकाल के अंकुर मिल जाते हैं जो परवर्ती कृष्ण-काव्य में विकसित हुए।

कृष्ण-काव्य के परवर्ती कवियों ने कवित्व पर अधिक ध्यान दिया, भक्ति पर कम। स्वयम् सूर भी कवित्व से किस सीमा तक परिचालित थे, यह हम ऊपर दिखा चुके हैं। काव्य-शास्त्र को ध्यान में रखने की यह प्रवृत्ति हिन्दी कविता के आरम्भ में भी थी। धीरे-धीरे यही कवियों का आलम्बन बन गई। कृष्ण-भक्ति केवल बहाना मात्र रह गई। कवियों ने उद्दीपन विभाव में ऋतु-वर्णन और नखशिख-वर्णन-सम्बन्धी साहित्य उपस्थित किया और कृष्ण-राधा को परोक्ष रूप में रखकर तथा कभी-कभी अपरोक्ष रूप में रखकर भी नायक-नायिका भेद कहा। वास्तव में जिसे हिन्दी का रीति-काव्य कहा जाता है, उसके विकास में कृष्ण-भक्ति-काव्य का बड़ा हाथ है। एक तरह से रीति-शास्त्र ने कृष्ण-काव्य को प्रभावित किया और परवर्ती काल में कृष्ण-काव्य ने हिन्दी रीति-कविता को। इसे हमें यों ही समझ लेना चाहिए कि रीति और भक्ति की धारायें साथ-साथ चल रही थीं, धीरे-धीरे भक्ति साध्य नहीं

---

[1] हिन्दुस्तानी एकेडमी से प्रकाशित संस्करण की भूमिका, पृष्ठ १००

रही, काव्य-रीति लक्ष्य हो गये। वास्तव में संस्कृत का प्रचुर साहित्य हिन्दी भक्त-कवियों के सामने था और उसमें शृंगार-काव्य भी कम नहीं था। हर्ष के समय से विद्यापति के समय तक संस्कृत काव्य और पुराण पंडितों और विद्वानों के पठन-पाठन के नियम थे और उन्हें छोड़कर काव्य की सृष्टि करना ही असंभव था। इसीलिए कवि-भक्तों के जाने-अजाने अनेक सुन्दर साहित्य-परंपराओं का समावेश भक्ति-काव्य में हो गया। कालांतर में भक्ति का उन्मेष कम हो जाने पर ये साहित्य-परंपराएं ही सब कुछ बन गईं और कविता का रसस्रोत सूख गया।

ऊपर भक्त-काव्य का जो विवेचन हमने किया है, उससे हमें मध्ययुग की भक्ति की धारा के इतिहास को समझने में सहायता मिलती है और हम कुछ प्रधान भक्तों, मर्मियों और संतों के साहित्य से परिचित होते हैं। इन भक्तों, मर्मियों और संतों का साहित्य कुछ कम नहीं है। यह सच है कि बहुत-सा साहित्य प्रक्षिप्त है, परन्तु इसमें भी सन्देह नहीं कि जो निश्चित रूप से अप्रक्षित सिद्ध हो चुका है उसके आधार पर भी हम हिन्दी भक्त-काव्य को संसार के साहित्य में सर्वश्रेष्ठ स्थान दिला सकते हैं। वास्तव में ऊपर के ऐतिहासिक विवेचन से इस साहित्य की सुन्दरता, विभिन्नता, जीवन-निर्माण में उपयोगिता और इसके निर्माताओं के व्यक्तित्व के सम्बन्ध में हम अधिक नहीं जान पाते। सच तो यह है कि इस साहित्य में हमारे भक्तों संतों का व्यक्तित्व पूर्ण रूप से प्रकाशित नहीं हो सका है। इतना ऊँचा है यह साहित्य! साहित्य यदि हृदय-मन को छूता है, तो यह भक्ति-साहित्य और ऊपर उठकर आत्मा को स्पर्श करता है।

जिन महानुभावों ने भक्ति-साहित्य रचा उनके लौकिक जीवन को हम अच्छी तरह नहीं जानते, परन्तु उनके व्यक्तित्व- से भली-भाँति परिचित न होकर भी हम बहुत कुछ परिचित हैं, कहा जा सकता है। कबीर को ही लीजिये। संत कवियों के काव्य में कबीर का जो प्रभाव है और भक्त कवियों ने उनके सिद्धान्तों से जिस तीव्रता से विरोध

प्रगट किया है, वह उनके व्यक्तित्व पर पर्याप्त प्रकाश डालता है। कबीर एक अत्यन्त स्वतंत्र-चेत्ता, मस्तमौला और अक्खड़ धर्म-जिज्ञासु थे जिन्होंने लोकधर्म और लोकाचार को किसी भी रूप में स्वीकार न करने का बीड़ा उठा लिया था। जहाँ तक भारतवर्ष के धार्मिक इतिहास का सम्बन्ध है इतना अक्खड़ व्यक्तित्व किसी भी धर्मोपदेशक का नहीं है। वे झुकना तो जानते ही नहीं थे, टूटना भी नहीं जानते थे। यह स्वतंत्र व्यक्तित्व जब व्यंग के भीतर से बोलता है, तो हम आश्चर्य से उँगली दाँतों तले दबा लेते हैं। ऐसी व्यक्तित्व की तेज़ मशाल और किसकी थी? सीधी-सादी भाषा में तेज़ से तेज़ व्यंग कर गुज़रना, अपनी ओर से एकदम निश्चित होकर भाषा और भावना की सारी शक्ति का व्यय विरोधी के सिर पर कर देना—यह बातें कबीर की विशेषतायें हैं। उनका व्यक्तित्व उनके व्यंगों आदि तीव्र आक्षेपों में चमक उठता है—

चिउँटी के पग नेवर बाजे, सो भी साहब सुनता है
पंडित होय के आसन मारै, लँबी माला जपता है
अंतर तेरे कपट-कतरनी, सो भी साहब लखता है
ऊँचा-नीचा महल बनाया, गहरी नींद जमाता है
चलने का मनसूबा नाहीं, रहने को मन करता है
कौड़ी-कौड़ी माया जोड़ी, गाड़ि जमीं में भरता है
जेहि कहना है सो कै जइहै पापी बहि बहि मरता है
सतवन्ती को गजी मिलै नहिं, वेश्या पहिरे खासा है
जेहि घर साधु भीख न पावे, भंडुआ खात बतासा है
हीरा पाय परख नहिं जाने, कौड़ी परखन करता है
कहत कबीर सुनो भाई साधो, हरि जैसे का तैसा है

इस प्रकार के कथन में जहाँ ऊँचे दरजे का तत्त्वज्ञान है, वहाँ इनमें उतने ही ऊँचे दरजे का आत्मविश्वास भी है। केवल तत्त्वज्ञान के बल पर कोई इतनी तेज़ भर्त्सना नहीं कर सकता। उनके तर्क बड़े कड़े हैं,

परन्तु वे अत्यन्त लापरवाही से इनका प्रयोग करते हैं। जीवन के विभिन्न पहलुओं से इकट्ठे किये अनुभव उनके आक्रमण को वलवान वना देते हैं। उनके इस आत्मविश्वास के मूल में अवश्य ही उनका चरित्र-वल है। इसी चरित्र की शुद्धता और दृढ़ता के कारण कवीर सभी मत-मतांतरों का विरोध करते हुए भी सहस्रों-सहस्रा मनुष्यों के जीवन को प्रवाहित करने में सफल हुए। जिसमें चारित्रिक शुद्धता तत्प्रासस ाहस नहीं होता, वह इतने ऊँचे स्वरों में नहीं वोलता--

झीनी झीनी बीनी चदरिया

काहे कै ताना काहे कै भरनी कौने तार से वीनी चदरिया।
इंगला-पिंगला ताना-भरनी, सुखमन तार से वीनी चदरिया॥
आठ कंवल दस चरखा डाकै, पाँच तत्त्व गुन वीनी चदरिया।
साईं को सियत मास दस लागै, ठोक-ठोक के वीनी चदरिया॥
सो चादर सुर नर मुनि ओढ़न, ओढ़ि के मैली कीन्हीं चदरिया।
दास कवीर जतन से ओढ़िन, ज्यों कै त्यों धर दीन्ही चदरिया

इस पद में जो स्वर वजता है, वह अद्वितीय है। यह चरित्र-वल की दृढ़ता ही कवीर की सफलता का मूल मंत्र है। इस उक्ति में दम्भ नहीं, पाखंड नहीं, अपनी महत्ता की स्वीकृति नहीं, इसमें आत्म-विश्वास की तीक्ष्णता अवश्य है जो किसी भी प्रकार अनुचित नहीं कही जा सकती। जो कुछ कहा गया है, वह हृदय में आदर उठाता है, मन को विश्वास के लिए आग्रह देता है। उससे हृदय में विद्रोह नहीं जागता। जहाँ विद्रोह की तेज़ी भी है, वहाँ वह सुननेवाले को मज़ा देता है और कहनेवाले को तृप्त करता है।

परन्तु इस सबका यह तात्पर्य नहीं कि कवीर का व्यक्तित्व कठोर था। सच तो यह है कि वह जितना कठोर था उतना ही कोमल था। यह कोमलता उनकी भक्ति-भावना द्वारा आती है। जो इस-अद्वैतभाव का उपासक है कि—

हमन है इश्क मस्ताना, हमन को होशियारी क्या ?
रहे आजाद या जग से, हमन दुनिया से यारी क्या ?
जो बिछुड़े हैं पियारे से, भटकते दर बदर फिरते।
हमारा यार है हममें हमन को इंतजारी क्या ?

--उसका विरोध कितना ही कठोर हो, वह प्रेम का ही विरोध हो सकता है, घृणा का विरोध नहीं। वह बाहर से चाहे जितना कठोर हो, भीतर से अत्यन्त कोमल है। देखिये, संसार के मायाजाल में लिप्त मानव-जीवन की असारता और काल की विकरालता को देखकर कबीर रो रहे हैं--

चलती चक्की देख कर दिया कबीरा रोय
दो पाटन के बीच में साबत रहा न कोय।

विनय-भावना में तो वे भक्त-कवियों को भी मात करते हैं। भला किस भक्त कवि ने इतनी नम्रता दिखाई है, इतना गहरा आत्म-समर्पण किया है जैसा कबीर की इन साखियों में किया गया है--

कबीर कूता राम का मुतिया मेरा नाऊँ,
गलै राम की जेवड़ी, जित खैंचै तित जाऊँ।
तो तो करै तो बाहुडै, दुरि दुरि करै तो जाऊँ,
ज्यूँ हरि राखे त्यूँ रहौं, जो दे दैं सो खाऊँ।

स्पष्ट है कि जहाँ पाखंडों के प्रति कबीर कठोर हैं, वहाँ सामान्य जीवन के प्रति विनम्र हैं। उनके व्यक्तित्व में अनेक विनय-तत्वों का समावेश है। विनम्रता और अक्खड़पन, ज्ञान और भक्ति, आत्मग्लानि और आत्मविश्वास, सतर्कता और लापरवाही--यही विरोधी तत्व उन्हें जनता के लिए आकर्षक बना देते हैं। तुलसी को छोड़कर और कोई भी कवि उत्तर भारत की जनता के इतने समीप नहीं पहुँचा है।

परन्तु कबीर से नितांत भिन्न सूरदास और दादूदयाल का व्यक्ति-

स्व है। दोनों प्रेम के पुजारी, चाहे वह निर्गुण के प्रति हो, चाहे सगुण के प्रति। ज़रा भी क्रोध, ज़रा भी कठोरता नहीं--जैसे उनका सारा व्यक्तित्व गलकर जल बन गया है। सूरदास-जैसा सहृदय कवि संसार के सारे साहित्य के इतिहास में कठिनता से मिलेगा। जैसा श्री हज़ारी प्रसाद द्विवेदी ने लिखा है --'वे बालक का हृदय लेकर पैदा हुये थे और अंत तक बालक का हृदय लिये हुए ही संसार-यात्रा निबाह गये।' 'भक्तों में मशहूर है कि सूरदास उद्धव के अवतार थे। यह उनके भक्त और कवि-जीवन की सर्वोत्तम आलोचना है। बृहद्-भागवतामृत के अनुसार उद्धव भगवान के महाशिष्य, महामात्य और महाप्रियतर थे। वे सदा कृष्ण के साथ रहते थे। शयन के समय, भोजन के समय, राज-कार्य के समय--कभी भी भगवान् का साथ नहीं छोड़ते थे, यहाँ तक कि अंतःपुर में भी साथ रहते थे। केवल एक बार उन्होंने भगवान् का साथ छोड़ा था और वह उस समय जब उन्हें भगवान् ने व्रज में गोपियों की ख़बर लेने को भेजा था। इस बार उन्हें भगवत्-संग से दूना आनंद मिला था। उनके तीन काम थे--भगवान् की पद-सेवा, उनसे परिहास करना, और क्रीड़ा में साथ रहना। पहले काम में वे इतने तन्मय रहते थे कि अबोध बालकों को यह भ्रम हो जाता कि वे पागल हो गये हैं। जिस कवि-भक्त में भावना इतनी उच्च कोटि की थी, उसे आज पूर्णतः पकड़ा नहीं जा सकता। श्रद्धालु, विश्वासी, विह्वल भाव-भक्त सूरदास इतने बड़े 'सूरसागर' में भी पूरे-पूरे नहीं समा सके हैं। दादू के संबंध में श्री हजारीप्रसाद द्विवेदी लिखते हैं--"कबीर के समान मस्तमौला न होने के कारण वे प्रेम के वियोग और संयोग के रूपकों में वैसी मस्ती तो नहीं ला सके हैं पर स्वभावतः सरल और निरीह होने के कारण ज़्यादा, सहज और पुरअसर बना सके हैं। कबीर का स्वभाव एक तरह के तेज से दृढ़ था पर दादू का स्वभाव नम्रता से मुलायम। कबीर के लिये उनका स्वभाव बड़ा उपयोगी सिद्ध हुआ क्योंकि उन्हें अपने रास्ते में बहुत-से

झाड़-झंखाड़ साफ़ करने थे। दादू को मैदान बहुत कुछ साफ़ मिला था और इसमें उनके मीठे स्वभाव ने आश्चर्यजनक असर पैदा किया। यही कारण है कि दादू को कबीर की अपेक्षा अधिक शिष्य और सम्मानदाता मिले।"

तुलसीदास का व्यक्तित्व इन तीनों से भिन्न था। वह थे पंडित-कवि। उनकी प्रतिभा असाधारण थी और उनमें लोकनायत्व के सारे गुण विद्यमान थे। कबीर की तरह फक्कड़ होना उनके लिए संभव नहीं था, न वे सूरदास की तरह संसार से विरुद्ध प्रेम में विभोर भक्त बन सकते थे। वे लोकजीवन को साथ लेकर चलनेवाले जीव थे। वे वर्ण-व्यवस्था, सामाजिक मर्यादा और व्यक्तिगत संयम के पोषक थे। उनकी विशेषता यह थी कि उन्होंने ज्ञानी-समाज में प्रतिष्ठित हिमालय-जैसी ऊँची ज्ञान-गरिमा को सबके लिए मंदाकिनी की भाँति सुलभ कर दिया। विशृंखल, परस्पर विच्छिन्न, आदर्शहीन और लक्ष्य-भ्रष्ट समाज को उन्होंने एक अत्यंत स्वस्थ, अत्यंत सचेतन, अत्यंत प्राणदायी संदेश दिया। रामचरितमानस के रूप में तुलसी का यह संदेश घर-घर पहुँचा और उसने मध्ययुग की हिंदू जनता के लिए आदर्श जीवन के नये-नये मार्ग खोल दिये और राम-लक्ष्मण-हनुमान की वीर मूर्तियाँ उसके मनोमंदिर में प्रतिष्ठित कर दीं। दृढ़चेत्ता लोकनायक में जितने गुण होने चाहिये वे सब तुलसी में थे। ग्रियर्सन ने ठीक ही कहा है कि बुद्धदेव के बाद भारत में सबसे बड़े लोकनायक तुलसीदास थे। तुलसीदास कवि थे, भक्त थे, पंडित-सुधारक थे, लोकनायक थे और भविष्य के स्रष्टा थे। इन रूपों में उनका कोई भी रूप किसीसे घटकर नहीं था। यही कारण था कि उन्होंने सब ओर से समता की रक्षा करते हुए एक अद्वितीय काव्य की सृष्टि की जो अब तक उत्तर भारत का मार्ग प्रदर्शन कर रहा है और आगे भी करता रहेगा।

—और वह प्रेम-वियोगिनी मीरा! आज भी उसके पद उसकी तन्मयतापूर्ण भावुक मूर्ति हृदय-पट पर अंकित कर देते हैं।

मोम की बनी करुणा और प्रेम से द्रवित इस अपूर्व नारी के चरित्र की उलझनें चाहे इस विधान के युग में समझी न जा सकें, यह निश्चित है कि उसका प्रेम-विह्वल व्यक्तित्व युगों-युगों तक हमारे लिए रहस्य और विस्मय की वस्तु रहेगा।

---

## ५

# कुछ प्रधान भक्त कवि

### विद्यापति

हिंदी के भक्त-कवियों में सबसे पहले विद्यापति का नाम आता है, यद्यपि उनके भक्त होने के विषय में अब भी बड़ा मतभेद है। परंतु इसमें संदेह नहीं कि कृष्ण-भक्ति-काव्य के आदिकवि वही हैं। जयदेव की देववाणी (गीतिमालिका) से प्रभावित हो उन्होंने मैथिली पदों की जो मंदाकिनी बहाई वह एक ओर बंगाली वैष्णव काव्य और उसके माध्यम से आसामी और उड़िया वैष्णव-काव्य और दूसरी ओर सूरदास और ब्रज-प्रदेश के अन्य संप्रदायों के भक्त-कवियों को प्रवाहित करती रही। हो सकता है कि वे केवल शिव-भक्त हों परतु अज्ञात रूप में ही उनके कृष्ण-राधा के शृंगार-पदों में जो भावोन्मेष, जो जीवन-प्रवाह, जो प्राणों का स्पंदन है, वह उन्हें सहज ही भक्ति-काव्य का रूप दे देता है। इसी से हिंदी-काव्य के आलोचक को उन्हें भक्ति-काव्य के शीर्ष स्थान पर रखना होता है।

विद्यापति की भक्ति के दो रूप हमारे सामने आते हैं--एक राधा-कृष्ण भक्ति, दूसरी शिव-गौरी भक्ति। दोनों का प्रकाशन इतनी भिन्न शैलियों में हुआ है कि यह आश्चर्य होने लगता है कि उनमें एक ही व्यक्तित्व है। परंतु विद्यापति के समय की प्रवृत्ति और उस समय के साहित्य से जो प्रमाण हमें उपलब्ध हुये हैं वह इस बात की पुष्टि करते हैं।

विद्यापति का समय वैष्णव धर्म के उस पुनरुत्थान का समय था जो श्रीमद्भागवत का आश्रय लेकर चल पड़ा था। ब्रह्मवैवर्त्त पुराण और भागवत में कृष्ण की लीलाओं का वर्णन था, परंतु साथ ही उन्हें अव्यक्त, चिरंतन, सर्वोपरि, आदिशक्ति अथवा विष्णु के रूप में प्रति-

प्रतिष्ठित करने की चेष्टा की गई थी। साधारण जनता ने दार्शनिक और आध्यात्मिक रूप को पीछे डाल दिया और विशेष परिस्थितियों के कारण उनके सामने जो मधुर रस एवं शृंगार-रसपूर्ण लीला रखी गई, उसे ही अपनाया। यह ध्यान देने की बात है कि इस सारे काल में आचार्य और विद्वान् भागवत की कृष्ण-लीला में आध्यात्मिक अर्थ को स्पष्ट करते रहे और कृष्ण को मानवोपर सत्ता मानते रहे। भागवत दार्शनिक आचार्यों का अत्यंत माननीय ग्रंथ रहा और प्रत्येक वैष्णव आचार्य ने अपने मत के प्रवर्तन एवं पुष्टि के लिए उसे ही सहारे के रूप में ग्रहण कर लिया। वास्तव में मध्ययुग के समस्त धार्मिक आन्दोलन भागवत में वर्णित कृष्ण-लीला पर ही आश्रित हुए थे और दार्शनिकों को उनकी विवेचना के लिए भागवत के दार्शनिक सिद्धातों पर अनेक अर्थों का आरोपण करना पड़ा। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि भागवत का मध्ययुग के जीवन पर कितना प्रभाव था।

कवि जनता का प्रतिनिधि होता है। हिंदी कवियों ने जनता के कृष्ण-संबंधी दृष्टिकोण को अपनाया। इससे अधिक उनसे आशा करना व्यर्थ है। परंतु इस दृष्टिकोण को ठीक न समझ कर उन पर व्यभिचार-प्रचार का दोषारोपण करना नितांत अनुचित होगा।

कृष्ण की भक्ति का प्रधान रूप लीला-गान था। "लीला-वत्त कैवल्यम्" ( लीला कैवल्य अर्थात् मोक्ष है ) [ अणुभाष्य, २-६-३८ ]। "लीलाया एवं प्रयोजनत्वात्" ( लीला स्वयं ही प्रयोजन है )। इस लीला का एक बड़ा भाग राधा-कृष्ण और गोपियों से संबंधित है। भागवत्कार ने कृष्ण और गोपियों के रूप को स्पष्ट कर दिया है। उनके पीछे के प्रतीक को उन्होंने सदैव ध्यान में रखा है। परंतु प्रतीक साधारण जनता के उत्साह के आगे अधिक देर तक नहीं ठहर सकता। यह कहना कठिन होगा कि कृष्ण-गोपियों की लीला को मध्ययुग की कृष्ण-भक्त जनता ने कहाँ तक प्रतीक के रूप में ग्रहण किया। शायद

बहुत कम। परंतु लीला-भक्ति की एक विशेष साधना-पद्धति का जन्म हो गया।

जब तक गोपियों का विशेष व्यक्तित्व नहीं था (जैसा भागवत में है) तब तक प्रतीकार्थ का निभाना सरल था परंतु जब अन्य अवतारों की शक्ति के अनुकरण में राधा की स्थापना शक्ति के रूप में हो गई और उन्होंने विशेष गोपी का स्थान ग्रहण कर लिया तो प्रतीक का एकदम लुप्त होना निश्चय हो गया। संस्कृत रीति-शास्त्र और युग की प्रवृत्ति ने राधा-कृष्ण के प्रेम-संबंध को अधिक विकसित किया और उसे लौकिकता की सतह पर उतारा।

जयदेव ने राधा-कृष्ण के क्रीड़ा-विलास को पहली बार उपस्थित किया, परन्तु वे प्रस्तावना में ही अपने दृष्टिकोण को इस प्रकार स्पष्ट करते हैं--

यदि हरि स्मरणे सरसं मनो।
यदि विलास-कलासु कुतूहलम्॥
मधुर कोमलकांत पदावली।
श्रृणु तदा जयदेव सरस्वतीम्॥

जयदेव का गीत-गोविन्द भक्तों और आचार्यों में धर्म ग्रन्थ की तरह ही मान्य था, रीति-ग्रन्थ की भाँति नहीं। अतः यह स्पष्ट हो जाता है कि मध्ययुग ने जयदेव का दृष्टिकोण समझने में ग़लती नहीं की। पूजा के समय गीत-गोविन्द के पद गाये जाते हैं। यहाँ यह भी प्रश्न हो सकता है कि क्या भक्तों को उनमें अश्लीलता के दर्शन होते हैं। इसके लिए हमारा उत्तर है--(१) मध्ययुग के भक्तों को विश्वास था कि यह लीला अलौकिक पुरुष ही नहीं, स्वयम् भगवान की लीला है। इसमें कुछ वर्जित नहीं। यह तो क्रीड़ा-मात्र है। अपने मनोरंजन के लिए, भक्तों के विलास के लिए। इसे चुपचाप स्वीकार करने का आनंद लेना ही धर्म है। (२) उस समय यह भावना चल पड़ी थी कि आराध्य को अत्यंत निकट से देखा जाये। सूरदास ने इसी से बालकृष्ण की सृष्टि

की। भगवान भक्त का हो रहे। अतः भगवान की लीला में स्त्री-पुरुष क्रीड़ा-विषयक प्रसंग को महत्त्व देकर उन्हें साधारण स्तर पर लाने की भावना भी होती थी। "ऐसा प्रेम चाहिये जैसा गोपियों का कृष्ण से या राधा का कृष्ण से है"—यह भावना प्रधान थी। प्रेम-लीला का गान करना भक्त और कवि का धर्म था।

विद्यापति की लीला-भक्ति का दृष्टिकोण इस पद से प्रत्यक्ष हो जाता है—

माधव जाए केवाड़ छोड़ाओल, जाहि मंदिर वसु राधा।
चीर उधारि अधर मुख हेरल, पान उगल छकि आधा॥
"चीर कर दूर, पान हम वासलि, अउर सकल पकमाने।"
सगर रैनि हम वैसि गमाओलि, खंडित भेल भोर माने॥
"मथुरा नगर भटकि हम रहलहुँ", "किये न पठाओल दूती।"
मानिक एक मानिक दस पथरल, आतहि रहन पहु सूती॥
कमल नयन कमलापति चुम्बित, कुंभकरण सम दापे।
हरिक चरण गावेथि विद्यापति, राधाकृष्ण विलापे॥

इस 'हरिक चरण गावेथि विद्यापति' से विद्यापति का तात्पर्य क्या होगा, यह स्पष्ट है। प्रत्येक पद के अन्त में (चाहे विषय कुछ हो) यह शरणागति-भाव का आग्रह इस बात का प्रमाण है कि मिथिला शिव-भक्ति का केन्द्र होते हुए भी कृष्ण-भक्ति से अपरिचित नहीं था और केवल नीति-शास्त्र के लिए कृष्णकथा का प्रयोग कदाचित् उस समय के पंडितों के लिए जुगुप्सा का विषय होता। पंडितों में भागवत का प्रचार था और स्वयं विद्यापति के हाथ की भागवत की एक प्रतिलिपि हमें प्राप्त है। कहीं-कहीं राधाकृष्ण पदों में शिव-शक्ति के ढंग पर ब्रह्मजीव का प्रतीक भी विद्यापति ने बाँधा है। इस प्रवृत्ति से यही जान पड़ता है कि वह राधाकृष्ण के ब्रह्मपर और शक्ति-रूप से परिचित थे। यह निश्चित है कि विद्यापति मूलतः जयदेव से प्रभावित थे और उन्होंने अपने पांडित्य-प्रदर्शन और राजप्रशंसा के कारण ही

रीतिकाल के ढंग पर, राधाकृष्ण-कथा को पदबद्ध किया। कदाचित् पद-रचना की परंपरा पहले से चली आती है। संभव है, राधा-कृष्ण संबंधी कुछ पद पहले भी लिखे जा चुके हों और विद्यापति की प्रतिभा को उनसे प्रेरणा मिली हो। जो हो, यह निश्चित है कि राधा-कृष्ण पदावली का उन्मेष नवद्वीप के चंडीदास और मिथिला के विद्यापति ने लगभग एक ही समय में किया और दोनों मूलतः वैष्णव भावना से प्रेरित नहीं थे, यद्यपि बाद में उनके पद वैष्णव भक्ति से संबंधित हो गये। मिथिला में शिव-भक्ति का विशेष रूप से प्रचार था। शिव के अनेक मंदिर थे जिनमें नवचारी के द्वारा भगवान भूतनाथ की आराधना की जाती थी। विद्यापति के पूर्वज शिव-भक्त थे। वह स्वयं भी संस्कारवश शिव की पूजा करते होंगे। अतः उनका भक्ति-भाव व्यक्त रूप से शंकर की ओर ही मुड़ता है।

विद्यापति की शिव-विषयक भावना कई रूपों में प्रकट हुई है—

(१) शिव के नृत्यों और शिव-गौरी के कथोपकथन में।

(२) विनयावली में।

इनमें से दूसरी भावना अधिक महत्त्वपूर्ण है। अनेक पद प्रार्थना, दुःख और पश्चात्ताप को व्यक्त करते हैं। इस पश्चात्ताप से यह अर्थ नहीं निकाल लेना चाहिए कि कवि अपने राधाकृष्ण काव्य के विषय में लज्जित है या उसका जीवन विशेष पतित है। इसका कारण उसकी उच्च संस्कारजन्य धर्म-भावना है। अंतिम अवस्था में पहुँच कर विद्यापति नये देवता राधाकृष्ण को पीछे डाल कर कुलदेवता शंकर की ओर मुड़े तो कोई आश्चर्य नहीं। उनके इन पदों में न काव्य का सौन्दर्य है, न विनय है, केवल सीधा-सादा पश्चात्ताप है, परंतु इससे कवि की मनोवृत्ति का पता लगता है और उसकी भक्ति-भावना की गहराई व्यंजित होती है।

सत्य तो यह है कि हर (शिव) और कृष्ण के भक्त होने पर भी विद्यापति का हृदय सबके लिए उन्मुक्त था। उन्होंने आदिशक्ति

( देवी ) की स्तुति की है, हरि-हरि के अभिन्न रूप की कल्पना की है और गंगा की प्रार्थना में भी वे उसी तन्मयता से लगे हैं जिस तन्मयता से शिव के। वे अनेक देवियों को एक ही मातृशक्ति का रूप मानते हैं। फिर भी विद्यापति के संस्कृत ग्रन्थों के अध्ययन से यह निश्चित हो जाता है कि वह शैव थे। उनकी लोकप्रिय नचारियों और उनकी समाधि के ऊपर बने शिवमंदिर से इसी बात की पुष्टि होती है। "शैव सर्वस्वसार" का विषय ही शिव-पूजा है। 'दुर्गा-भक्तितरंगिनी' और कुछ पदों में दुर्गा की प्रार्थना है, परन्तु दुर्गा शिव की अर्धांगिनी होने से पूज्या हैं ही। और गंगा तो शिव जटावलम्बिनी हैं। इससे उनकी भक्ति भी शिव-भक्ति की भूमिका हो सकती है या उसका अंग। विद्यापति ने एक स्थान पर "हरगौरी" को अपना इष्टदेव बनाया है--

लौढ़व कुसुम तोड़व बेलपात।
पूजव सदाशिव गौरिक सात॥

हरिहर की एकता पुराण-सिद्ध है। तब इसी एकता की भावना लेकर विद्यापति ने 'हरिहरि शिवशिव तावे जाइव जिव, जावे व उपजु सिनेह' कहा है। उन्होंने विष्णु-पूजा पर कुछ भी नहीं लिखा। इससे स्पष्ट है कि वे वैष्णव नहीं थे, शैव थे। स्पष्ट ही न विद्यापति एकेश्वरवादी थे ( जैसा डा० जनार्दनमिश्र का मत है ) न वे पंच देवोपासक ही थे, न शाक्त ( जैसा पं० भागवत शुक्ल मानते हैं---माधुरी, जनवरी १६३६ ), न त्रिदेवोपासक ( जैसा रामवृक्ष शर्मा बेनीपुरी का मत जान पड़ता है )। वास्तव में, विद्यापति प्राचीन मान्यता के अनुसार ही गणेश-वंदना रखते हैं। यह भी संभव है कि जिस तरह किसी भी पूजा के आरंभ में मिथिला में आज भी सामान्य रूप में पंचदेवता की पूजा की जाती है, वैसी ही विद्यापति के समय में होती हो। परन्तु इसके आधार पर विद्यापति को पंचदेवोपासक नहीं कहा जा सकता। हाँ, यह कहा जा सकता है कि कदाचित् तांत्रिक उपासना की प्रवलता के कारण विद्यापति कभी शक्ति के उपासक रहे हों और बाद

( देवी ) की स्तुति की है, हरि-हरि के अभिन्न रूप की कल्पना की है और गंगा की प्रार्थना में भी वे उसी तन्मयता से लगे हैं जिस तन्मयता से शिव के। वे अनेक देवियों को एक ही मातृशक्ति का रूप मानते हैं। फिर भी विद्यापति के संस्कृत ग्रन्थों के अध्ययन से यह निश्चित हो जाता है कि वह शैव थे। उनकी लोकप्रिय नचारियों और उनकी समाधि के ऊपर बने शिवमंदिर से इसी बात की पुष्टि होती है। "शैव सर्वस्वसार" का विषय ही शिव-पूजा है। 'दुर्गा-भक्तितरंगिनी' और कुछ पदों में दुर्गा की प्रार्थना है, परन्तु दुर्गा शिव की अर्धांगिनी होने से पूज्या हैं ही। और गंगा तो शिव जटावलम्बिनी हैं। इससे उनकी भक्ति भी शिव-भक्ति की भूमिका हो सकती है या उसका अंग। विद्यापति ने एक स्थान पर "हरगौरी" को अपना इष्टदेव बनाया है--

लौढ़व कुसुम तोड़व बेलपात।
पूजब सदाशिव गौरिक सात॥

हरिहर की एकता पुराण-सिद्ध है। तब इसी एकता की भावना लेकर विद्यापति ने 'हरिहरि शिवशिव तावे जाइव जिव, जावे व उपजु सिनेह' कहा है। उन्होंने विष्णु-पूजा पर कुछ भी नहीं लिखा। इससे स्पष्ट है कि वे वैष्णव नहीं थे, शैव थे। स्पष्ट ही न विद्यापति एकेश्वरवादी थे ( जैसा डा० जनार्दनमिश्र का मत है ) न वे पंच देवोपासक ही थे, न शाक्त ( जैसा पं० भागवत शुक्ल मानते हैं---माधुरी, जनवरी १९३९ ), न त्रिदेवोपासक ( जैसा रामवृक्ष शर्मा बेनीपुरी का मत जान पड़ता है )। वास्तव में, विद्यापति प्राचीन मान्यता के अनुसार ही गणेश-वंदना रखते हैं। यह भी संभव है कि जिस तरह किसी भी पूजा के आरंभ में मिथिला में आज भी सामान्य रूप में पंचदेवता की पूजा की जाती है, वैसी ही विद्यापति के समय में होती हो। परन्तु इसके आधार पर विद्यापति को पंचदेवोपासक नहीं कहा जा सकता। हाँ, यह कहा जा सकता है कि कदाचित् तांत्रिक उपासना की प्रबलता के कारण विद्यापति कभी शक्ति के उपासक रहे हों और बाद

( देवी ) की स्तुति की है, हरि-हरि के अभिन्न रूप की कल्पना की है और गंगा की प्रार्थना में भी वे उसी तन्मयता से लगे हैं जिस तन्मयता से शिव के। वे अनेक देवियों को एक ही मातृशक्ति का रूप मानते हैं। फिर भी विद्यापति के संस्कृत ग्रन्थों के अध्ययन से यह निश्चित हो जाता है कि वह शैव थे। उनकी लोकप्रिय नचारियों और उनकी समाधि के ऊपर बने शिवमंदिर से इसी बात की पुष्टि होती है। "शैव सर्वस्वसार" का विषय ही शिव-पूजा है। 'दुर्गा-भक्तितरंगिनी' और कुछ पदों में दुर्गा की प्रार्थना है, परन्तु दुर्गा शिव की अर्धांगिनी होने से पूज्या हैं ही। और गंगा तो शिव जटावलम्बिनी हैं। इससे उनकी भक्ति भी शिव-भक्ति की भूमिका हो सकती है या उसका अंग। विद्यापति ने एक स्थान पर "हरगौरी" को अपना इष्टदेव बनाया है--

लौढ़व कुसुम तोड़व बेलपात।
पूजव सदाशिव गौरिक सात॥

हरिहर की एकता पुराण-सिद्ध है। तब इसी एकता की भावना लेकर विद्यापति ने 'हरिहरि शिवशिव तावे जाइव जिव, जावे व उपजु सिनेह' कहा है। उन्होंने विष्णु-पूजा पर कुछ भी नहीं लिखा। इससे स्पष्ट है कि वे वैष्णव नहीं थे, शैव थे। स्पष्ट ही न विद्यापति एकेश्वरवादी थे ( जैसा डा० जनार्दनमिश्र का मत है ) न वे पंच देवोपासक ही थे, न शाक्त ( जैसा पं० भागवत शुक्ल मानते हैं---माधुरी, जनवरी १९३६ ), न त्रिदेवोपासक ( जैसा रामवृक्ष शर्मा बेनीपुरी का मत जान पड़ता है )। वास्तव में, विद्यापति प्राचीन मान्यता के अनुसार ही गणेश-वंदना रखते हैं। यह भी संभव है कि जिस तरह किसी भी पूजा के आरंभ में मिथिला में आज भी सामान्य रूप में पंचदेवता की पूजा की जाती है, वैसी ही विद्यापति के समय में होती हो। परन्तु इसके आधार पर विद्यापति को पंचदेवोपासक नहीं कहा जा सकता। हाँ, यह कहा जा सकता है कि कदाचित् तांत्रिक उपासना की प्रबलता के कारण विद्यापति कभी शक्ति के उपासक रहे हों और बाद

रीतिकाल के ढंग पर, राधाकृष्ण-कथा को पदबद्ध किया। कदाचित् पद-रचना की परंपरा पहले से चली आती है। संभव है, राधा-कृष्ण संबंधी कुछ पद पहले भी लिखे जा चुके हों और विद्यापति की प्रतिभा को उनसे प्रेरणा मिली हो। जो हो, यह निश्चित है कि राधा-कृष्ण पदावली का उन्मेष नवद्वीप के चंडीदास और मिथिला के विद्यापति ने लगभग एक ही समय में किया और दोनों मूलतः वैष्णव भावना से प्रेरित नहीं थे, यद्यपि बाद में उनके पद वैष्णव भक्ति से संबंधित हो गये। मिथिला में शिव-भक्ति का विशेष रूप से प्रचार था। शिव के अनेक मंदिर थे जिनमें नवचारी के द्वारा भगवान भूतनाथ की आराधना की जाती थी। विद्यापति के पूर्वज शिव-भक्त थे। वह स्वयं भी संस्कारवश शिव की पूजा करते होंगे। अतः उनका भक्ति-भाव व्यक्त रूप से शंकर की ओर ही मुड़ता है।

विद्यापति की शिव-विषयक भावना कई रूपों में प्रकट हुई है--

(१) शिव के नृत्यों और शिव-गौरी के कथोपकथन में।

(२) विनयावली में।

इनमें से दूसरी भावना अधिक महत्त्वपूर्ण है। अनेक पद प्रार्थना, दुःख और पश्चात्ताप को व्यक्त करते हैं। इस पश्चात्ताप से यह अर्थ नहीं निकाल लेना चाहिए कि कवि अपने राधाकृष्ण काव्य के विषय में लज्जित है या उसका जीवन विशेष पतित है। इसका कारण उसकी उच्च संस्कारजन्य धर्म-भावना है। अंतिम अवस्था में पहुँच कर विद्यापति नये देवता राधाकृष्ण को पीछे डाल कर कुलदेवता शंकर की ओर मुड़े तो कोई आश्चर्य नहीं। उनके इन पदों में न काव्य का सौन्दर्य है, न विनय है, केवल सीधा-सादा पश्चात्ताप है, परंतु इससे कवि की मनोवृत्ति का पता लगता है और उसकी भक्ति-भावना की गहराई व्यंजित होती है।

सच तो यह है कि हर (शिव) और कृष्ण के भक्त होने पर भी विद्यापति का हृदय सबके लिए उन्मुक्त था। उन्होंने आदिशक्ति

( देवी ) की स्तुति की है, हरि-हरि के अभिन्न रूप की कल्पना की है और गंगा की प्रार्थना में भी वे उसी तन्मयता से लगे हैं जिस तन्मयता से शिव के। वे अनेक देवियों को एक ही मातृशक्ति का रूप मानते हैं। फिर भी विद्यापति के संस्कृत ग्रन्थों के अध्ययन से यह निश्चित हो जाता है कि वह शैव थे। उनकी लोकप्रिय नचारियों और उनकी समाधि के ऊपर बने शिवमंदिर से इसी बात की पुष्टि होती है। "शैव सर्वस्वसार" का विषय ही शिव-पूजा है। 'दुर्गा-भक्तितरंगिनी' और कुछ पदों में दुर्गा की प्रार्थना है, परन्तु दुर्गा शिव की अर्धांगिनी होने से पूज्या हैं ही। और गंगा तो शिव जटावलम्बिनी हैं। इससे उनकी भक्ति भी शिव-भक्ति की भूमिका हो सकती है या उसका अंग। विद्यापति ने एक स्थान पर "हरगौरी" को अपना इष्टदेव बनाया है--

लौढ़व कुसुम तोड़व बेलपात।
पूजब सदाशिव गौरिक सात॥

हरिहर की एकता पुराण-सिद्ध है। तब इसी एकता की भावना लेकर विद्यापति ने 'हरिहरि शिवशिव तावे जाइब जिव, जावे व उपजु सिनेह' कहा है। उन्होंने विष्णु-पूजा पर कुछ भी नहीं लिखा। इससे स्पष्ट है कि वे वैष्णव नहीं थे, शैव थे। स्पष्ट ही न विद्यापति एकेश्वरवादी थे ( जैसा डा० जनार्दनमिश्र का मत है ) न वे पंच देवोपासक ही थे, न शाक्त ( जैसा पं० भागवत शुक्ल मानते हैं---माधुरी, जनवरी १६३६ ), न त्रिदेवोपासक ( जैसा रामवृक्ष शर्मा बेनीपुरी का मत जान पड़ता है )। वास्तव में, विद्यापति प्राचीन मान्यता के अनुसार ही गणेश-वंदना रखते हैं। यह भी संभव है कि जिस तरह किसी भी पूजा के आरंभ में मिथिला में आज भी सामान्य रूप में पंचदेवता की पूजा की जाती है, वैसी ही विद्यापति के समय में होती हो। परन्तु इसके आधार पर विद्यापति को पंचदेवोपासक नहीं कहा जा सकता। हाँ, यह कहा जा सकता है कि कदाचित् तांत्रिक उपासना की प्रबलता के कारण विद्यापति कभी शक्ति के उपासक रहे हों और बाद

में हर-गौरी की युगल मूर्ति को अपना इष्टदेव बनाकर उन्होंने राधा-कृष्ण जैसा युग उपस्थित किया हो।

ऊपर की विवेचना से यह स्पष्ट है कि विद्यापति वैष्णव भक्त-कवि नहीं थे। उनकी भक्ति शिवगौरी के आध्यात्मिक प्रतीकों को लेकर चलती थी। परन्तु फिर भी वैष्णव कवियों में विद्यापति की गणना उसी तरह आवश्यक हो जाती है, जिस प्रकार जयदेव की गणना आवश्यक है। इसका कारण यह है कि जयदेव के समय से पूर्वी प्रदेशों में जो वैष्णव भावना बही, उसके आधार जयदेव और विद्यापति के पद ही हुए और उन्होंने परवर्ती काल में सारे उत्तर भारत की वैष्णव भावना को प्रभावित किया। वैष्णव-कृष्ण-भक्ति का एक केन्द्र पूर्व में जयदेव से बहुत पहले स्थापित हो गया था। जयदेव ने गीत गोविन्दम् में उमापति का कथन किया है। विद्वानों का कहना है कि यह उमापति राजा लक्ष्मणसिंह के दादा विजयसेन के राजकवि थे। राधा-कृष्ण के सबसे पहले गीत उन्होंने बनाये। विजयसेन के समय के एक शिलालेख में उनका नाम उमापतिधर लिखा है। यदि वह उमापतिधर राधाकृष्ण-पदों के गायक उमापति ही थे, तो राधाकृष्ण-साहित्य जयदेव से पहले ( १२वीं शताब्दी से पहले ) ही पूर्व में आरम्भ हो गया था और इसका प्रारम्भ बँगला भाषा में हुआ। संस्कृत में हमें पद-साहित्य नहीं मिलता और जयदेव के पदों की शैली और उनके माधुर्य को देखते हुए यह कहना पड़ता है कि उनके पहले इस प्रकार के गीत अवश्य लिखे गये होंगे और कदाचित् लोक-भाषा में। इस प्रकार हम देखते हैं कि राधा-कृष्ण-साहित्य गौड़ देश के हिन्दू-राज्य में अंकुरित हुआ। उमापति के गीत विद्यापति और अन्य भाषा-कवियों के सम्मुख अवश्य रहे होंगे। सम्भव है, इन्हीं की लोकप्रियता से जयदेव को भी प्रेरणा मिली हो।

उस समय श्रीमद्भागवत अत्यंत लोकप्रिय हो गया था। हिन्दू राज-दरबारों में उसका पाठ होता था। उत्तमोत्तम पंडित उसके अर्थ

कहते थे। खुले दरबार में राजा सुनते थे। इससे शीघ्र ही राजाश्रय-प्राप्त कवियों को उससे प्रभावित होना स्वाभाविक था। राजा-महाराजाओं द्वारा भागवत का आदर हिन्दू राज्यों में बराबर चलता रहा और इसने राधा-कृष्ण साहित्य को प्रेरणा दी। सम्भव है, प्रारंभिक राधा-कृष्ण-काव्य भक्ति की प्रेरणा द्वारा उत्पन्न नहीं हुआ हो, परन्तु राजाश्रय उसका कारण अवश्य था। जनता में अभी राधा-कृष्ण-भक्ति नहीं पहुँची थी। इसी कारण उसमें कल्पना और काव्य-परिपाटी का प्रभाव अधिक है, अनुभूति कम। इसी राजाश्रय और राजाओं की भागवत-प्रियता ने अंतिम गौड़राज राजा लक्ष्मणसेन (११३८ ई०--११६६ ई०), के समय में जयदेव को गीत गोविन्दम् की रचना की ओर प्रेरित किया। ११६८ ई० में मुसलमान आक्रमणकारियों ने राम-राज्य को नष्ट कर दिया। इस समय तक मिथिला का राज्य-दरबार गौड़राज्य का आश्रित था। सेनराज्य के नष्ट होने पर मिथिला ब्राह्मणों, पंडितों और कवियों का केन्द्र हो गया। इस समय काशी और मिथिला दो ही पंडितों के केन्द्र थे और लगभग १६वीं शताब्दी तक यही परिस्थिति रही। मिथिला के हिन्दू राज्यों ने एक बार सेनराज्य को आदर्श मान कर फिर उसके ऐश्वर्य को पुनर्जीवित करने की चेष्टा की। उनके यहाँ भी भागवत का बड़ा मान रहा, यद्यपि जनता शैव थी। उन्होंने सेनकवियों के अनुकरण में बड़ी-बड़ी उपाधियाँ पाईं। मिथिला-केन्द्र में ही विद्यापति द्वारा राधा-कृष्ण-काव्य की रचना हुई। विद्यापति के काव्य की तुलना जयदेव के गीत गोविन्दम् से करने पर यह स्पष्ट हो जाता है कि शैली, भाव आदि की दृष्टि से उसपर गीत गोविन्दम् का बड़ा प्रभाव पड़ा है यद्यपि विद्यापति में मौलिकता की कमी नहीं है। जयदेव आदि की तरह विद्यापति का काव्य भी वैयक्तिक है, जनता की भावना का सहारा नहीं लेता। वह कल्पना, काव्य, कथा और वैयक्तिक अनुभूति पर खड़ा है। उसके पीछे धार्मिक भावना नहीं, परन्तु पीछे विद्यापति के पद वैष्णव भावना के उत्कृष्ट उदाहरण मान लिये गये। बंगाल की जनता में कृष्ण-

राधा की भक्ति का प्रचार सबसे पहले हुआ और मध्वाचार्य और निंबार्काचार्य ने उसे दर्शन की भित्ति दी। मध्वाचार्य के शिष्य माधवेन्द्रपुरी वृन्दावन जाकर रहने लगे। उस समय तक वृन्दावन किसी भक्ति-संप्रदाय का केन्द्र नहीं था। माध्वेन्द्रपुरी ने वृन्दावन में एक कृष्ण-मंदिर बनवाकर उसमें गोपाल कृष्ण की स्थापना की। उनके अनेक शिष्य नित्यानंद, अद्वैताचार्य, केशव भारती, पुंडरीक और माधवमिश्र पंद्रहवीं शताब्दी के महत्त्वपूर्ण कृष्ण-भक्त थे। ईश्वरीपुरी चैतन्य के गुरू थे जिनके कारण नवद्वीप (पूर्व बंगाल) वैष्णवों का केन्द्र हो गया। चैतन्य के गुरूभाई वल्लभाचार्य ने इसी समय वृन्दावन में पुष्टिमार्ग का प्रवर्तन किया। हितहरिवंश ने निकुंजविहार की साधना को आधार मान कर राधावल्लभीय पंथ का श्रीगणेश किया। इस प्रकार सोलहवीं शताब्दी के आरम्भ में नवद्वीप और वृन्दावन कृष्ण-भक्ति के दो प्रधान केन्द्र हुए।

## (ख) कबीर

कबीर और अन्य भक्त कवियों की विचारधारा के सम्यक् रूप को समझने के लिये यह आवश्यक है कि हम वैष्णव भाव-धारा के मध्य-युगीन विकास के इतिहास को भली भाँति जान लें। मध्ययुग के धार्मिक क्षेत्र में सबसे महत्त्वपूर्ण बात यह है कि इस समय पौराणिक धर्म को एक नूतन रूप मिलता है। अतएव भक्त-संप्रदायों का मूल प्राचीन काल के वासुदेव धर्म में होने पर भी वे मध्ययुग में नये रूप से संगठित हुये हैं। वैष्णव धर्म का आरम्भ ३०० पू० ई० के लगभग वासुदेव धर्म या वैष्णव धर्म के नाम से हुआ। २०० पू० ई० तक इसका प्रचार उत्तर भारत में ही हुआ। इसके पश्चात् यह लुप्त तो नहीं हो गया परन्तु कुछ क्षीण अवश्य हो गया। वास्तव में २०० पू० ई० के पश्चात् वैष्णव धर्म दक्षिण भारत में चला गया। वहाँ शैव-धर्म प्रबल था। संभवत: मथुरा के निकटवर्ती कुछ वैष्णव दक्षिण की ओर गये और उन्होंने वहाँ वैष्णव-मत का प्रचार किया। १२०० ई० तक वैष्णव-धर्म

दक्षिण में ही प्रमुखता प्राप्त करता गया। दक्षिण में इस काल में वैष्णव-धर्म से सम्बन्ध रखनेवाले कुछ भक्त हुए हैं जो अलवाइ नाम से प्रसिद्ध हैं। ये ५वीं-६ठी शताब्दी में वर्तमान थे। ये संत थे और भक्तिपूर्ण पदों की रचना करते थे। १००० ई० और १३०० ई० के बीच में चार महान् आचार्य हुये। निम्वार्क, मध्वाचार्य, रामानुज और विष्णु-स्वामी। इन्होंने वैष्णव-धर्म-सम्बन्धी दार्शनिक ग्रंथों की रचना की और स्वयं वैष्णव-धर्म के प्रचार में सहायक हुए। यही भक्ति को दक्षिण भारत से उत्तर भारत में लाये जैसा पद्मपुराण की इस कथा से प्रगट है—"कलियुग में नारद विभिन्न लोकों में विचरण करते हुए जब यमुनातट पर पहुँचे तो उन्होंने एक बड़ा आश्चर्य देखा। उस जगह एक युवती बड़ी खिन्न-चित्त बैठी हुई थी। उसके पास दो वृद्ध पुरुष अचेत अवस्था में पड़े ज़ोर-ज़ोर से साँस ले रहे थे। पूछने पर स्त्री ने बताया कि उसका नाम भक्ति है और वृद्ध ज्ञान और वैराग्य नामक उसके पुत्र हैं जो समय के फेर से ऐसे जर्जर हो गये हैं। भक्ति ने कहा—मैं द्रविड़ देश में उत्पन्न होकर कर्णाटक में बड़ी हुई। कहीं-कहीं महाराष्ट्र में भी मेरा अच्छा मान हुआ, किन्तु गुजरात में मुझको बुढ़ापे ने घेर लिया। वहाँ घोर कलियुग के प्रभाव से पाखंडियों ने मुझे अङ्ग-भङ्ग कर डाला। तब अपने पुत्रों के सहित बहुत दिनों तक दुर्बल अवस्था में रहने के कारण निस्तेज हो गई। अब जब मैं वृन्दावन आई तो फिर अत्यन्त प्रिय रसवाली सुन्दरी नवयुवती हो गई किन्तु मेरे पास पड़े मेरे ये पुत्र अब भी थके-माँदे क्लेश भोग रहे हैं। नारद ने उसे सान्त्वना देकर कहा—सत्य, त्रेता, द्वापर इन तीनों युगों में तो ज्ञान और वैराग्य मुक्ति के साधन थे, किन्तु इस युग में तो केवल तू भक्ति ही ब्रह्म सायुज्य ( मोक्ष ) की प्राप्ति करानेवाली है। ऐसा सोचकर ही परमानन्द चिन्मूर्ति ज्ञान-स्वरूप श्री हरि ने अपने स्वरूप से तुझे रचा है। तू मुक्ति, ज्ञान और वैराग्य के साथ पृथ्वीतल पर आई और सत्य-युग से द्वापर पर्यंत बड़े आनन्द में रही। कलियुग में तेरी दासी मुक्ति

पाखंड रोग से पीड़ित होकर क्षीण होने लगी थी, इसीलिए वह तो तुरन्त तेरी आज्ञा से वैकुण्ठ लोक को चली गई। इस लोक में भी तेरे स्मरण करने से ही वह आती है और फिर चली जाती है। ये ज्ञान-वैराग्य उपेक्षा के कारण ही उत्साहहीन और वृद्ध हो गये हैं। सुमुखि, कलि के समान तो कोई युग नहीं है। इस युग में तुझे घर-घर में प्रत्येक पुरुष के हृदय में स्थापित कर दूँगा।"

१३०० ई० से १८०० ई० तक भक्ति का सर्वांगपूर्ण विकास उत्तर भारत में हुआ। इसी समय रामानन्द, वल्लभाचार्य, हितहरिवंश, सूरदास, तुलसीदास, चैतन्य और सैकड़ों भक्त और धर्म-प्रवर्तक हुये। रामानन्द रामानुज की भक्तिपरम्परा, वल्लभाचार्य विष्णुस्वामी की भक्ति परम्परा, हितहरिवंश मध्वाचार्य की भक्ति-परम्परा और विद्यापति निम्बार्काचार्य की भक्ति-परम्परा के भक्त हैं।

मध्ययुग के सभी भक्ति-संप्रदायों (वैष्णव संप्रदायों) में विष्णु के किसी न किसी अवतार की पूजा होती है। यद्यपि आरंभ में राम-कृष्ण आदि विष्णु के अवतार माने गये परन्तु धीरे-धीरे इसमें परिवर्तन हुआ—विशेषकर संतों के आक्रमण के कारण वे सीधे परब्रह्म माने जाने लगे। तुलसी, सूर आदि भक्त-कवियों ने अपने आराध्यदेव राम-कृष्ण को विष्णु से भी बढ़कर परब्रह्मस्वरूप माना है। उनकी उपासना विष्णु भी करते हैं। दार्शनिक दृष्टि से इन सभी संप्रदायों के मत अद्वैत से संबंध रखते हैं। षट्दर्शनों में वेदांत अथवा अद्वैत से ही इनका संबंध अधिक है और ये सभी ईश्वरवादी हैं। समस्त भक्त-संप्रदायों में भक्त और भगवान के संबंध में उपासना के स्थान में भक्ति की भावना अधिक महत्त्वपूर्ण हो गई। उपासना का अर्थ है परमात्मा के समीप बैठना। योगी भी परमात्मा के निकट योग-साधन से पहुँच जाता है। परंतु इन भक्तों में योग की उपासना ग्राह्य नहीं है। इनमें भक्ति-भावना को ही महत्त्व है प्राप्त हुआ। भक्ति-भावना में भजन, प्रार्थना आदि के अतिरिक्त आत्म-समर्पण की भावना भी है। इस प्रकार

की भक्ति का उदय १२०० ई० के पश्चात् उत्तर भारत में हुआ। इसके पूर्व दक्षिण भारत में इस भावना का उदय हो चुका था। भक्ति का संबंध संस्कृत के प्रत्येक अंग से था। साम्य-भाव की भी इसमें अवस्थिति थी क्योंकि भक्तों का, विश्वास था कि भगवान की दृष्टि में सब समान हैं। उनकी दृष्टि में न कोई ऊँचा था, न नीचा। उनका कहना था—

जाति पाँति पूछै नहिं कोई
हरि का भजै सो हरि का होई

वैष्णव सम्प्रदाय में उदारता की भावना भी विशेष रूप से मिलती है। अन्य सम्प्रदायों का खंडन-मण्डन करना किसी वैष्णव संप्रदाय का दृष्टिकोण नहीं रहा। प्रादेशिक भाषा द्वारा सब संप्रदायों ने अपने-अपने मत का प्रचार किया। सर्वसाधारण की भाषा का इतना व्यापक प्रयोग कभी नहीं हुआ था। इस समय सभी ग्रन्थ बोली जानेवाली भाषा में लिखे गये। अतएव साहित्य और भाषा पर भी भक्ति के आन्दोलन का प्रभाव पड़ा। आरंभ में इन सम्प्रदायों ने कार्मकाण्ड को ऊँचा स्थान नहीं दिया परन्तु धीरे-धीरे इसकी ओर भी ध्यान दिया जाने लगा और पूजा-उपासना की विधिवत् आयोजना हुई।

कबीर के समय के उत्तर भारत के धार्मिक अभ्युदय में रामानंद का बड़ा भाग था, परन्तु रामानंद के पहले भी कुछ ऐसे संत हो चुके थे जिन्होंने भक्ति, निर्गुण उपासना और जातिभेद का विरोध आदि उन बातों की प्रतिष्ठा की जो रामानंद और उनके अनुयायियों में विशेष रूप से विकसित हुई हैं। सिक्खों के आदिग्रंथ में जिसका संग्रह १६०४ ई० में गुरू अर्जुनदेव ने किया था, भक्ति-सम्प्रदाय की कविता के प्राचीनतम नमूने मिलते हैं। इनमें रामानंद के अग्रज नामदेव और सदन की कविताएँ हैं। रामानंद ने उपदेश किया कि अविनाशी परमात्मा की राम के रूप में पूजा करनी उचित है। आदिग्रंथ में रामानंद का जो पद है वह मन्दिर जाने का प्रत्याख्यान

पाखंड रोग से पीड़ित होकर क्षीण होने लगी थी, इसीलिए वह तो तुरन्त तेरी आज्ञा से वैकुण्ठ लोक को चली गई। इस लोक में भी तेरे स्मरण करने से ही वह आती है और फिर चली जाती है। ये ज्ञान-वैराग्य उपेक्षा के कारण ही उत्साहहीन और वृद्ध हो गये हैं। सुमुखि, कलि के समान तो कोई युग नहीं है। इस युग में तुझे घर-घर में प्रत्येक पुरुष के हृदय में स्थापित कर दूँगा।"

१३०० ई० से १८०० ई० तक भक्ति का सर्वांगपूर्ण विकास उत्तर भारत में हुआ। इसी समय रामानन्द, वल्लभाचार्य, हितहरिवंश, सूरदास, तुलसीदास, चैतन्य और सैकड़ों भक्त और धर्म-प्रवर्तक हुये। रामानन्द रामानुज की भक्तिपरम्परा, वल्लभाचार्य विष्णुस्वामी की भक्ति परम्परा, हितहरिवंश मध्वाचार्य की भक्ति-परम्परा और विद्यापति निम्बार्काचार्य की भक्ति-परम्परा के भक्त हैं।

मध्ययुग के सभी भक्ति-संप्रदायों (वैष्णव संप्रदायों) में विष्णु के किसी न किसी अवतार की पूजा होती है। यद्यपि आरंभ में राम-कृष्ण आदि विष्णु के अवतार माने गये परन्तु धीरे-धीरे इसमें परिवर्तन हुआ—विशेषकर संतों के आक्रमण के कारण वे सीधे परब्रह्म माने जाने लगे। तुलसी, सूर आदि भक्त-कवियों ने अपने आराध्यदेव राम-कृष्ण को विष्णु से भी बढ़कर परब्रह्मस्वरूप माना है। उनकी उपासना विष्णु भी करते हैं। दार्शनिक दृष्टि से इन सभी संप्रदायों के मत अद्वैत से संबंध रखते हैं। षट्दर्शनों में वेदांत अथवा अद्वैत से ही इनका संबंध अधिक है और ये सभी ईश्वरवादी हैं। समस्त भक्त-संप्रदायों में भक्त और भगवान के संबंध में उपासना के स्थान में भक्ति की भावना अधिक महत्त्वपूर्ण हो गई। उपासना का अर्थ है परमात्मा के समीप बैठना। योगी भी परमात्मा के निकट योग-साधन से पहुँच जाता है। परंतु इन भक्तों में योग की उपासना ग्राह्य नहीं है। इनमें भक्ति-भावना को ही महत्त्व है प्राप्त हुआ। भक्ति-भावना में भजन, प्रार्थना आदि के अतिरिक्त आत्म-समर्पण की भावना भी है। इस प्रकार

की भक्ति का उदय १२०० ई० के पश्चात् उत्तर भारत में हुआ। इसके पूर्व दक्षिण भारत में इस भावना का उदय हो चुका था। भक्ति का संबंध संस्कृत के प्रत्येक अंग से था। साम्य-भाव की भी इसमें अवस्थिति थी क्योंकि भक्तों का, विश्वास था कि भगवान की दृष्टि में सब समान हैं। उनकी दृष्टि में न कोई ऊँचा था, न नीचा। उनका कहना था—

जाति पाँति पूछै नहिं कोई
हरि का भजै सो हरि का होई

वैष्णव सम्प्रदाय में उदारता की भावना भी विशेष रूप से मिलती है। अन्य सम्प्रदायों का खंडन-मण्डन करना किसी वैष्णव संप्रदाय का दृष्टिकोण नहीं रहा। प्रादेशिक भाषा द्वारा सब संप्रदायों ने अपने-अपने मत का प्रचार किया। सर्वसाधारण की भाषा का इतना व्यापक प्रयोग कभी नहीं हुआ था। इस समय सभी ग्रन्थ बोली जानेवाली भाषा में लिखे गये। अतएव साहित्य और भाषा पर भी भक्ति के आन्दोलन का प्रभाव पड़ा। आरंभ में इन सम्प्रदायों ने कार्मकाण्ड को ऊँचा स्थान नहीं दिया परन्तु धीरे-धीरे इसकी ओर भी ध्यान दिया जाने लगा और पूजा-उपासना की विधिवत् आयोजना हुई।

कबीर के समय के उत्तर भारत के धार्मिक अभ्युदय में रामानंद का बड़ा भाग था, परन्तु रामानंद के पहले भी कुछ ऐसे संत हो चुके थे जिन्होंने भक्ति, निर्गुण उपासना और जातिभेद का विरोध आदि उन बातों की प्रतिष्ठा की जो रामानंद और उनके अनुयायियों में विशेष रूप से विकसित हुई हैं। सिक्खों के आदिग्रंथ में जिसका संग्रह १६०४ ई० में गुरू अर्जुनदेव ने किया था, भक्ति-सम्प्रदाय की कविता के प्राचीनतम नमूने मिलते हैं। इनमें रामानंद के अग्रज नामदेव और सदन की कविताएँ हैं। रामानंद ने उपदेश किया कि अविनाशी परमात्मा की राम के रूप में पूजा करनी उचित है। आदिग्रंथ में रामानंद का जो पद है वह मन्दिर जाने का प्रत्याख्यान

करता है परंतु इससे यह बात सिद्ध नहीं होती कि ये प्रतिमा-पूजन के कट्टर विरोधी थे। नि.सन्देह उनका राम केवल दाशरथि राम नहीं है, वह सर्वव्यापी है। उनके मत में धर्म का सार राम में है क्योंकि राम की आचार की पराकाष्ठा है और व्यक्तित्व का सर्वांगीण विकास है। वर्ण-व्यवस्था में रामानंद की आस्था नहीं थी। उनके शिष्यों में बहुत से शूद्र थे और कुछ मुसलमान भी। परन्तु उन्होंने वर्ण-व्यवस्था का प्रत्याख्यान कभी भी नहीं किया। हिन्दी साहित्य में रामानंद के प्रभाव से दो श्रेणी का साहित्य बना। परंतु स्वयं धार्मिक क्षेत्र में भी उनके उपदेशों को लेकर दो प्रकार की साधनाएँ चल रही थीं। एक निर्गुण राम की भक्ति, दूसरे दाशरथि परब्रह्म राम की भक्ति। और यह साहित्य-भेद इसी भेद का फल है। रामानंद-मत का महत्त्व इस बात में है कि उसका समग्र साहित्य हिन्दी भाषा में है। रामानन्द ने संस्कृत की उपेक्षा कर एकान्ततः हिन्दी (लोकभाषा) का सहारा लिया और उसी में अपने संप्रदाय का प्रचार किया।

दार्शनिक सिद्धान्तों की दृष्टि से रामानन्द की स्थिति समझना कठिन है। रामानन्दियों का विश्वास है कि रामानन्द श्रीवैष्णव संप्रदाय के अनुयायी थे जिसके प्रवर्तक थे रामानुजाचार्य। कुछ दिन इस संप्रदाय में रहने के पश्चात् रामानन्द इसके कठोर नियमों से क्षुब्ध हो गये और उन्होंने अपना प्रथक संप्रदाय स्थापित कर लिया। परन्तु रामानुजाचार्य के विशिष्टाद्वैतमें उनकी आस्था बराबर वैसी ही बनी रही। इस बात पर भक्तमाल के लेखक नाभाजी ने भी संकेत किया है। परन्तु रामानन्द कट्टर विशिष्टाद्वैतवादी भी नहीं थे। यह इस बात से स्पष्ट है कि उनके संप्रदाय के मान्यग्रंथ अद्वैतवादी रामकथा ग्रंथ, अध्यात्म रामायण और अगस्त्य-सुतीक्ष्ण-संहिता हैं। तुलसी और कबीर दोनों के काव्य में निर्गुण ब्रह्म की प्रतिष्ठा भी है और द्वैत का पोषण भी है, यद्यपि भक्ति-भावना के कारण स्थान-स्थान पर विशिष्टाद्वैत की झलक

आ जाती है। यदि हम कहें कि वे सिद्धान्त के लिये अद्वैतवादी और भक्ति के लिये विशिष्टाद्वैतवादी हैं, तो भी ठीक होगा। इनमें से कबीर ने अद्वैत पर अधिक बल दिया है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि कबीर का युग दार्शनिक और धार्मिक आन्दोलनों का युग था। शंकर के मायावाद से साधारण जनता भी परिचित हो चुकी थी और राजनैतिक प्रतिबन्धों ने उसको निरुत्साही बना दिया था। वह संसार को माया कह कर चलना चाहती थी। यह मनुष्यदेह इसीलिए मिली है कि परलोक-धन का संग्रह किया जाय—इस प्रकार की परलोकमुखी भावनाओं का प्राधान्य था। उधर दक्षिण के आचार्यों ने भक्ति का प्रचार किया और अपने दर्शन का आधार शंकर को बनाते हुए भी उनके मायावाद का तीव्र विरोध किया। रामानुज से लेकर रामानन्द तक कई पीढ़ियाँ बीत चुकी थीं। शंकर का ब्रह्म निर्गुण निष्क्रिय था। योगी इसी प्रकार के ब्रह्म को अलख निरञ्जन आदि नामों से पुकारते थे, यद्यपि वे साधना के लिये शिवशक्ति के रूप को भी ग्रहण करते थे। कबीर ने इन्हीं का आश्रय लेकर निर्गुण (अनिर्वचनीय ब्रह्म) की स्थापना की। परन्तु वे रामानन्द की भक्ति से भी प्रभावित हुए। इस प्रकार उनमें योग, अद्वैत और विशिष्टाद्वैती भक्ति का अद्भुत सामञ्जस्य हुआ।

कबीर के भक्तिवाद में नामस्मरण का महत्त्व सबसे अधिक है। भावना निर्गुण होने के कारण ध्यान-धारणा, पद-सेवा आदि का तो स्थान ही नहीं है। अतः एक नामस्मरण ही सब कुछ है। नामस्मरण को जितना महत्त्व यहाँ मिला है, उतना कहीं नहीं, यद्यपि तुलसी ने भी नाम को ब्रह्म राम से बड़ा माना है। कबीर की मुख्य भावना यही नामस्मरण है। वे कहते हैं—

कबीर सुमिरण सार है और सकल जञ्जाल
आदि अन्त सब सोधिया, दूजा देखौं काल

इस नामस्मरण के साथ स्नेह (प्रेम भक्ति) की प्राप्ति भी ध्येय है। कबीर कहते हैं--

कमोदिनी जलहर बसै चन्दा बसै अकास
जो जाही करि भावना सो ताही के पास

सच तो यह है कि कबीर ने स्पष्ट रूप से निर्गुण को अपनाया, यही नहीं उन्होंने सगुण राम के स्थान पर निर्गुण को स्पष्ट रूप से प्रतिष्ठित किया। उन्होंने योग-साधना के सहज रूप को भी ग्रहण किया। इस प्रकार उन्होंने निर्गुणोन्मुखी ज्ञानाश्रयी अद्वैत भक्ति को जन्म दिया और अद्वैतावस्था की प्राप्ति के लिये भक्ति और योग की सहज साधना को स्वीकार किया। उस भक्ति में विरहासक्ति की मात्रा इतनी अधिक है कि उसमें और सूफ़ियों के इश्क में कोई अन्तर नहीं है। यह नहीं कहा जा सकता कि यह सूफ़ियों के प्रभाव के कारण था। अधिक सम्भव है कि यह वैष्णव भक्तिपंथ का अधिक विकसित रूप है—केवल विशेष परिस्थितियों के कारण उसका रूप-रंग कुछ भिन्न हो गया है। वैष्णव-भावना की सबसे महत्त्वपूर्ण बात है व्यक्तिगत ईश्वर (राम-कृष्ण, की कल्पना और उसकी भक्ति) कबीर निर्गुण के उपासक हैं, परन्तु अनेक पदों में उन्होंने इसी निर्गुण से व्यक्तिगत प्रेम का सम्बन्ध जोड़ लिया है। कभी वे हरि को "जननी" कहते हैं—

हरि जननी मैं बालक तोरा। काहे न औगुन बगसहु मोरा।
सुत अपराध करै दिन केते। जननी के चित रहै न तेते ॥
यह गहि केस करै जो घाता। तऊ न हेत उतारै माता।
कहै कबीर इक बुद्धि विचारी। बालक दुखी दुखी महतारी ॥
(क० ग्रं०, १११)

कभी वे अपने को "राम" की बहुरिया मानते हैं और हरि को स्वामी—

हरि मेरा पीव भाई हरि मेरा पीव
हरि बिन रहि न सकै मेरा जीव (वही, ११७) ॥

परन्तु मूल भावना में कोई अन्तर नहीं है। तुलसी की तरह कबीर भी कहते हैं—

जरि जाव ऐसा जीवना राम सूँ प्रीति न होई
(वही, १२१)

इस राम के साथ अनन्य भक्ति चाहिये--

सौ बरसों भक्ति करैं इन दिन पूजै आन।
सो अपराधी आत्मा परि चौरासी खान॥
कामी तरै क्रोधी तरै लोभी तरै अनन्त।
आन उपासी कृतघ्नी तरै न गुरू कहत॥

इस भक्ति का रूप है आत्मसमर्पण या शरणागति। कबीर कहते हैं--

राम राइ सो गति भई हमारी, मोसै छूटत नहिं संसारी॥
ज्यूँ पंखी उड़ि जाइ आकासा, आस रही मन माहीं।
छूटी न आस टूट्यो नहीं फंधा, उड़िबै लागो काँहीं।
जो सुख करत होत दुख तेई, कहत न कछू बनि आवै॥
कुंजर ज्युँ कस्तूरी का मृग, आपै आप बँधावै।
कहै कबीर नहीं बस मेरा, सुनिये देव मुरारी॥
हत भैभीत डरौं जमदूतनि, आये सरना तुम्हारो।

कबीर क्या मैं चिन्त हूँ, मत चिन्तै क्या होय।
मेरी चिन्ता हरि करैं, चिन्ता मोहि न कोय॥
अंडा पालै काछुई, बिन थन राखै पोख।
यों करता सबकी करै, पालै तीनिउ लोक॥

यह आत्म-समर्पण इसलिए कि भक्त को ईश्वर की अनुकम्पा में विश्वास है--

माधौ, अब करिहौ दाया।
काम क्रोध अहंकार व्यापै, ना छूटै माया॥
उतपति ब्यंद भयो जो दिन थैं, कबहूँ सच नहिं पायौ।

परन्तु मूल भावना में कोई अन्तर नहीं है। तुलसी की तरह कबीर भी कहते हैं—

जरि जाव ऐसा जीवना राम सूँ प्रीति न होई
( वही, १२१ )

इस राम के साथ अनन्य भक्ति चाहिये--

सौ बरसों भक्ति करैं इन दिन पूजे आन।
सो अपराधी आत्मा परि चौरासी खान॥
कामी तरै क्रोधी तरै लोभी तरै अनन्त।
आन उपासी कृतघ्नी तरै न गुरू कहत॥

इस भक्ति का रूप है आत्मसमर्पण या शरणागति। कबीर कहते हैं--

राम राइ सो गति भई हमारी, मोसै छूटत नहिं संसारी॥
ज्यूँ पंखी उड़ि जाइ आकासा, आस रही मन माहीं।
छूटी न आस टूट्यो नहीं फंधा, उड़िबै लागो काँही।
जो सुख करत होत दुख तेई, कहत न कछू बनि आवै॥
कुंजर ज्युँ कस्तूरी का मृग, आपै आप बँधावै।
कहै कबीर नहीं बस मेरा, सुनिये देव मुरारी॥
हत भैभीत डरौं जमदूतनि, आये सरना तुम्हारो।

कबीर क्या मैं चिन्त हूँ, मत चिन्तै क्या होय।
मेरी चिन्ता हरि करैं, चिन्ता मोहि न कोय॥
अंडा पालै काछुई, बिन थन राखै पोख।
यों करता सबकी करै, पालै तीनिउ लोक॥

यह आत्म-समर्पण इसलिए कि भक्त को ईश्वर की अनुकम्पा में विश्वास है--

माधौ, अब करिहौ दाया।
काम क्रोध अहंकार व्यापै, ना छूटै माया॥
उतपति ब्यंद भयो जो दिन थैं, कबहूँ सच नहिं पायौ।

माया है दुइ भाँति की, देखी ठोंक बजाय
एक मिलावै नाम से, एक नरक ले जाय

इस भक्ति की प्राप्ति के साधन हैं—

(१) गुरु-भक्ति—

गुरु गोविंद दोनों खड़े काके लागूँ पाँय
बलिहारी वा गुरू की जिन गोविंद दिया दिखाय
सतगुरु की महिमा अनँत अनँत किया उपकार
लोचन अनँत उघारिया, अनँत दिखावनहार
गुरु साहब सो एक हैं, दूजा सब आकार
आपा मेरै गुरु भजै, तब पावै करतार

(२) नाम-कीर्तन—

राम राम सब कोइ कहै, नाम न चीन्हे कोइ
नाम चीन्हे सतगुरु मिलै, नाम कहावै सोइ
सत्त नाम के सुमिरने उधरै पतित अनेक
कह कबीर नहिं छाड़िये सत्त नाम की टेक
है हरि भजन को प्रवान
नीच पावै ऊँच पदवी, बाजते नीसान
भजन को परताप ऐसो, तिरे जल पाखान
अधम भील अजाति गनिका, चढ़े जात दिवान
(३०८)

वैष्णव भावना (भक्ति) का एक दूसरा महत्वपूर्ण अंग है—इष्टदेव के प्रति रति की भावना। कबीर के काव्य में प्रीति-रति के अनेक पद मिलते हैं, जिनमें मानसिक संयोग-वियोग का वर्णन है—

बहुत दिनन थै मैं प्रीतम पाये
भाग बड़े घरि बैठे आये ॥ टेक ॥
मंगलाचार माँहि मन राखौं, राम रसाइण रसना चाषौं
मंदिर माँहि भया उजयारा, ले सूती अपना पीव पियारा

माया है दुइ भाँति की, देखी ठोंक बजाय
एक मिलावै नाम से, एक नरक लै जाय

इस भक्ति की प्राप्ति के साधन हैं--

(१) गुरु-भक्ति—

गुरु गोविंद दोनों खड़े काके लागूँ पाँय
बलिहारी वा गुरू की जिन गोविंद दिया दिखाय
सतगुरु की महिमा अनँत अनँत किया उपकार
लोचन अनँत उघारिया, अनँत दिखावनहार
गुरु साहब सो एक हैं, दूजा सब आकार
आपा मेरै गुरु भजै, तब पावै करतार

(२) नाम-कीर्तन—

राम राम सब कोइ कहै, नाम न चीन्हे कोइ
नाम चीन्हे सतगुरु मिलै, नाम कहावै सोइ
सत्त नाम के सुमिरने उधरै पतित अनेक
कह कबीर नहिं छाड़िये सत्त नाम की टेक
है हरि भजन को प्रवान
नीच पावै ऊँच पदवी, बाजते नीसान
भजन को परताप ऐसो, तिरे जल पाखान
अधम भील अजाति गनिका, चढ़े जात दिवान
(३०८)

वैष्णव भावना (भक्ति) का एक दूसरा महत्वपूर्ण अंग है—इष्टदेव के प्रति रति की भावना। कबीर के काव्य में प्रीति-रति के अनेक पद मिलते हैं, जिनमें मानसिक संयोग-वियोग का वर्णन है—

बहुत दिनन थै मैं प्रीतम पाये
भाग बड़े घरि बैठे आये ॥ टेक ॥
मंगलाचार माँहि मन राखौं, राम रसाइण रसना चापौं
मंदिर माँहि भया उजयारा, ले सूती अपना पीव पियारा

पर यह पता लगेगा कि कितनी ही बातों में साम्य है। उनमें कंचन-कामिनी के विषय में भी साम्य है।

वास्तव में कबीर सगुण भक्ति-भावना से अपरिचित नहीं थे जिसने उनके समय तक बहुत कुछ लोक-भावना का रूप ग्रहण कर लिया था, यद्यपि अभी वैष्णव भक्ति के प्रमुख आन्दोलन भविष्य के गर्भ में ही थे। परन्तु वैष्णव-भावनाओं को निभाते हुए भी कबीर ने उस वास्तविक परिस्थिति से लोगों को परिचित कराया जिसका उन्हें ज्ञान नहीं था। सारा लोक-जीवन परम्परागत रूढ़िवाद पर खड़ा था, कबीर ने सुकरात की तरह प्रश्न करके उसका खोखलापन उसे दिखाया। यह धार्मिक भावना को ज्ञानमूलक ऊँचे धरातल पर उठाने के प्रयत्न में लगे थे। उनका दृष्टिकोण सूर और तुलसी के ठीक विपरीत था। सूर कहते हैं, "अविगत गति कछु समझि न आवै × × ताते सूर सगुन पद गावे।" तुलसी भी निर्गुण के ज्ञान को दुस्साध्य मानकर साकार तक उतर आते हैं। कबीर ने इस प्रकार जन-भावना को मस्तक झुकाना अस्वीकार कर दिया। वे तुलसी की तरह सामंजस्यवादी और समन्वयवादी तो थे ही नहीं। यदि लोक-भावना को परिष्कृत करने के विचार से उसका विरोध भी करना पड़ा, तो कबीर उसपर अटल रहे। वास्तव में परवर्ती भक्त-कवियों की भावनाओं में और कबीर की भावनाओं में दृष्टिकोण का ही अन्तर है। अपने अन्तरतम में वे भी उतने ही वैष्णव हैं परन्तु ज्ञान के आधार पर वे अवतारवाद का विरोध करते हैं जो जनता में प्रचलित था। नहीं तो उनकी भक्ति-भावना और उनके विचारों में वैष्णव-साहित्य का ही मूल वर्तमान है—

गुरु-सेवा ते भगति कमाई। तब इह मानस देही पाई॥
इस देही का सिमरहि देव। सो देही भुज हरि की सेव॥
अजहुँ गुविन्द भूलि मत जाहु। मानस जनम का एही लाहु॥
जब लग जरा रोग नहिं आया। जब लग काल ग्रसी नहिं काया॥

मैं रमि रासि जे बिधि पाई, हमहीं कहा यहुँ तुमहिं बड़ाई
कहै कबीर मैं कछू न कीन्हा, सखी सुहाग राम मोहि दीन्हा
( संयोग )

हौं बलिमाँ कब देखौंगी तोहि।
अहनिस आतुर दरसन कारनि, ऐसी व्यापै मोंहि ॥ टेक ॥
नैन हमारे तुम्हकूँ चाहै, रती न मानै हारि।
बिरह अगिन तन अधिक जरावै, लेसी लेहु बिचारि ॥
सुनहुँ हमारी दाहि गुसाईं, अब जिन करहु बधीर
तुम्ह धीरज मैं आतुर स्वामी, काचै भाँड़ै नीर
बहुत दिनन के बिछुरै माधौ, मन नहिं बाँधै धीर
देह छता तुम्ह मिलहु कृपा करि, आरतिवंत कबीर
( विप्रलंभ )

कबीर के वे पद जिनमें वैष्णव-भावना है या तो प्रीति-रति के अन्तर्गत रखे जा सकते हैं, या शांत-रति के। संत-साहित्य में भी सगुण वैष्णव साहित्य की तरह सांसारिक विषयों के त्याग की महिमा गाई गई है, परन्तु उसका संदेश वैराग्य नहीं। रति और विरति सापेक्ष भाव हैं। भगवान से रति, 'संसार' से विरति। यहाँ "संसार" का तात्पर्य सांसारिक प्रपंच में मन की आसक्ति है—वैसे कबीर ( जो संत-संप्रदाय के प्रवर्तक हैं ) आयु भर गृहस्थ रहे, अपना जुलाहे का पेशा करते रहे। इस प्रकार कबीर का साहित्य वैष्णव-साहित्य की तरह रति-मूलक है, विरति-मूलक नहीं। सच तो यह है कि कबीर ने जो नारी, कंचन आदि की निंदा की है उससे यह भ्रम हो गया है कि उनका साहित्य वैराग्य का साहित्य है। साधारण रूप से सारे संत-साहित्य के संबंध में यही भ्रम है। परन्तु वास्तव में सारे वैष्णव सगुण भक्ति-साहित्य में इनकी निन्दा है। यहाँ नारी का अर्थ है आसक्ति, कंचन का अर्थ है धनमद। मध्ययुग की वैष्णव-भक्ति के प्रधान ग्रंथ भागवत में भी इनकी निन्दा कम नहीं है। भागवत से कबीर के काव्य की तुलना करने

पर यह पता लगेगा कि कितनी ही बातों में साम्य है। उनमें कंचन-कामिनी के विषय में भी साम्य है।

वास्तव में कबीर सगुण भक्ति-भावना से अपरिचित नहीं थे जिसने उनके समय तक बहुत कुछ लोक-भावना का रूप ग्रहण कर लिया था, यद्यपि अभी वैष्णव भक्ति के प्रमुख आन्दोलन भविष्य के गर्भ में ही थे। परन्तु वैष्णव-भावनाओं को निभाते हुए भी कबीर ने उस वास्तविक परिस्थिति से लोगों को परिचित कराया जिसका उन्हें ज्ञान नहीं था। सारा लोक-जीवन परम्परागत रूढ़िवाद पर खड़ा था, कबीर ने सुकरात की तरह प्रश्न करके उसका खोखलापन उसे दिखाया। यह धार्मिक भावना को ज्ञानमूलक ऊँचे धरातल पर उठाने के प्रयत्न में लगे थे। उनका दृष्टिकोण सूर और तुलसी के ठीक विपरीत था। सूर कहते हैं, "अविगत गति कछु समझि न आवै × × ताते सूर सगुन पद गावे।" तुलसी भी निर्गुण के ज्ञान को दुस्साध्य मानकर साकार तक उतर आते हैं। कबीर ने इस प्रकार जन-भावना को मस्तक झुकाना अस्वीकार कर दिया। वे तुलसी की तरह सामंजस्यवादी और समन्वयवादी तो थे ही नहीं। यदि लोक-भावना को परिष्कृत करने के विचार से उसका विरोध भी करना पड़ा, तो कबीर उसपर अटल रहे। वास्तव में परवर्ती भक्त-कवियों की भावनाओं में और कबीर की भावनाओं में दृष्टिकोण का ही अन्तर है। अपने अन्तरतम में वे भी उतने ही वैष्णव हैं परन्तु ज्ञान के आधार पर वे अवतारवाद का विरोध करते हैं जो जनता में प्रचलित था। नहीं तो उनकी भक्ति-भावना और उनके विचारों में वैष्णव-साहित्य का ही मूल वर्तमान है—

गुरु-सेवा ते भगति कमाई। तब इह मानस देही पाई॥
इस देही का सिमरहि देव। सो देही भुज हरि की सेव॥
अजहुँ गुविन्द भूलि मत जाहु। मानस जनम का एही लाहु॥
जब लग जरा रोग नहिं आया। जब लग काल ग्रसी नहिं काया॥

जब लगि बिकल भई नहिं बानी। भजि लेहि रे मन सारंगपानी ॥
अब न भजसि-भजसि कब भाई। आवै अंत न भजिआ जाई ॥
जो किछु करहि सोई-अबिसारू। फिर पछताहु न पावहु पारू ॥
(परिशिष्ट ३४)

गोविन्द हम ऐसे अपराधी
जिन प्रभु जीव पिंड था दीया तिनकी भावभगति नहिं साधी।
परधन परतिन परतिय निन्दा पर अपवाद न छूटै।
आवागमन होत क पुनि-पुनि इहु परसंग न छूटै ॥
जिह घर कथा होत हरि संतन इके निमिष न कीनै फेरा।
लंपट चोर धूत मतवारे तिन संगि सदा बसेरा ॥
काम क्रोध माया मद मत्सर एहि सभै मो पाँहीं।
दया धर्म औ गुरू की सेवा ए सुपनंतरि नाहीं ॥
दीन दयाल कृपाल दमोदर भगतिबछल मैं हारी।
कहत कबीर भीर जनि राखहु हरि सेवा करौ तुमारी ॥
(वही, ५०)

कबीर का युग मान्यता का युग था। उसमें कबीर ने पग-पग पर प्रश्न किये और जनता में प्रचलित मतवाद को चोट लगा कर उसे ऊर्ध्व-मूल करने की चेष्टा की। यही उनके काव्यं की शक्ति, प्रभाव और श्रेष्ठता का कारण है। बाद में वैष्णव मतवाद को सुस्पष्ट रूप देने में उनकी चोटों ने बहुत काम किया।

विद्यापति की भक्ति-भावना पर विचार करते हुए हम देखते हैं कि १२-१३वीं शताब्दी में वैष्णव-भक्ति का रूप बहुत कुछ निश्चित हो चला था। इस भक्ति के अनेक आराध्यदेव थे। बंगाल में राधा-कृष्ण और देवी की उपासना प्रचलित हो रही थी। दक्षिण में शिव-भक्ति की धारा बड़े बल से बह रही थी। गुजरात में कृष्ण और विठोवा की भक्ति पर बल दिया जाता था। सारे उत्तर भारत में राम, कृष्ण, नारायण और शिव के भक्त अपने-अपने मतों के प्रचार में लगे थे।

कबीर के समय तक आते-आते वैष्णव मतवाद की भक्ति की अब इतना विकसित हो चुका था कि उसकी उपेक्षा असंभव थी। संतों ने अवतारवाद को ग्रहण किया। यह अवतारवाद ही वैष्णव-भक्ति के मूल में था। परन्तु वे वैष्णवों की भक्ति-भावना से प्रभावित हुये बिना नहीं रह सके। उन्होंने वैष्णवों के राम-कृष्ण को निर्गुण अर्थ में प्रयुक्त किया और उनकी भक्ति को नया रूप दिया। कबीर दाशरथि राम में ब्रह्म या विष्णु की सत्ता को स्वीकार नहीं करते परंतु अपने को निर्गुण राम की बहुरिया मान कर उनके प्रति उत्कट प्रेम का परिचय देते हैं।

(१) निरगुण राम निरगुण राम जपहु रे भाई।
अविगति की गति लखी न जाई ॥ टेक ॥
चारि वेद जाके सुमृत पुराना, नौ व्याकरना मरम न जाना।
सेसनाग जाकै गरुड़ समाना, चरन कवल कवला नहिं जाना ॥
कहै कबीर जाकै भेदै नाहीं, निज जन बैठे हरि की छाँहीं।

(२) प्यारे राम मन ही मना
कासूं कहूँ कहन कौं नाहीं दूसर और जना ॥ टेक ॥

इस प्रकार संतों की निर्गुण-भावना सगुण-भक्तिधारा के प्रभाव के कारण पूर्णत शुद्ध नहीं रह सकी। यही विरोधी भावनाएँ—एक ओर निर्गुण, दूसरी ओर भक्ति—आलोचकों को भ्रम में डाल देती है और वे संत-कवियों पर अस्पष्टता का लांछन लगाते हैं। वस्तुतः मध्ययुग की निर्गुण भावना को औपनिषदिक निर्गुण भावना की परिभाषा से ठीक-ठीक समझा नहीं जा सकता। वह निर्गुण इसी हद तक है कि उसमें अवतारवाद की प्रतिष्ठा नहीं हुई है, परन्तु संतों का निर्गुण ब्रह्म अरूप अव्यक्त होते हुए भी प्रेममय, भक्त-वत्सल और करुणार्द्र है। उसे पारिभाषिक विशेषणों से नहीं तौला जा सकता।

निर्गुण-काव्य की निर्गुण-भावना कालांतर में सगुण भक्ति-काव्य-भावना के धरातल पर आ गई। इसके कई कारण थे। संतों

के "राम" का निर्गुण परिभाषा में प्रयोग एक भूल थी। साधारण जनता राम को अवतार समझती थी। रामभक्ति के प्रचार के साथ "राम" का निर्गुण रूप शीघ्र ही लुप्त हो गया। कम से कम वह संत-संप्रदायों के बाहर ग्राह्य नहीं हुआ। स्वयं संत-संप्रदाय में "राम" द्विअर्थक रूप में प्रयोग में आने लगा। इसके कारण थे--

१--साधारण सगुणोपासक जन-भावना का प्रभाव

२--सगुण भक्तिधारा का प्रभाव

३--संतों की विरह की तन्मयता ने उनके निर्गुण आराध्य को सगुणवाद के धरातल पर पहुँचा दिया। स्वयं कबीर के काव्य में हमें अपरोक्ष रूप में रूप-गुण-स्थापन का भ्रम होने लगता है।

४--मूल संत-भावना स्वयं औपनिषदिक निर्गुण और पौराणिक सगुण मतों का विचित्र मिश्रण था। दादू के अनेक पदों को सगुणोपासक भक्ति-कवियों के सम्मुख रखा जा सकता है, जैसे

हमारे तुम्हीं हो रखपाल

तुम बिन और नहीं कोउ मेरे भौ दुख मेटनहार
वैरी पञ्च निमस नहिं न्यारे रोकि रहे जमजाल
हा जगदीस दास दुखपावै स्वामी करौ सँभाल
तुम बिन राम दहै ये दुन्दर दसौ दिसा सब काल
देखत दीन दुखी क्यों कीजे तुम हौ दीन दयाल
निर्भय नाँव हेत हरि दीजे दरसन परसन लाल
दादू दीन लीन करि लीजै, मेटहु सबै जञ्जाल

हरि रसमाते मगन भये

सुमिर-सुमिर भये मतवाले, जामण मरण सब भूलि गये
निर्मल भगति प्रेम रस पीवै आन न दूजा भाव धरैं
सहजै सदा राम रङ्ग राते मुकति वैकुँठे कहा करैं
गाइ गाइ रसलीन भये हैं, कहूँ न माँगै सन्त जनाँ
और अनेक देहु दत आगै आन न भावे राम विनाँ

इकटक ध्यान रहै तभी लागे छाकि पड़े हरि रस पीवै
दादू मगन रहैं रसमाते, ऐसै हरि के जन जीवैं

सुन्दर तो काशीनिवासी ही थे। संस्कृत-साहित्य से परिचय एवं सगुण भक्तों के सत्संग के कारण सुन्दर के काव्य में पौराणिक हिन्दू धर्म-दर्शन भी प्रर्याप्त मात्रा में उपस्थित है, परन्तु साथ ही उसमें संत-मत के लगभग सभी अंगों पर ज्ञानमूलक प्रकाश भी डाला गया है। वास्तव में सगुण और निर्गुण विचारधारा में बराबर समन्वय होता गया है। जगजीवन साहिब के काव्य में तो वैष्णव काव्य-धारा की प्रमुख विशेषताएँ--भगवान् के प्रति आत्मसमर्पण और आत्मग्लानि—इतनी अधिक मात्रा में मिलती हैं कि उनका काव्य वैष्णव काव्य-साहित्य में ( विशेषकर तुलसी सूर के विनय-पदों में ) बड़ी सरलता से खपाया जा सकता है। उन्नीसवीं शताब्दी तक आते-आते संतकाव्य को इतना साम्प्रदायिक रूप मिल गया था और जन-भावना ( वैष्णव-भक्ति ) का इतना अधिक समावेश हो गया था कि वह वैष्णव-काव्य का ही प्रकारान्तर समझा जाने लगा। चरणदास की शिष्याओं दया-बाई और सहजोबाई में तो हम मीरा की कृष्ण-भावना और निर्गुण-मतवाद का अभिन्न सम्बन्ध पाते हैं।

## ( ग ) सूरदास

कृष्ण-भक्त कवियों में, सूरदास सबसे महत्त्वपूर्ण हैं। भक्तों के लिए सूर का प्रत्येक पद भगवत्साक्षात्कार में सहायक है। वैसे कवि की दृष्टि से भी सूरदास का अत्यंत ऊँचा स्थान है, परंतु जहाँ केवल भक्ति-भावना ग्रहण करने की बात है, अव्यभिचारिणी भक्ति है, वहाँ 'काव्य किस कोटि का है,' यह प्रश्न ही नहीं उठता। परंतु उच्च कोटि का काव्य निश्चय ही भक्ति-भावना को अधिक ऊँची भूमि पर प्रतिष्ठित करने में सहायक होगा।

सूर की भक्ति के आलंबन कृष्ण हैं, स्वयं सूर भक्ति के आश्रय हैं, कृष्ण के रूप-गुण और उनकी लीलायें उद्दीपन विभाव हैं।

सूर के इस आलंबन का रूप क्या है? सूरदास के कृष्ण अविगत हैं, मन-वाणी को अगम-अगोचर हैं। वास्तव में वे उसी तरह परब्रह्म हैं जिस तरह तुलसी के राम। जहाँ राम परब्रह्म भी हैं और परब्रह्म के अवतार दाशरथि राम भी हैं, वहाँ सूर और आगे बढ़कर कृष्ण को परब्रह्म से उतरकर कुछ भी मानने को तैयार नहीं हैं। उनके कृष्ण गोपियों से स्वयं कहते हैं—

को माता को पिता हमारे
कब जनमत हमको तुम देख्यो हँसी लगत सुनि बात तुम्हारे
कब माखन चोरो करि खायो कब बांधे महतारी
दुहत कौन की गैया चारत बात कही यह भारी

परंतु सूर जानते हैं कि इन निर्गुण, अनादि, अनन्त परब्रह्म कृष्ण से भक्ति का संबन्ध नहीं जोड़ा जा सकता। वे गोपियों के मुँह से कहलाते हैं—

कान्ह कहाँ की बात चलावत।
स्वर्ग पताल एक करि राखौ युवतिन को कहि कहा बतावत?

गोपियों की तरह सूरदास भी परब्रह्म कृष्ण की अनुमोदनता स्वीकार कर लेते हैं और अपने काव्य का आरम्भ इसी स्वीकृति से करते हैं—

अविगत-गति कछु कहत न आवै
ज्यों गूँगे मीठे फल को रस अंतरगत ही भावै
परम स्वाद सब हीजु निरंतर अमित तोष उपजावै
मन-बानी कौ अगम अगोचर सो जानै जो पावै
रूप-रेख-गुण-जाति जुगति बिनु निरालंब कित धावै
सब विधि अगम विचारहि तातैं सूर सगुन पद गावै

अतः सूरदास परब्रह्म कृष्ण को पहचानते हुए भी उनके सगुण रूप के रहस्यात्मक स्वरूप की कल्पना से ही परिचालित हैं।

यह भगवान भक्त के हेतु अवतार धारण करते हैं। यही लीला का महत्व है। यही उसका रहस्य है—

भक्त हेतु अवतार धर्‍यो
धर्म कर्म के बस मैं नाहीं योग जाप मन मैं न कर्‍यो
दीन गुहारि सुनौ श्रवणनि भरि गर्व वचन सुनि हृदय जर्‍यो
भाव अधीन रहौ सब ही के और न काहू नेके डरौं
ब्रह्मा कीट आदि लौं व्यापक सबही सुख दै दुखहि हरौं
सूर श्याम तब कहौ प्रगट ही जहाँ भाव तहँ ते न टरौं

इसीलिए भक्त और भगवान का प्रेम और भाव का नाता है जिसे दोनों को अपनी ओर से निभाना है। भक्त अनन्य भाव से भगवान से प्रेम करता है :—

स्याम बलराम को सदा गाऊँ
स्याम बलराम बिनु दूसरे देव को स्वप्न हूँ माँहि नहिं हृदय लगाऊँ
यहै जप यहै तप यहै मम नेम व्रत यहै मम प्रेमफल यहै ध्याऊँ
यहै मम ध्यान, यहै ज्ञान, सुमिरन यहै, सूरप्रभु देहु हौ यहै पाऊँ

इस प्रेम का रूप है आत्म-समर्पण और शरणागति भाव—

जौ हम भले बुरे तो तेरे
तुम्हैं हमारी लाज बिड़ाई बिनती सुनि प्रभु मेरे
सब तजि तुम सरनागत आयो, दृढ़ करि चरन गहे रे

या—

मेरी तौ गतिमति तुम अनतहिं दुख पाऊँ
हौं कहाय तेरौ अब कौन को कहाऊँ ?
कामधेनु छाँड़ि कहा अजा लै दुहाऊँ !
हय गयंद उतरि कहा गर्दभ चढ़ि धाऊँ !

इसी प्रकार—

तुम तजि और कौन पै जाऊँ ?
काकै द्वार जाइ सिर नाऊँ, पर, हथ कहाँ विकाऊँ
ऐसो को दाता है समरथ जाके दिये अवाऊँ
अन्तकाल तुम्हरैं सुमिरन गति अनंत कहूँ नहिं पाऊँ
रंक सुदामा कियो अजाची, दियौ अभय पद ठाऊँ
कामधेनु, चिन्तामनि, दीन्हौ कलप वृक्ष तर छाऊँ
भव समुद्र अति देखि भयानक मन मैं अधिक डराऊँ
कीजै कृपा सुमिरि अपनौ प्रन सूरदास बलि जाऊँ

परन्तु केवल भक्त की ओर से चेष्टा होने पर ही सब कुछ नहीं हो जाता। इष्टदेव की कृपा भी तो चाहिये। सच तो यह है कि इस कृपा के विना भक्ति अंकुरित ही नहीं हो सकती। भक्त की ओर से सदाचार और शुद्धाचरण तभी काम कर सकते हैं जब भगवान की अनुकंपा मिले, नहीं तो वह उनमें सफल हो ही नहीं सकता। पुष्टि-मार्ग में इस भगवान के अनुग्रह को विशेष स्थान मिला है; वैसे प्रत्येक भक्ति-सम्प्रदाय में भगवान की भक्त-वत्सलता और उनकी अनुकंपा पर विश्वास किया गया है। पुष्टि-मार्ग में इस अनुग्रह को "पुष्टि" कहा गया है जिससे भक्तों का पोषण होता है। भगवान के अनुग्रह के कारण ही भक्त की भावना का उत्तरोत्तर विकास होता जाता है। सूरदास कहते हैं—

प्रभु को देखो एक सुभाइ
अति गंभीर उदार उदधि हरि जान सिरोमन काह
तिनका सौं अपने जन को गुन मानत मेरु समान
सकुचि गनत अपराध समुद्रहि बूँद-तुल्य भगवान
वदन प्रसन्न-कमल सम्मुख ह्वै देखतु हौं हरि जैसे
विमुख भये अकृपा न निमिप हूँ फिरि चितयौं तौ तैसें

सूरदास ने अपने विनयपदों में वार-वार भगवान की अनुकंपा

और भक्त-वत्सलता का गुण-गान किया है। इस अनुकंपा में विश्वास के विना भक्ति एक पग भी आगे नहीं बढ़ सकती।

परन्तु साधना के अंत में भक्त क्या चाहता है—क्या मुक्ति ? ऐसा नहीं है। भक्त तो निरंतर भक्ति की ही याचना करता है। सूरदास कहते हैं—

अपनी भक्ति देहु भगवान
कोटि लालच जो दिखावहुँ नाहिनै रुचि आन

गोपियाँ उद्धव से तर्क-वितर्क न कर कहती हैं—

नाहिन रह्यौ मन में ठौर
नंदनंदन अछत कैसे आनिए उर और
चलत, चितवत, दिवस जागत, सपन सोवत राति
हृदय तैं वह श्याम मूरति छन न इत-उत जाति
कहत कथा अनेक ऊधो लोक-लाभ दिखाय
कहा करौं तन प्रेम-पूरन घट न सिंधु समाय ?
स्यामगात सरोज आनन ललित अति मृदु हास
सूर ऐसे रूप कारन भाल लोचन प्यास

और—

वै अति ललित मनोहर आनन कैसे मनहिं बिसारौं
योग मुक्ति औ मुक्ति विविध विधि वर मुरली पर वारौं

इस भक्ति के साधन क्या हैं—

## (क) नाम कीर्तन

भागवत में कहा है—"कलौ केशव कीर्तनात्।" सूरदास कहते हैं—

तुम्हरो नाम तजि प्रभु जगदीसर सुतौ कहौ मेरे और कहा बल
बुधि-विवेक अनुमान आपनैं सोधि कह्यो सब सुकृतनि कौ फल

वेद पुरान स्मृति सन्तन कौ यह अधार मीन को ज्यौं जल
अष्टसिद्धि, नवनिधि, सुरसंपति, तम विनु तस कन कहु न कछु तल
अजामील, गनिका, जु व्याध, नृग जासों जगधि तरे ऐसेउ खल
सोइ प्रसाद सूरहिं अब दीजै नहीं वहुत तो अंत एक पल

अथवा—

जो तू राम-नाम धन धरतौ
अब कौ जनम, आगिलो तेरो, दोऊ जनम सुधरतौ
जम को त्रास सबै मिट जातौ भक्त नाम तेरो परतौ
तंदुल-घिरत समर्पि स्याम कौ संत परोसौ करतौ
हौ तौ नफा साधु की संगति मूल गाँठि नहिं टरतौ
सूरदास वैकुण्ठ पैठ में कोउ न पैर पकरतौ

## (ख) गुरु-भक्ति

पुष्टि-मार्ग में गुरु और कृष्ण का एक ही स्थान है। गुरु ही जीव का ब्रह्म-सम्बन्ध कराता है। गुरु को कृष्ण मान कर भक्त उसे आत्म-समर्पण कर देता है। सूर के प्रसंग से यह बात स्पष्ट हो जाती है। सूर का अंत समय आ पहुँचा था। उस समय चतुर्भुजदास ने कहा—"सूरदास, तुमने भगवत्यश का वर्णन तो किया, परन्तु आचार्य महा-प्रभून का जस-वर्णन नहीं किया।" सूरदास ने कहा—"जु मैंने तो सारा ही आचार्य महाप्रभु को यश ही गाया है। जो विलग देखता तो विलग करता।" यह कह कर उन्होंने यह पद गाया—

भरोसो दृढ़ इन चरनन केरो
श्रीवल्लभ नखचंद्र छटा विनु सब जग माहिं अँधेरौ
साधन और नहीं या कलि में जासों होत निवेरौ
सूर कहा कहि दुबिधि आँधरो बिना मोल को चेरौ

## (ग) लीलागान

सारा सूरसागर ही कृष्ण-लीला का गान है।

### (घ) नित्य और नैमित्तिक कर्म

इनके संबन्ध में अन्य स्थान पर लिखा जा चुका है।

### (ङ) भगवान के रूप का ध्यान

सूर के काव्य में भगवान के बाल और किशोर-रूप के अनेक चित्र हैं। उन्होंने उन्हें सैकड़ों परिस्थितियों में देखा है और उनका ध्यान किया है—

किलकत कान्ह घुटुरुवनि आवत
मणिमय कनक नंद के आँगन मुख प्रतिबिम्ब पकरिबेहि धावत
कबहुँ निरखि हरि आप छाँह को कर सों पकरन को चित चाहत
किलकि हँसत राजत हैं दँतिया पुनि-पुनि तिहि अवगाहत
कनक भूमि पर कर पग छाया यह उपमा एक राजत
कर कर प्रति पद प्रति मनि बसुधा कमल-बैठकी साजत
बाल दशा सुख निरखि यशोदा पुनि-पुनि नंद बुलावत
अचरा तर लै ढाकि सूर के प्रभु को जननी दूधा पियावत
(बाल कृष्ण)

सखी री नंदनंदन देखु
धूरि धूसरि जटा जूटलि हरि किए हर भेनु
नील पाट पुरोइ मणिगण फणिज धोखे जाइ
खुनखुना कर हँसत मोहन नचत डौरूँ बजाइ
जलज माल गोपाल पहिरे कहौं कहा बनाइ
मुंडमाला मनोहर गर ऐसि शोभा पाइ
स्वातिसुत माला विराजत श्याम तन सों भाइ
मनो उमग गौरि उर हर लिए कंठ लगाइ
केहरी के नखहि निरखत रही नारि विचारि
बाल शशि मनो माल तैं लै उर धरयो त्रिपुरारि
(कृष्ण-शंकर)

मुखछबि देखिहो नन्दघरनि
शरद निशि के अंशु अगणित इंदु आभा हरनि
ललित श्रीगोपाल लोचन लोल आँसू ढरनि
मनहुँ वारिज विलखि विभ्रम परे परवश परनि
कनक मणिमय मकर कुंडल ज्योति जगमग करनि
मित्रलोचन मनहुँ आये तरल गति दोउ तरनि
कुटिल कुंतल मधुप मिलि मनौ कियो चाहत लरनि
वदन करति अनूप शोभा सकै सूर न वरनि
( दाँवरी से बाँधे कृष्ण )

देखुरी नंदनंदन ओर
त्रास ते तनु त्रसित थोर हरि तकत आनन तोर
बार-बार डरात तोको बरन बदनहिं थोर
मुकुर मुख दोउ नैन ढारत छणहिं छण छवि छोर
सजल चपल कनीन पलकैं अरुण ऐसे दोर
सरस अंबुज भँवर भीतर भ्रमत है जनु भौर
लकुर के डर देखि जैसे भये शोणित बौर
उर लगाइ विहाय रिस जिय तजहु प्रकृति कठोर
( वही )

आवत उरग नाथे श्याम
नंद यशुदा गोप गोपिनि कहत हैं बलराम
मोर मुकुट विशाल लोचन भुवन कुण्डल लोल
कटि पिताम्बर मेन नटवर नृतत फन प्रति डोल

× × ×

कन्हैया निर्तत फन प्रति ऐसे
मनो गिरिवर पर बादर देखत मोर अनन्दत जैसे

डोलत मुकुट शीश पर कुण्डल मंडित गंड
पीत वसन दामिकि तनु घन पर ता पर सुरकोदंड
( नाग-दमन )

साँवरो मनमोहन माई
देख सखी बनते व्रज आवत सुन्दर नन्दकुमार कन्हाई
मोरपंख शिर मुकुट विराजत मुख मुरली सुरसुभगसुहाई
कुंडल लोल कपोलन की छवि मधुरी बोलनि बरन न जाई
लोचन ललित ललाट भृकुटि बिच ताकि तिलक की रैख बनाई
मनो मर्याद उलंघि अधिक वल उमँगि चली अति सुन्दरताई
कुंचित केश सुरेश वदन पर मानौं मधुप माल घिरि आई
मंद मंद मुसुकात मनौ घन दामिनि हुरि हुरि देत दिखाई
शोभित सूर निकट नासा के अनुपम अधरनि की अरुनाई
जनु शुक्र सुरंग विलोकि बिंवफल माखन कारन चोंच चलाई

देखि री देखि आनंदकंद
चित्त चातक प्रेम घन लोचन चकोरक चंद
चलित कुंडल गंड मंडल झलक ललित कपोल
सुधाकर जनु मकर क्रीड़त इन्दु दहदह डोल
सुभग कर आनन समायैं मुरलिका सहि भाइ
मनो हनै अंभोज भाजन लेन सुधा भराइ
श्याम देह दुकूल दुति छबि लसत तुलसी माल
तड़ित घन संयोग, मानो सेनिका शुक जाल
अलक अविरल चारु हास विला भृकुटी भंग
सूर हरि की निरखि शोभा भई मनसा पंक
(किशोर कृष्ण)

इस किशोर रूप के अनेक वर्णन मिलेंगे।

देख री हरि के चंचल नैन
खंजन मीन मृगज चपलाई, नहिं पटतर एक सैन

राजिवदल, इंदीवर, शतदल, कमल, करोशम जाति
निसि मुद्रित प्रातहि वै विगसत, ये विगसे दिन-रात
असन असित सित झलक पलक प्रति को बरनै उपमाय
मनो सरस्वति गंग जमुन मिलि आगम कीन्हों आय
(नैन)

रोमावली रेख अति राजत
सूक्षम शेष धूम की धारा नव फन ऊपर भ्राजत
भृगु पद-रेख श्याम उर सजनी कहा कहौं ज्यौं छाजत
मनहुँ मेघ भीतर शशि की द्युति कोटि कामतनु लाजत
मुक्तामाल नंदनंदन उर अधर सुधाघट कांति
तनु श्रीखंड मेघ उज्ज्वल अति देखि महाबल भाँति
बरही मुकुट इन्द्रधनु मानहु तड़ित दशन छवि छाजत
यकटक रही विलोकि सूर प्रभु तन को है कहा हाजत
(रोमावली)

इसी तरह अन्य अंगों के वर्णन भी हैं। परन्तु सूर जानते हैं कि उनके इष्टदेव लोकनायक नहीं हैं। यह वे पाठक को भी बता देते हैं। वे उनकी सुन्दरता की रहस्यमयता की ओर इंगित करते हैं—

सखी री सुन्दरता को रंग
छिन-छिन माँझ परत छवि औरे कमल नयन के अंग
श्याम सुभग के ऊपर वारौं आलो कोटि अनंग
सूरदास कछु कहत न आवै गिरा भई मति भंग

या उसके अलौकिक प्रभाव की बात कहते हैं—

श्याम अंग युवती निरखि भुलानी
कोउ निरखति कुंडल की आभा यतनेहिं माँझ विकानी
ललित कपोल निरखि कोउ अटकी शिथिल भई ज्यों पानी
देह गहे की सुधि नहिं काहू हरपन को पछतानी
कोउ निरखति अधरन की सोभा फुरत नहीं मुख बानी

कोउ चकृत भई दशन चमक पर चकचौंधी अकुलानी
कोउ निरखति द्युति चिबुक चारु की सूर तरुनि बितानी
यही नहीं सूरदास, सुरतांत छवि को भी नहीं छोड़ते—

सोभा सुभग आनन ओर
त्रास से तनु त्रसित तिरछे चितै देत अकोर
निरखि सन्मुख कियो चाहत बदन विधु की ओर
तुला बिच लोकेश तौले गरुअ आनन गोर
दरशगति रुचि मुदित मनसिज चपल द्दग चकोर
कोसे क्रीड़त मीन मानों नीर नीरज भोर
श्याम सुन्दर नैन युग पर झलक कज्जल कोर
सुधारस संकेत मानों कूप दानव घोर
श्रवण मणि ताटक मंजुल कुटिल कुंतल छोर
मकर संकट काम वापी अलकि फन्दनि डोर
चिकुर अघ नव मोतीमंडल तरल लग द्दग तोर
जनु विध्वंसित व्याल बालक अमी की झक झोर
श्रम स्वेद सीकर गंड मंडित रूप अंबुज कोर
उमँगि हर्षद यों श्रम तज्यो पीयूख कुंभ हिलोर
हसत दशनकि चमक विद्युत लसित कठिन कठोर
मुदित मधु पर विन्दु गन मकरंद मध्य न थोर
निरखि सोभा समर लज्जित यह भयो भ्रम भोर
सूर धन्य सुनव किसोरी धन्य नन्द किसोर

यह स्पष्ट है कि सूर ने संयोग-शृंगार में सुरति आदि की उद्भावना इसलिये की है कि वे एक तो पूर्व परंपरा से परिचालित थे जिसमें इस तरह के प्रसंग वर्जित नहीं थे। उदाहरण के लिये, जयदेव, गोवर्धनाचार्य और विद्यापति के काव्य हैं जो स्वयं शिव-उमा को लेकर चलनेवाली एक पुरानी परंपरा से सहारा लेकर और शिव का स्थान कृष्ण को देकर आगे बढ़ रहे थे; दूसरे इससे वे अपने उपास्यदेव के इतने

निकट आ जाते हैं जितना निकट अन्य प्रसंगों में वे नहीं आ सकते थे। पुष्टि-मार्ग के कृष्ण तो निर्लिप्त हैं, उन्हें तो कोई दोष लगता ही नहीं। वे जो करते हैं भक्त के आनन्द के लिए लीला-मात्र के रूप में। राधा-कृष्ण की रति में भक्त स्वय उनके अधिक निकट आता है। दंपति के निकुंज विहार का ध्यान भी परवर्ती पुष्टि-मार्ग और हितहरिवंश के संप्रदाय के लिए वैध था। इष्टदेव से तादात्म्य स्थापति करने का अर्थ यही है कि भक्त उनके अन्यतम संपर्क में आ जाय।

जो हो, सूरदास के काव्य में नंद-यशोदा, गोपी-गोप, राधा-कृष्ण के हृदयों की सूक्ष्म से सूक्ष्म भावना को गीतवद्ध कर दिया गया है। वात्सल्य, सख्य, प्रेम और विलास से संबंधित मनोविकार मनुष्य की प्रकृति से चिरकाल से मिले हुए हैं, और कदाचित् अंत तक मिले रहेंगे। यही सब मनोविकार सूर के काव्य में आध्यात्मिक साधना के विषय हो सके हैं। उसका एक-एक पद आत्म-जिज्ञासुओं के लिए साक्षात्कार का साधन है। जो काव्य का रस है, वही भक्ति का भी रस हो गया है।

## ( च ) भक्ति का रूप

आलंबन के सौन्दर्य और गुण से चल कर भक्ति का रूप स्थिर होता है। भगवद्विषयक रति के पाँच प्रकार हैं—शांति, प्रीति, प्रेम, अनुकंपा, कान्ता या मधुरा। भक्ति के रूप और काव्य-रस में अत्यंत निकट का सम्बन्ध है जो निम्न तालिका से प्रगट हो जायगा—

| भगवत् रति | भक्ति का रूप | काव्य-रस |
|---|---|---|
| शांति | शांत | शांतरस |
| प्रीति | दास्य | दास्यरस |
| प्रेम | सख्य | सख्यरस |
| अनुकम्पा | वात्सल्य | वात्सल्य |
| कांता या मधुरा | मधुर | शृंगार |

काव्य में दास्यरस और सख्यरस की व्यवस्था नहीं है, अतः इन रसों की सामग्री को शांतरस के अंतर्गत ही रखेंगे। अन्य रसों की सामग्री इन्हीं रसों के भीतर गौण रूप से उपस्थित की जा सकती है जैसे शांतरस के भीतर रौद्र, भयानक और वीभत्स की सामग्री का समावेश संभव है। दास्य भक्ति में अद्भुत, वीर और करुणरसों की सामग्री उपादेय होगी। श्रृंगार में अद्भुत और हास्य का मेल हो सकता है,परन्तु मुख्य रूप से भगवत रति में शांतरस, वात्सल्य, और श्रृंगार रस की ही व्यवस्था है।

सूर के ग्रंथ में इन सब प्रकारों के उदाहरण मिलेंगे—(१) शांत-भक्ति में वैराग्य की भावना की प्रधानता है, परन्तु यह वैराग्य केवल संसार के प्रति हो सकता है। इष्टदेव के प्रति तो राग रहेगा ही। अतः इस प्रकार की भक्ति का कोई अधिक मूल्य नहीं। सूर की भक्ति शास्त्रीय पद्धति पर नहीं चलती वह पराभक्ति है; रागानुगा भक्ति है। वैधी नहीं; अतः इस भक्ति का स्वरूप उनमें प्रस्फुट नहीं हुआ है यद्यपि विनय के पदों में ऐसे अनेक उदाहरण हैं जो शांत भक्ति के अंतर्गत रखे जा सकते हैं, जैसे—

हरि बिनु मीत नहीं कोउ तेरे
सुनि मन, कहौं पुकारि तोसों हौं भजि गोपालहिं मेरे
या संसार विनय-त्रिन-सागर रहत सदा सब घेरे
सूरस्याम बिनु अंतकाल में कोहु न आवत नेरे

(२) दास्य भक्ति—महाप्रभु से मिलने से पहले सूर दास्य-भाव भक्त ही थे जैसा वार्ता से पता चलता है। दास्य-भक्ति में विनय और दैन्य-प्रकाशन की प्रधानता है। सूर के विनय-पदों के केन्द्र में यही भावनाएँ हैं, जैसे—

"हरि हौं सब पतितन कौ नायक"
"प्रभु, मैं सब पतितन कौ टीकौ"

तुलसीदास की तरह उन्होंने भी राम के दरबार में पत्रिका भेजी है—

बिनती केहि बिधि प्रभुहि सुनाऊँ
महाराज रघुवीर धीर को समय न कबहूँ पाऊँ
याम रहत यामिनि के बीते तिहि औसर उठि धाऊँ
सकुच होत सुकुमार नींद से कैसे प्रभुहिं जगाऊँ
दिनकर किरण उदित ब्रह्मादिक रुद्रादिक इक ठाऊँ
अगणित भीर अमर मुनिगन की तिहितै ठौर न पाऊँ
उठत सभा दिन मध्य सियापति देखि भीर फिरि आऊ
न्हात खात सुख करत साहिबी कैसे कर अनुसाऊँ
रजनीमुख आवत गुण गावत नारद-डम्बर नाऊँ
तुमही कहा कृपण हौं रघुपति किहि बिधि दुख समझाऊँ
एक उपाय करौं कमलापति कहो तो कहि समझाऊँ
पतित उधारन सूर नाम प्रभु लिख कागद पहुँचाऊँ

वास्तव में तुलसी को "विनयपत्रिका" का बीज यहीं मिला जान पड़ता है।

( ३ ) सख्य-भक्ति—सूरसागर में प्रेम, अनुकम्पा और मधुरारति का ही प्राधान्य है। इसीसे वह सख्य, वात्सल्य और मधुर भावों का एक बृहद् संग्रह है। सख्य भक्तों का आदर्श गोपों और कृष्ण का सम्बन्ध है। सूर ने भी कृष्ण से प्रधानतय: यही सम्बन्ध स्थापित किया है। इसीसे वे कृष्ण की अति गोपनीय लीलाओं को भी नि:संकोच भाव से कह जाते हैं। इसी सख्य-भावना के कारण सूरदास भगवान से हठ भी कर लेते हैं।

( ४ ) अनुकंपा रति ( या वात्सल्य रति )—इसके लिए नंद-यशोदा आदर्श हैं। ग्वालिनें भी यही भाव रखती हैं। महाप्रभु वल्लभाचार्य इसी भक्ति को प्रधानता देते थे। इसीसे 'निरोधलक्षणम्' ग्रंथ में उन्होंने लिखा है—

यच्च दुःख यशोदाय नंदादीना च गौकुले।
गोपिकानां च यद्दुःखं तद्दुःखं स्याद् मम कचित्।
गोकुले गोपिकानां च सर्वेषां व्रजवासिनाम्।
यत्सुखं सम्मुत्तन्ये भगवान् किं विधारयति॥
उद्धवा गमने जात उक्तवर सुमहान् यथा।
वृन्दावने गोकुले वा तथा वे मनसि क्वचित॥

नंद-यशोदा और गोपी-ग्वालों के वात्सल्य को संयोग और वियोग दोनों परिस्थितियों में संविस्तृत अंकित कर सूरदास ने स्वयं आध्यात्मिक सुख-दुख की साधना की है जिसकी ओर महाप्रभु ने संकेत किया है। इसीलिए सूर का वात्सल्य रस-सम्बन्धी-काव्य शृंगाररस की संयोग और वियोग दशाओं की भाँति संचारियों और व्यभिचारियों के अनेक भेदों से पुष्ट होकर हमारे सामने आता है।

(४) मधुर भक्ति—भगवद्विषयकरति का सर्वोच्च निवास मधुरारति में है जो मधुर-भक्ति की जननी है। मधुर भाव के उपासक कृष्ण-भक्त राधा-कृष्ण और कृष्ण-गोपियों के प्रेम में सम्मिलित होकर उनकी लीलाओं-क्रीड़ाओं में आनन्द लेते हैं। युगल-दम्पति की प्रत्येक प्रेम-चेष्टा उनके हृदय में एक आनन्द-हिलोर उठा देती है जिसका सुख अनिर्वचनीय है। भक्त स्वयं गोपी बनना चाहता है। गोपियों की तरह वह भी कृष्ण के प्रेम का इच्छुक है। उसे राधा से ईर्ष्या नहीं। वह राधा को धन्य समझता है जो कृष्ण के इतने निकट है। इसी नाते उसे गोपियों से भी प्रेम है। राधा-कृष्ण के मिलन और वियोग की कहानी सूर की मौलिक कल्पना है। केवल इसी एक नवीन उद्भावना के नाते उनका स्थान हिन्दी कवियों में अग्रगण्य होता। राधा-कृष्ण के प्रिय-सम्बन्ध में सूर अपनी आत्मा का अत्यन्त विशद चित्रण कर जाते हैं जिसे कृष्ण के संग में इतना सुख है कि दुःख की लेश-मात्र छाया भी उस पर नहीं पड़ती है और कृष्ण के विरह में सुख का केवल यत्किंचित स्मरण हो आता है। सूर की मधुर भक्ति दो खंडों में प्रगट हुई है :

(क) राधा-कृष्ण प्रेम-प्रसंग

(ख) गोपियों और कृष्ण का प्रेम-प्रसंग

इन्हीं प्रसङ्गों में सूर ने कई अभिनव रूपकों की सृष्टि की है। इसे सूर की कल्पना की उत्कृष्टता ही कहना होगा कि हम इन रूपकों को लीला भी कह सकते हैं और परवर्ती काव्य में उनका प्रयोग इसी रूप में हुआ है। दानलीला, मानलीला, बहु-नायकत्व लीला, पनघट लीला—इन सभी में कवि-भक्त भगवान की लीलाओं का वर्णन करता हुआ परमात्मा और जीवात्मा (भक्त) के सम्बन्धों को स्पष्ट करने में लगा है। इसके अतिरिक्त सूर ने भागवत के रास और भ्रमरगीत के प्रसंगों को अत्यन्त विशद रूप से चित्रित कर कृष्ण के संयोग-वियोग की अभिव्यंजना की एक नवीन शैली ही स्थापित कर दी है। परवर्ती कवियों ने इसी शैली में अपनी भक्ति-भावना की अभिव्यंजना की है। रासलीला में भक्त भगवान के साथ योग-माया (मुरली) के द्वारा सम्बन्ध स्थापित करता है। भ्रमरगीत में वह विरह की अन्यतम दशा को पहुँच जाता है और गोपियों के भ्रमर-उपालंभ द्वारा अपने ही विरहाकुल हृदय की बात कहता है। वास्तव में सूरसागर गोपियों और कृष्ण के संयोग-वियोग के रूप में मधुर-भक्ति की वह बृहद् साधना है जिसका जोड़ संसार के भक्ति-काव्य में मिलना असंभव है।

वल्लभाचार्य ने वात्सल्य-भाव को ही एक मात्र उपादेय माना और वे बालकृष्ण के उपासक थे, परन्तु पुष्टि-मार्ग के कवियों ने सख्य और मधुर-भाव को भी अपनाया। इनमें भी माधुर्य-भाव को विशेष रूप से ग्रहण किया गया। सारा कृष्ण-काव्य ही इस तथ्य के समर्थन में उपस्थित किया जा सकता है। इस माधुर्य-भाव की उपासना ने ही कृष्ण-भक्ति को राम-भक्ति के समकक्ष एक विशिष्ट रूप दिया है। नीचे हम देखेंगे कि इस मधुर भाव-भक्ति की विशेषताएँ क्या हैं—

(१) भक्त भगवान के इतना ही निकट है, जितने निकट पति-पत्नी। अतः वह भगवान पर इसी तरह मुग्ध है जिस तरह पत्नी पति पर मुग्ध होती है। भक्ति की सर्वोच्च दशा में तो वह परकीया-भाव का अनुभव करने लगता है—

जब ते सुन्दर वदन निहार्‌यो
ता दिन ते मधुकर मन अटक्यो बहुत करी निकरै न निकार्‌यो
मात-पिता पति बन्धु सजन जन तिनहूँ को कहिबे सिर धार्‌यो
रही न लोकलाज मुख निरखत दुसह क्रोध फांको करि डार्‌यो
ह्वै वो होय सो होय करम वस अब जी को सब सोच निकार्‌यो
दासी सूरदास परमानँद भयो पोच अपनो न विचार्‌यो

(२) कृष्ण-भक्त मन के संयम के स्थान पर मन को कृष्ण की ओर उन्मुख करता है। यह सच है कि सूर ने विनयपदों में मन के नियमन की चेष्टा की है।

मन तोसौं कितनो कही समुझाइ
नन्दनंदन के चरणकमल भजि तजि पाखंड चतुराइ
सुख-संपति, दारा-सुत, हय-गय, झूठ सबै समुदाइ
छनभंगुर यह सबै श्याम बिनु अंत नाहिं संग जाइ।

परन्तु इन विनय के पदों को सूर ने पुष्टिमार्ग में दीक्षित होने से पहले लिखा था। सूर तो मन को सांसारिकता (विषय-वासना) के निम्न स्तरों से उठा कर सहज रूप से कृष्ण में इस तरह लगा देते हैं कि गोपियों के शब्दों में

नाहिन रह्यो मन में ठौर
नंदनंदन अछत नाहिन आनिये उर और

अतएव मधुर-भाव के उपासकों के लिए इन्द्रियों के नियमन का प्रश्न ही नहीं उठता। वे इन्द्रियों को कृष्ण का परिचय कराते हैं जो उन्हें स्वतः अपनी ओर खींच लेते हैं। जब भक्ति की इन्द्रियों का

उस रूप-सिंधु, गुणसिंधु, लीलामय, हास-विलासमय, कृष्ण से परिचय हो जाता है तो वे लौकिक विषयों के आश्रमों की ओर मुड़ कर भी नहीं देखतीं। उनके लिए सारा संसार लोप हो जाता है। जहाँ ऐसा भाव है, वहाँ विधि-निषेध, आचार-विचार, संयम-मर्यादा का स्थान ही कहाँ है ? यही रागानुगा भक्ति है। तुलसी की राम-भक्ति वैधी भक्ति है। वह विधि-निषेध, आचार-विचार, लोक-परलोक सबको समेट कर चलती है। सूरदास की भक्ति-भावना इससे कहीं गहरी है। उसे इनमें से किसी से तात्पर्य ही क्या ! वह तो कृष्ण के सिवा किसी को जानती ही नहीं, फिर इतर वस्तुओं के लिए वह क्यों सोचे ? वास्तव में, कृष्ण-भक्ति में व्यक्ति-गत प्रेम-भावना का सर्वोच्च विकास है। उसने आचार और मर्यादा की उपेक्षा नहीं की, परन्तु उन पर बल भी नहीं दिया। उसने मन को नियंत्रण से मुक्त किया ; उसे कृष्ण के रूप-गुण को रिझाने दिया। उसने कृष्ण के व्यक्तित्व और उनकी लीलाओं में नित्य नये आकर्षण ढूँढ़े। राम-भक्ति में श्रद्धा और आदर की भावना बनी रही, सामाजिक विधि-निषेध मानने का उपदेश दिया गया, परन्तु कृष्ण-भक्ति ने इनसे ऊपर उठ कर इष्टदेव से और भी निकट का सम्बन्ध जोड़ा। सूरदास जानते हैं कि इन्द्रियों के नियमन का मार्ग शुष्क, नीरस और कठिन है; इसके समकक्ष भगवान के रूप-गुण में इन्द्रिय-समर्पण का मार्ग सरल और सरस है। अत. सहज भी है। सारे भ्रमरगीत प्रसंग में इसी संदेश की तो प्रतिष्ठा की गई है। गोपियाँ कहती हैं—

उलटी रीति तिहारी ऊधो सुनो सो ऐसो को है
अल्प वयस अबला अहीर सठ तिनहिं योग कत सोहै
कच सुचि आँधर काजर कानी नकटी पहरे बेसरि
मुंडली पटिया पारि सँवारै कोढ़ी लादे केसरि
बहिरी पति सौं बात करै तौ वैसोइ उत्तर पावै
सो गति होय सबै ताकी जो ग्वारिन योग सिखावै

और—

हमरे कौन जोग व्रत साधै
मृगत्वच, भस्म, अधारि जटा को को इतनो अवराधै
जाकी कहूँ थाह नहिं पैए अगम अपार अगाधै
गिरिधर लाल छबीले मुख पर इतै बाँध को बाँधै
आसन, पवन, भूति, मृगछाला, ध्याननि को अवराधै
सूरदास मानिक परिहरि कै राख गाँठि को बाँधै

वे तो सीधे प्रेम के मार्ग को जानती हैं—

काहे को रोकत मारग ऊधो ?
सुनहु, मधुप निर्गुन-कटक तैं राजपंथ क्यों रूधौं ?

उन्हें तो सरल प्रेमोपासना ही रस-युद्ध जान पड़ती है। इसीसे वे ऊधो से कहती हैं—

तेरौ बुरो न कोऊ मानै
रस की बात, मधुप नीरस सुन, रसिक होत सो जानै

इसीलिये वे कुब्जा के कृत्य को सराहती हैं—

बस वै कुब्जा भलो कियो
सुनि-सुनि समाचार ऊधो यो कछुक सिरात हियौ
जाको गुन, गति, नाम रूप हरि हार्यौ फिरि न दियौ
तिन अपनो मन हरत न जान्यौ हँसि-हँसि लोग जियौ
सूर तनिक चन्दन चढ़ाय तन व्रजपति वस्य कियौ
और सकल नागरि नारिन को दासी दाँव लियौ

सच तो यह है कि इसी मन को कृष्णोन्मुख करने की साधना ने सूरदास द्वारा गोपियों के मुख से उद्धव को उलाहने दिलवाये हैं। उनका न योग से विरोध था, न इन्द्रिय-निग्रह से। वास्तव में, वे तो इस भाव के भक्त हैं—

काम क्रोध में नेह सुहृदता काहु विधि कहै कोई
धरै ध्यान हरि को जे दृढ़ करि सूर सूरसो हरि को होई

भज जेहि भाव सों मिले हरि ताहि, लों
भेद-भेदा नहीं पुरुष-नारी
सूर प्रभु श्याम व्रजबाम आतुर काम
मिली वनधाम गिरिराजधारी

और भी—

निगम ते अगम हरि कृपा न्यारी
प्रीतिवश्य श्याम कि राह कि रङ्क
कोउ पुरुष कि नारि नाहि भेदकारी

पुष्टि-मार्ग में भगवतलीला का महत्वपूर्ण स्थान था। वल्लभाचार्य को दास्यभाव की दैन्यप्रधान भक्ति प्रिय नहीं थी, यह उनकी और सूरदास की प्रथम भेंट के प्रसंग से ही स्पष्ट है। उनकी भक्ति-पद्धति में लीला, कीर्तन आदि को ही विशेष स्थान प्राप्त था और सखा-भाव से कृष्ण का सान्निध्य प्राप्त किया जाता था। इसीसे हम सारे सूरसागर को प्रधानतया सख्य-भाव से भरा पाते हैं। सख्य-भक्ति सूरसागर में दो रूपों में प्रगट हुई है। एक, गोपों-ग्वालों और कृष्ण-प्रसंग में। गोप-ग्वाल कृष्ण के प्रति सख्य-भक्ति के अत्यतम उदाहरण हैं। वह कृष्ण के मिलन-सुख में विभोर रहते हैं। भक्त गोप-ग्वालों के भाव से ही कृष्ण से प्रेम करता है। सूरदास ने कृष्ण की कैशोर लीला को बड़ी मार्मिकता से चित्रित किया है। वे जैसे उन ग्वाल-बालों में से एक हों और कृष्ण की प्रत्येक वनलीला में उपस्थित हों। दूसरे, सारा सूरसागर सखा भाव से गाया गया है। भक्त भगवान की प्रत्येक लीला में भाग लेता है। संस्कृत नाटककारों के विदूषक राजमित्र की तरह वह कृष्ण के चरित्र के अंतःपुर में भी स्वतंत्रतापूर्वक प्रवेश कर सकता है। वह राधा-कृष्ण के प्रेम-प्रसंग को तटस्थ, मित्र-भाव से वर्णन करता चला जाता है। जैसे वह केवल एक अभिन्न मित्र का केलि-कौतूहल मात्र हो जिसमें वर्जित और अग्राह्य कुछ भी नहीं। यही कारण है कि उसे अनौचित्य की सीमा बाँधने तक का ध्यान नहीं आता, लज्जा की तो बात ही क्या?

भले ही आधुनिक समालोचन सूर पर विलासिता या गंदी शृङ्गारप्रियता का दोषारोपण करें, कृष्ण के अनन्य मित्र को इसकी चिंता नहीं। वास्तव में सूर के कृष्ण उन्हें इतने सहज-सुलभा, सामान्य, मानव-मित्र लौकिक हो गए हैं कि उनका काव्य भी शास्त्र के विधि-निषेध से परे हो गया है। वे एक अलौकिक व्यक्ति की लौकिक लीला को मित्र-रूप से देख रहे हैं, उनके लिए कैसी गंदगी, कैसी विलासिता ! उनकी तो सखा-भाव की मधुर साधना है जो उन्होंने सारे सूरसागर के दशम स्कंध में बिखेर दी है। वास्तव में आसक्ति के सभी प्रकार-भेद सूरसागर की कृष्ण-लीला में मिल जाते हैं :

१. गुण माहात्म्यासक्ति ( श्रवण, कीर्तन ) भ्रमर लीला
२. रूपासक्ति ( वंदन ) दानलीला
३. पूजासक्ति ( चरणसेवन, अर्चन ) गोवर्धन धारण
४. स्मरणासक्ति ( स्मरण ) गोपिका वचन परस्पर
५. दास्यासक्ति ( दास्य ) मुरली स्तुति, विनयपद
६. सख्यासक्ति ( सख्य ) गोचारण
७. कान्तासक्ति ( ,, ) गोपिकाविरह
८. वात्सल्यासक्ति ( वात्सल्य ) यशोदा-विलाप
९. आत्मनिवेदनासक्ति ( आत्मनिवेदन ) भ्रमरगीत
१०. तन्मयतासक्ति ( ,, ) ,,
११. परम विरहासक्ति. ( ,, ) ,,

इस प्रकार हम देखते हैं कि सूरसागर की कथावस्तु में नवधा-भक्ति के अंगों की पूर्णत. पुष्टि होती है, जहाँ-जहाँ सूर ने इन प्रसंगों का वर्णन किया है, वहाँ-वहाँ उनके अंतर्गत उनकी भक्ति भी सन्निहित हो गई है। एक प्रकार से सूरसागर भक्ति के अनेक प्रकारों का उदाहरण है।

इसके सिवा भक्ति के कुछ ऐसे अंग भी हैं जो सूरसागर में पहली वार पाये जाते हैं। शास्त्रीय वर्गीकरण में स्थान उन्हें भले ही नहीं

मिल सका हो परंतु वह भी भक्ति के विशिष्ट अंग हैं, अन्यथा हो सकते हैं। नंद-यशोदा और कृष्ण का संबंध वात्सल्य-भाव की भक्ति का उदाहरण है। नारद-भक्ति-सूत्र में वात्सल्य को स्थान अवश्य दे दिया गया है, परंतु इस प्रकार की भक्ति को अपनाने का उदाहरण मध्य युग से पहले नहीं मिलता। सूरदास ने ही पहले-पहल वात्सल्य-भक्ति-रस का उद्‌घाटन किया। भागवत्कार का उद्देश्य दामपत्य-भाव की भक्ति (या मधुर भाव की भक्ति) को प्रस्फुटित करना ही था और प्राचीन समय से संतों, सूफ़ियों तथा शैव-वैष्णव-भक्तों ने माधुर्य-भाव की भक्ति (जिसमें भक्त और भगवान में कांत-कांता-संबंध होता है) को अपनाया था। किन्तु सूरदास से पहले राधा-कृष्ण और गोपियों के संयोग-वियोग की कथा से यह मधुर भाव इतना विस्तारपूर्वक कभी प्रकाशित नहीं किया गया था। संतों और सूफ़ियों के मधुर-भाव की उपासना को सगुण मधुर-भाव की भक्ति का रूप देकर और उसे कृष्ण-राधा के लोकविश्रुत प्रेम-चरित्र पर आश्रित करके सूरदास ने सगुण भक्ति की उपासना-पद्धति में क्रांति ही कर दी, जिसके कारण उनके पश्चात् अनेक मधुरभक्तिमार्गी संप्रदायों की सृष्टि हुई।

## (घ) तुलसीदास

भक्ति-भावना के लिये जिस व्यक्तिगत ईश्वर की आवश्यकता थी, तुलसी ने उसे दाशरथि राम में पा लिया था। सूरदास की तरह "अविगत गति कछु कहत न आवै" सिद्धांत के ही वे भी पोषक थे। उनके राम भी ब्रह्म ही थे।

व्यापक व्याप्य अखंड अनन्ता। अखिल अमोघ सक्ति भगवंता
अगुन अरूप गिरा गोतीता। समदरसी अनवद्य अजीता॥
निर्भय निराकार निर्मोहा। नित्य निरंजन सुख संदोहा॥
प्रकृतिपार प्रभु सब उरबासी। ब्रह्म निरीह विरज अविनासी॥
इहाँ मोह कर कारण नाहीं। रवि सम्मुख तम कबहुँ कि जाहीं॥

भगत हेतु भगवान प्रभु राम धरेउ तनु भूप।
किये पतित पावन परम प्राकृत नर अनुरूप॥
(उत्तर० ७२ क)

परन्तु तुलसी ने अदम्य उत्साह से राम को यह स्थान दिला दिया। सारा मानस तुलसी के इस प्रयत्न का साथी है। इन्हीं दाशरथि राम से तुलसी ने अपना सम्बन्ध जोड़ा। विनयपत्रिका में वे कहते हैं—

जाके प्रिय न राम वदेही।
सो छाँड़िये कोटि वैरी सम यद्यपि परम सनेही॥
तज्यो पिता प्रह्लाद, विभीषण बन्धु, भरत महतारी॥
वलि गुरू तज्यो, कन्त तज वनितहि, भो सब मंगलकारी॥
नाते नेह राम के मनिअत, सुहृद् सुसेव्य जहाँ लौं॥
अंजन कहा आखि जेहि फूटै वहुतक कहौं कहाँ लौं॥
तुलसी सो सब भाँति परमहित पूज्य प्रान ते प्यारो
जासों होय सनेह रामपद ऐतो मतो हमारो॥

अनेक स्थान पर तुलसी ने यही मत दुहराया है। 'कवितावली' में वे कहते हैं—

राम हैं मातु-पिता गुरु वन्ध औ सभी सखा सुत स्वामि सनेही।
रामं की सौंह भरोसे है राम को, राम एँयो रुचि राच्यो न केही॥
जीयत राम, मुये पुनि राम, सदा रघुनाथहिं की गति जेही।
सोई जिये जग में तुलसी न तु डोलत और मुये धरि देही।
सो जननी, सो पिता, सोइ भाइ, सो भामिनि, सो सुत सो हित मेरो
सोई सगो, सो सखा, सोई सेवक, सो गुरु, सो सुर साहिव चेरो॥
सो तुलसी प्रिय प्रान समान कहाँ लौ वनाइ कहौं वहुतेरो।
जो तजि देह को, गेह को नेह, सनेह सों राम को होई सवेरो॥

मानस में तो उन्होंने भूमिका में ही कह दिया है—

सिया राममय सब जग जानी
करौं प्रणाम जोरि जुग पानी

इसी भावना से प्रेरित होकर वे संत-असंत दोनों की वरावर अभ्यर्थना करते हुए दिखलाई पड़ते हैं। इसी भावना को लेकर वे एकदम आत्म-समर्पण कर देने को तैयार हैं—

जो पै दूसरो कोउ होइ।
तौ हौं वारहिं बार प्रभु कत दुख सुनावैं रोइ॥
काहि ममता दीन पर जो पतित पावन नाम।
पापमूल अजामिलिहि केहि दियो अपनो धाम॥
रहे संभु-विरंचि सुरपति लोकपाल अनेक।
सोक-सरि बूड़त करीसहिं दई काहु न टेक॥
विपुल भूपति सदसि महँ नर गिरि कह्यो "प्रभु पाँहि"
सकल समरथ रहे काहु न बसन दीन्हों ताहि॥
एक मुख क्यौं कहौं करुनासिंध के गुन गाथ?
भगतहित धरि देह काह न कियो कोसलनाथ?
आप से कहुँ सौं पिये मोहि जो पै अतिहि घिनात।
दास तुलसी और विधि क्यौं धरयौ परहरि जात॥

यह आत्म-समर्पण इसलिये है कि उन्हें भगवान की इस अनुकंपा में विश्वास है जो भक्त के प्रयत्नों की उपेक्षा नहीं करती, न उसके दुर्गुणों या अवगुणों पर दृष्टि डालती है। इसी से तुलसी कहते हैं—

जौ पै हरिजन औगुन गहते।
तौ सुरपति कुरुराज वालि सों कत हठि बैर विसहते॥
जौ जप जाग जोग व्रत वर्जित केवल प्रेम न चहते।
तौ कत सुर मुनिवर विहाय व्रज गोप गेह बसि रहते॥

तऊ न मेरे अघ-अवगुन जनिहैं।
जौ जमराज काज सब परिहरि इहै ख्याल उर अनिहैं॥
चलिहैं छूट पुंज पापिन के असमंजस जिय जनिहैं।
देखि खलहु अधिकार प्रभू सो मेरी भूल भलाई मनिहैं॥

हँस हरिहैं परतीति भगत की भक्त शिरोमनि मनिहैं।
ज्यों त्यों तुलसीदास कोसलपति अपनायेहि पर बनिहैं॥

राम तो स्वभाव से ही उदार और भक्त-वत्सल हैं—

ऐसो को उदार जगमाहीं।
बिनु सेवा जो द्रवै दीन पर राम सरिस कोउ नाहीं॥
जो गति जोग बिराग जतन, करि नहिं पावत मुनि ज्ञानी।
सो गति देत गीध सबरी कहँ प्रभु न बहुत जिय जानी॥
सो संपति दससीस अरपि कर रावन सिव पहँ लीन्हीं।
सो संपदा विभीषन कहँ अति सकुच सहित हरि दीन्हीं॥
तुलसीदास सब भाँति सकल सुख जो चाहसि मन मेरो।
तौ भजु राम, काम सब पूरन करैं कृपानिधि तेरो॥

परन्तु इस कृपा के प्राप्त होने पर भक्त तुलसीदास "मोक्ष" नहीं चाहते—भक्ति ही चाहते हैं—"दृढ़ भक्ति" का वरदान और भक्ति-भावना का उत्तरोत्तर विकास। सारी विनयपत्रिका का संचालन इसी मूल भावना से हुआ है, जहाँ तुलसी प्रत्येक देवी-देवता, राम के अनुचर भाइयों, सीता—सबसे राम-भक्ति की याचना करते हैं और अत्यन्त मनोरंजक ढंग पर राम के दरबार में अपनी अर्जी (विनयपत्रिका) पेश करते हैं।

इस भक्ति का रूप क्या है—प्रभु का निरंतर सान्निध्य और उनमें दैन्यभाव से निष्काम अनुरक्ति—

थके नयन पद पानि सुमति बल संग सकल बिछुर्यो।
अब रघुनाथ सरन आयो जन भव भय बिकल डर्यो॥
जेहि गुन तें बस होहु रीतिकरि सो मोहि सब बिसर्यो।
तुलसिदास निज भवन द्वार प्रभु दीजै रहन पर्यो॥

इस भक्ति-दान की आवश्यकता है संसार के सुखों-दुःखों के आघात से बचने के लिए जिनका, कारण माया-जन्य भ्रम है। यदि इस भ्रम की

हानि होकर हमें सच्ची वस्तु-स्थिति का ज्ञान हो जाये तो इस दुःख-सुख-जाल से मोक्ष मिल सकती है। तुलसी माया के भ्रम-जाल के उत्पन्न करने की शक्ति को जानते हैं—

सून्य भीति पर चित्र रंग नहिं तनु बिनु लिखा चितेरे।
धोये मिटै न मरै भीति, दुख पाइय यहि तनु हेरे॥

भ्रम कारण सही, यहाँ इससे दुखानुभव तो कुछ कम नहीं हो जाता। "मानस" में माया के विविध रूपों का वर्णन करते हुए तुलसी यही बात दुहराते हैं—

एक दुष्ट अतिशय दुखरूपा। जा बसा जीव परा भव-कूपा॥

यह भ्रम जो अविद्या (माया)-जन्य है, राम की कृपा से ही छूट सकता है जिनके बस में माया है—

सो माया सब जगहिं नचावा। जासु चरित लखि काहु न पावा॥
सोइ प्रभु भ्रू विलास खगराया। नाच नटी-इव सहित समाजा॥

और भी—

माया-वस्य जीव अभिमानी। ईसवस्य माया गुनखानी।

भगवान की प्रेरणा से ही अविद्या का नाश होकर विद्या (सत्य ज्ञान) की प्राप्ति संभव है—

हरि सेवकहि न व्याप अविद्या। प्रभु प्रेरित व्यापइ तेहि विद्या॥

यद्यपि भक्ति-प्राप्ति के लिये भक्त को विशेष आयोजन जुटाना नहीं पड़ता, हरि-कृपा (पुष्टि) की ही आवश्यकता है, परन्तु अपनी ओर से प्रयत्न होना बुरा नहीं है। ये प्रयत्न क्या हों? तुलसी कहते हैं कि ये प्रयत्न हैं :

## (१) नाम-स्मरण

ब्रह्म राम तें नाम बड़ बरदायक बरदानि।
रामचरित सत कोटि महँ, लिय महेस जिय जानि॥

दूसरे स्थल पर तुलसी कहते हैं—

जोग न विराग जप जाप तप त्याग व्रत,
तीरथ न धर्म जानौं वेद विधि किमिहै।
तुलसी सो पोच न भयो है नहि ह्वैहै कहूँ,
सोचैं सब याके अघ कैसे प्रभु छमिहै।
मेरे तो न कोउ रघुवीर सुनौ साँची कहौं,
खल अनखैहै तुम्हें, सजन न गमिहै।
भले सुकृती के संग मोहि तुला तोलिए तौ
नाम के प्रसाद-भार मेरी ओर नमिहै॥

## (२) रामकथा-गान व श्रवण—

मध्ययुग में कथा-श्रवण और कीर्तन का विशेष महत्त्व था। कदाचित् इससे पहले कभी इन दो साधनों पर इतना बल नहीं दिया गया था, परन्तु यह तो कलियुग था जब अन्य साधन दुष्प्राप्य थे। देश की अवस्था आर्थिक दृष्टि से इतनी हीन थी कि बड़े-बड़े यज्ञ-भागों का आयोजन हो ही नहीं सकता था। दूसरे शासक-वर्ग अन्य मतावलंबी था। इस प्रकार के साधनों में उसकी दृष्टि विशेष रूप से आकर्षित होती। सूफ़ी और संतो ने इन दो धर्मों (हिन्दू-मुसलमान) के भेद को मिटाने के लिए अंतस्साधना पर बल दिया, क्रिया-कर्म-योग आदि उनके लिये त्याज्य थे। परन्तु संतों की साधना से न साधारण जन-भावना की तृप्ति हो सकती थी, न सामूहिक धर्म-चेतना का विकास जो इस विपत्ति के युग में आवश्यक था। इसलिये भक्त-साधकों ने जहाँ एक ओर कथा-श्रवण, कीर्तन और नित्य एवं नैमित्तिक पूजन की सामूहिक विधियाँ निकालीं वहाँ दूसरी ओर अंतस्साधना का भावुक रूप (रूप-सौन्दर्य का ध्यान) का भी विकास किया।

## (३) सगुण रूप का ध्यान—

'मानस' में भगवान् श्री राम के रूप-सौन्दर्य के अत्यन्त सुन्दर वर्णन हैं, विशेषतः बालकांड और अयोध्याकांड में। इन वर्णनों को हम राम-ध्यान के अंतर्गत रख सकते हैं। कई कांडों के मंगलाचरण में इस प्रकार का स्वरूप-ध्यान है। विनय-पत्रिका के कई पदों में भी यही उद्देश्य तुलसी के सम्मुख है। तुलसी तो यहाँ तक कह देते हैं।

मन इतनोई या तनु को फल।
सब अंग सुभग बिंदु माधव छबि तजि सुभाउ अवलोक एक पल॥
तरुन अरुन अंभोज चरन मृदु नख द्युति हृदय तिमिर हारी।
कुलिस केतु जव जलज रेख वर अंकुस मन गज बसकारी॥
कनक-जटित मनि नूपुर मेखल कटि तट रटति मधुर बानी।
त्रिवली उदर गँभीर नाभि सर जहँ उपजे बिरंचि ज्ञानी॥
उर वनमाल पदिक अति सोभित विप्र चरन चित कहँ करसै।
स्याम तामरस दाम बरन वपु पीत वसन सोभा बरसै॥
कर कंकन केयूर मनोहर देति मोद मुद्रिक न्यारी।
गदा कंज हर चारु चक्रधर नागसुंड सम भुज चारी॥
कंबु ग्रीव छबि सींव चिबुक द्विज अधर अरुन उन्नत नासा।
नव राजीव नैन ससि आनन सेवक सुखद बिसद हासा॥
रुचिर कपोल स्रवन कुण्डल सिर मुकुट सुतिलक भाल भ्राजै।
लुलित भ्रकुटि सुन्दर चितवन कच निरखि मधुप अवली लाजै॥
रूप सील गुन खानि दच्छ दिसि सिंधु सुता रत पद सेवा।
जाकी कृपा कटाच्छ चहत सिव विधि मुनि मनुज दनुज देवा॥
तुलसीदास भवत्रास मिटै तब जब मति भेदि स्वरूप अटकै।
नाहित दीन मलीन हीन सुख कोटि जन्म भ्रमि भ्रमि भटकै॥

यह रूप-पूजा का अंतिम चरण है। दूसरी शताब्दी के लगभग वैष्णव पुनरुत्थान के समय बौद्ध मंदिरों की होड़ में हिन्दू मंदिरों का

आविर्भाव हुआ और 'त्रिमूर्ति' की स्थापना देश के कोने-कोने में हो गई। अगली ५-६ शताब्दियों में मूर्ति-पूजा का उत्तरोत्तर विकास हुआ और कला ( स्थापत्य, मूर्ति, चित्र ) को उपासना के इस बाह्य रूप को सँवारने का अच्छा मौक़ा मिला। फल हुआ भावुकता की वृद्धि। सुन्दर मूर्तियों ने इसमें सहायता दी। १०वीं शताब्दी के आस-पास आध्यात्म और भागवत के समय भक्त की विह्वल रूपोपासना के दर्शन हमें पहली बार होते हैं। १६वीं शताब्दी में सूर और तुलसी के साहित्य में यह रूपोपासना चरमोत्कृष्ट रूप में मिलती है।

(४) गुरु-भक्ति—उपासना, भक्ति और आध्यात्म-ज्ञान-लाभ के लिए गुरु के प्रति भक्ति-भावना का उपदेश सदैव रहा है, विशेषकर अंतः साधना के लिए। वहाँ अनुभूति को समझने-समझाने का प्रश्न है। परंतु मध्ययुग में गुरु को नारायण मान लिया गया था। कुछ लोग इस प्रवृत्ति में इस्लामी प्रभाव ढूँढ़ते हैं, परन्तु ऐसा नहीं है। गुरुभक्ति के विकास का हमारा अपना इतिहास है। परिस्थितियों ने मध्ययुग में इसे चरम सीमा तक पहुँचा दिया। उस समय संस्कृति, भाषा और साहित्य सभी के नाते जनता धर्मग्रन्थों से दूर जा पड़ी थी और इस-लिए धर्म का परिचय गुरुमुख से ही होता था। ऐसी अवस्था में गुरु-पूजा भी भगवत्प्राप्ति का एक साधन होना अनिवार्य था।

(५) सत्संग—सत्संग ईश्वरोन्मुख होने का प्रधान साधन है। विशेषतः उन धर्मों में जो विधि-विधानों को अधिक नहीं मानते और आध्या-त्मिक साधना और वैयक्तिक भाव-विकास पर अधिक ध्यान देते हैं। इसीलिए भारतीय साहित्य में पहली बार सत्संग की महिमा मिलती है। निवृत्ति-प्रधान धर्मों में सत्संग ही पहली सीढ़ी है। भक्तों, संतों और ज्ञानियों के साथ ही माया-जाल से पीछा छूटता है—ईश्वरानुरक्ति तो बाद की बात है। सूफ़ियों और संतों के काव्य में सत्संग की महिमा बढ़ी। ये दोनों ही अंतःसाधना पर बल देते थे। परन्तु भक्तों

ने भी इसे महत्वपूर्ण स्थान दिया। तुलसी ने मानस में स्थान-स्थान पर सत्संगति की महिमा गाई है।

रामकथा के तेइ अधिकारी। जिन्हके सत्संगति अति प्यारी॥
(उत्तर० १२८)

× × संत मिलन सम सुख जग नाहीं॥
पर उपकार वचन मन काया। संत सहज सुभाउ खगराया॥
संत सहहिं दुख परहित लागी। पर दुख हेत असंत अभागी॥
भूर्ज तरु सम संत कृपाला! परहित नित सह विपति विसाला॥
(वही, १२१)

संत उदय संतत सुखकारी। विस्व सुखद जिमि इहुतभारी॥
(वही)

इस प्रकार के अवतरणों से मध्ययुग की धार्मिक मनोवृत्ति पर प्रकाश पड़ता है जिसने मनुष्यता के श्रेष्ठतम आदर्शों को 'सन्त' में कल्पित किया था और जो सत्संगति को ईश-प्रेम की अनिवार्य भूमिका मानती थी।

विनयपत्रिका में तुलसी इन साधनों को एक ही पद में इस प्रकार रख देते हैं—

जो मन भजो चहै हरि सुरतरु।

तौ तजि विषय विकार सार भजु अजहूँ जो मैं कहौं सोई करु॥
सम संतोष विचार विमल अति सत्संगति चारिहु दृढ़ करि धरु।
काम क्रोध अरु लोभ-मोह-मद राग-द्वेष निश्चर करि परिहरु॥
श्रवण कथा मुख नाम हृदय हरि शिर प्रणाम सेवा कर अनुसरु।
नैननि निरखि कृपा समुद हरि अज-जग-रूप भूप सीतावरु॥
यहै भक्ति वैराग्य ज्ञान महँ हरितोषन यह शुभ व्रत आचरु।
तुलसिदास शिवमत मारग यह चलत सदा सपनेहुँ नाहिन डरु॥

तुलसी की सारी साधना इसी पद के अनुसार अभिव्यक्त हुई है।

इन सभी साधनाओं को रामचरितमानस में केन्द्रीभूत कर दिया गया है।

भगवान् के प्रति तुलसी की भक्ति-भावना केवल दो प्रकार से प्रकाशित हुई है--शांति और प्रीति। इसीसे शांत और दास्य भावों को ही उनकी रचनाओं में प्रधानता मिलेगी। प्रेम (सख्य), अनुकंपा (वात्सल्य) और कान्ता या मधुर रति भाव (मधुर) केवल प्रसंगवश कृष्ण-गीता और राम-गीता में पाये जाते हैं। तुलसी की भक्ति-पद्धति में इनका कोई स्वतन्त्र स्थान नहीं है। उनकी भक्ति दास्य-भावना की है। इससे उन्होंने शरणागति को महत्वपूर्ण स्थान दिया है। तुलसी के सुग्रीव और विभीषण शरणागत भक्त ही हैं। हां, विनयपत्रिका में शांतिरस का पूर्ण परिपाक है और मानस के भी सभी रसों का परिहार इसी रस में है।

परन्तु यह जो कुछ हो, तुलसी की दास्य-भावना ने नाम को स्वामी के ही रूप में देखा है। वे कहते हैं--

सेवक सेव्य भाव विनु भव न तरिय उरगारि।

विनयपत्रिका में दास्य-भावना का अत्यन्त उत्कृष्ट, साहित्यिक विशद विकास है। विनयभाव या दास्यभावना के लिए आवश्यक हैं--(१) आलंवन के ऐश्वर्य की पूरी-पूरी प्रतिष्ठा, (२) अपनी दीनता का प्रकाशन। तुलसी ने इस ऐश्वर्य को तीन रूपों में देखा है। (१) शौर्य--उनके राम में यह गुण सर्वोच्च मात्रा में मिलेगा, (२) शील--इसकी सर्वप्रथम प्रतिष्ठा तुलसी के ही काव्य में हुई है। अन्य रामोपासक कवियों में इसका अभाव है। (३) रूप-सौन्दर्य—स्वयं तुलसी ने वरावर इसका वर्णन किया है। रामचरितमानस में राम के शौर्य, शील और रूप-सौन्दर्य का वृहद् संग्रह है। वास्तव में रामचरितमानस तुलसी की भक्ति की भूमिका है। विनयपत्रिका में अपरोक्ष रूप में यह भूमिका वरावर काम कर रही है। कृष्ण-भक्ति में केवल रूप की ही प्रतिष्ठा है। शौर्य केवल अद्भुत रस के प्रादुर्भाव के

लिए आता है। शील का पता ही नहीं। जहाँ भागवत के भगवान स्वयं अपने आनन्द के लिए लीला करते हैं, वहाँ तुलसी के प्रभु राम-भक्तों के दुःख दूर करने के लिए अवतार लेते हैं। यही कारण है कि तुलसी के राम में माधुर्य का सर्वोत्तम संग्रह होते हुए भी वे शौर्य की अत्यन्त सुन्दर प्रतिमा के रूप में भी चित्रित किये गये हैं। तुलसी और सूर दोनों ने अपने-अपने इष्टदेवों की तरुण छवि का वर्णन किया है, परन्तु तुलसी कहीं भी धनुष-बाण नहीं भूलते, शील-संग्रह से नहीं चूकते। रूप का फल है आसक्ति, शील से तुलसी राम के निकट पहुँचते हैं और शौर्य स्वयं तुलसी के व्यक्तित्व को प्रकाशित करता है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि तुलसी की साधना भगवान राम की भक्ति, उनके नाम में रति और उनकी मानसिक पूजा को घेरकर चलती है। तुलसी का साधना-मार्ग विरक्ति (वैराग्य) का मार्ग नहीं है। तुलसी स्पष्ट कहते हैं—

जा पर तृन लौं वारिये राग-विराग-सुहाग।
बड़े भाग सों पाइये सो अगाध अनुराग ॥

अतः तुलसी की साधना रागात्मक है। उसमें संसार से विमुखता का उद्देश्य अवश्य है, परन्तु यह विमुखता इसीलिये है कि राम में अनुराग उत्पन्न हो। कलि में राम-नाम ही एकमात्र साधन है—इसे तो तुलसी ने अनेक बार कहा है—

कलि केवल मलमूल मलीना। पाप पयोनिधि जनमन मीना ॥
नाम कलपतरु काल कराला। सुमिरत समन सकल जंजाला ॥
रामनाम कलि अभिमत दाता। हित परलोक लोक पितु माता ॥
नहिं नहिं करम न भगति विवेकू। रामनाम अवलंबन एकू ॥

और

भले भली भाँति है जो मेरे काहे लागिहै
मन राम नाम सों सुभाय अनुरागिहै।

रामनाम सों विराग जोग जागिहै
वाम विधि भालहूँ न कर्म दाग दागिहै ॥
रामनाम मोदक सनेह सुधा पागिहै
पाइ परितोष तू न द्वार द्वार बागिहै।
कामतरु रामनाम जोइ जोइ माँगिहै
तुलसीदास स्वारथ परमारथ न खागिहै ॥

और

राम नाम को अंक है सब साधन हैं सून।
अंक गये कछु हाथ नहिं अंक रहे दस गून ॥

वास्तव में ज्ञान और प्रेम (ईश्वर विषयक रति) ये दोनों ही भगवद्भक्ति-प्राप्ति के साधन हैं, परन्तु तुलसी भक्ति को ही अधिक उपादेय समझते हैं। इस प्रेम-साधना के आदर्श हैं—शंकर, भरत, जनक—

नेम प्रेम शंकर कर देखा। अविचल हृदय भक्ति कै रेखा ॥
साधन सिद्धि राम पग नेहू। मोहि लख परत भरत मत ऐहू ॥
भरत सरिस को रामसनेही। जग जपु राम रामु जप जेही ॥

स्वयं रामचन्द्र अपने मुख से कहते हैं—

कह रघुपति सुनु भामिनि बाता।
मानउँ एक भगति कर नाता ॥

तुलसी का तो निश्चित मंतव्य ही यह है—

रामहिं केवल प्रेम पिआरा। जानि लेउ जो जाननि हारा ॥

और

मिलहिं न रघुपति बिनु अनुरागा। किये जोग जप ज्ञान विरागा ॥

यह साधन अन्य वस्तु निरपेक्ष है। तुलसी कहते हैं—

जाहि न चाहिअ कबहुँ कछु तुम्ह सन सहज सनेहु।
बसहु निरंतर तासु मन सो राउर निज गेहु ॥

यह साधन सरल नहीं है—

अविरल भक्ति विशुद्ध तब, श्रुति पुरान जेहि गाव।
जेहि खोजत जोगीस मुनि, प्रभु प्रताप कोउ पाव॥
(मानस)

साधक, साधना और साध्य का सम्बन्ध भी समझ लेना चाहिये। साधक भक्त है, उसकी साधना भक्ति है और साध्य भगवान् राम हैं।

साधक भक्त भगवान् से कुछ नहीं माँगता, केवल स्नेह की कामना रखता है—

कुटिल कर्म लै जाहिं मोहिं जहँ तहँ अपनी बरिआई।
तहँ तहँ जनि छिन छोह छाँडियो कमठ-अंड की नाई॥
(विनयपत्रिका)

साधना-सम्पन्न साधक की स्थिति इस प्रकार है—

जानकी जीवन पर बलि जैहों।
चित कहै राम सीय-पद परिहरि अब न कहूँ चलि जैहौं॥
उपजी उर प्रतीति सपनेहुँ सुख प्रभुपद विमुख न पैहौं॥
मन समेत या तनु के बासिन्ह इन्है सिखावन दैहौं॥
श्रवननि और कथा नहिं सुनिहौं रसना और न गैहौं॥
रोकिहौं नयन विलोकत औरहिं सीस ईस ही नैहौं॥
नातो नेह नाथ सों करि सब नातो नेह बहैहौं॥
यह छर भार ताहि तुलसी जग जाको दास कहैहौं।
(विनयपत्रिका)

राम-भक्ति की साधना का कोई एक निश्चित मार्ग नहीं है। तुलसी ने अनेक साधन कहे हैं जिनमें भक्ति-योग (लक्ष्मण को भगवान् का उपदेश) और नवधाभक्ति (शबरी के प्रति राम गीता) प्रधान हैं। परन्तु उत्तरकांड के कागभुशुण्डि प्रसंग में पंचधा साधनों का वर्णन इस प्रकार आया है—

सद्गुरु वेद वचन विस्वासा। संजम यह न विषय कै आसा ।।७
रघुपति भगति सजीवन मूरी । अनूपान श्रद्धा मति पूरी ।।८

एहि विधि भलहिं सोग रोग नसाहीं ।
नाहित जतन कोटि नहिं जाहीं ।।
जानिउ तव मन विरुज गुसाईं ।
जब उर बल विराग अधिकाई ।।
सुमति छुधा बढ़ई नित नई ।
विषय आस दुर्बलता भाई ।।
विमल ज्ञान जल जब सो नहाई ।
तब रह राम भगति उर छाई ।।

ये साधन हैं—१. श्रद्धा, २. ज्ञान, ३. मति, ४. इंद्रिय-संयम और ५—निष्ठा । सब साधनों का अंत एक ही है—

सब साधन कर सुफल सुहावा ।
लखन राम-सिय दर्शन पावा ।।
( मानस )

इस प्रकार किसी साधन को छोटा-बड़ा नहीं कहा गया ।

तुलसी साधारण धार्मिक क्रिया-कलाप की निम्न भूमि से ऊपर उठकर साधना के उच्च, उच्चतर, उच्चतम स्तरों में प्रवेश करते हैं। उन्होंने कोई सम्प्रदाय नहीं खड़ा किया । प्रत्येक सम्प्रदाय का आधार कुछ विशेष वाह्य अनुष्ठान या धार्मिक क्रियाकलाप होते हैं। तुलसी के रामभक्ति पथ ( हरिभक्ति-पथ ) में इन वाह्य अनुष्ठानों को किंचित भी स्थान नहीं मिला है। अन्य सम्प्रदाय जहाँ वाह्य अनुष्ठानों का पालन करते हुए धीरे-धीरे अंततोगत्वा उच्च आध्यात्मिक भूमि पर पहुँचते हैं जहाँ वाह्य साधन अनावश्यक हो जाते हैं अथवा साधन-साध्य की एकता स्थापित हो जाती है, वहाँ तुलसी पहले से ही आध्यात्मिक बोध की उच्चतम भूमि से अपना संदेश शुरू करते हैं। सच तो यह है कि तुलसी का धर्म वाह्यानुष्ठान-निरपेक्ष है। सच्ची साधना के मूल में आध्यात्मिक

बोध आवश्यक है। यह आध्यामिक बोध सभी को नहीं होता। इसके लिए आध्यात्मिक तत्त्वों में वास्तविक रुचि चाहिये। यहीं से तुलसी अपना काव्य और धार्मिक संदेश आरंभ करते हैं। रामचरितमानस का मानसरोवर-रूपक रखते हुए तुलसी का कथन है—

सदा सुनहिं सादर नर-नारी। तेइ सरवर मानस अधिकारी।
अति खल जे विसई वग कागा। एहि सर निकट न जाहिं अभागा॥
संवुक भेक सेवार समाना। इहाँ न विसय कथा रस पाना॥
तेहि कारन आवत हियँ हारे। कामी काग बलाक विचारे।
आवत एहि सर अति कठिनाई। राम कृपा बिनु आइ न जाई॥
कठिन कुसंग कुपंथ कराला। तिन्हकें बचन बाघ हरि ब्याला॥
गृह कारज नाना जंजाला। ते अति दुर्गम सैल विसाला॥
बन बहु विसम मोह मद माना। नदी कुतर्क भयंकर नाना॥

जे श्रद्धा संवल रहित नहिं सन्तन्ह कर साथ।
तिन्ह कहुँ मानस अगम अति जिन्हहिं न प्रिय रघुनाथ॥

(बालकांड)

श्रोता सुमति सुसील रुचि कथा रसिक हरिदास।
पाइ उमा अति गोप्यमपि सज्जन करहिं प्रकास॥

(उत्तरकांड)

आध्यात्मिक बोध होने पर राम की कथा में रुचि उत्पन्न होती है। आध्यात्मिक तत्वों की ओर मन जाता है। तुलसी के मत में सर्वोच्च आध्यात्मिक भूमि राम-भक्ति है—

नर सहस्र में सुनहु पुरारी। कोउ एक होइ धर्मव्रत धारी॥
धर्मसील कोटिक महँ कोई। विषय विमुख विरागरत होई॥
कोटि विरक्त मध्य श्रुति कहई। सम्यक् ज्ञान सुकृत कोउ लहई॥
तिन्ह सहस्र महँ सब सुख खानी। दुर्लभ ब्रह्म लोक विग्यानी॥

धर्मसील विरक्त अरु ज्ञानी । जीवन मुक्त ब्रह्म पर प्रानी ॥
सबसे सो दुर्लभ सुरराया । रामभगति रत गतमद माया ॥
(उत्तरकांड)

तुलसी की साधना का अर्थ यही है कि इस उच्च आध्यात्मिक भूमि तक पहुँचा जाय जो भरत और शिव को प्राप्त थी। इस उच्च मानस भूमि में पहुँचकर मनुष्य लोकपर और असाधारण हो जाता है।

इस साधना का रूप है राम-भक्ति। जो साध्य है वही साधन है। साधन अंततः साध्य में मिल जाता है। गौण रूप से तुलसी ने भक्ति-प्राप्ति की सीढ़ियाँ भी कही हैं (देखिये लक्ष्मण और शबरी के प्रति रामगीताएँ)।

तुलसी ने साधारण भक्ति-प्राप्ति और दृढ़ भक्ति-प्राप्ति में अंतर रखा है। दृढ़-भक्ति भक्ति की सर्वोच्च पराकाष्ठा है। उसकी प्राप्ति होने पर कुछ पाना नहीं रह जाता। आध्यात्मिक क्षेत्र में साधन और साध्य का रूप इतना निकट होता है कि साधन का अर्थ ही साध्य की आंशिक प्राप्ति है। अतः रामभक्ति के साधन रामभक्ति के सोपान हैं।

भारतीय धार्मिक परम्परा में साधना के तीन मार्ग हैं—(१) ज्ञानमार्ग, (२) कर्ममार्ग और (३) भक्ति मार्ग। तुलसी ने कर्ममार्ग को मानस में स्थान नहीं दिया है। वे बाह्यानुष्ठानों से उत्पन्न विषमता से भली भाँति परिचित थे। उन्होंने कबीर की भाँति कर्मकांडों की असार्थकता को उत्तेजनापूर्ण शब्दों में याद नहीं किया परन्तु उन्होंने उनकी उपेक्षा की—यह प्रगट है। इन्होंने गौण तत्त्वों को छोड़कर मुख्य तत्त्वों को पकड़ा। रह गये ज्ञानमार्ग और भक्तिमार्ग। उत्तरकांड में तुलसी ने इनकी विशद तुलना की है (देखिये ज्ञानदीपक और भक्ति-मणि) और भक्ति को ज्ञान के ऊपर प्रतिष्ठित किया है। परन्तु ज्ञान से उनका कोई मूलगत विरोध नहीं था। वे उसे भक्ति की नींव समझते थे। यह इस तरह कि उन्होंने राम-भक्ति के पहले राम के समुचित रूप का ज्ञान आवश्यक ठहराया। वास्तव में राम के

शुद्ध ब्रह्मपर रूप का ज्ञान होने से ही भक्त राम में भक्ति का अधिकारी हो सकता है ( देखिये उमा-प्रसंग )। दूसरे, उन्होंने ज्ञान के साधनों को भक्ति का साधन बना दिया है—

(१) वैराग्य—सांसारिक विषयों का त्याग। वैराग्य ज्ञान के साधक का एक महत्वपूर्ण विषय है। तुलसी उसे भक्ति के लिए आवश्यक समझते हैं।

(२) ध्यान—तुलसी का ध्यान साकार है। उसका सम्बन्ध राम से है जो आध्यात्मिक दृष्टि से पूर्ण व्यक्ति हैं। ध्यान के साथ प्रेम और आत्मसमर्पण के भावों का गहरा सम्बन्ध है। इससे साधक ध्येय की कृपा की कामना करता है। उस कृपा को लाभ करके वह साधक के अत्यन्त सन्निकट पहुँचना चाहता है। ज्ञान में निराकार ध्यान का विशेष महत्व है और उसके द्वारा साधक ध्येय के साथ तत्वत: एक हो जाना चाहता है।

(३) विवेक और अन्तर्दृष्टि—तुलसी विवेक के निरंतर विकास और अन्तर्दृष्टि को अपनी साधन-पद्धति में प्रमुख स्थान देते हैं। यहाँ भक्ति के अन्दर ज्ञान की साधना आ जाती है। इस विवेक और अन्तर्दृष्टि के विकास के लिए आचरण की भूमिपर चलना पड़ता है। इसी से तुलसी आचार-विचार पर बल देते हैं और अनाचार एवं उच्छृङ्खलता की भर्त्सना करते हैं (देखिये बालकांड का संत-असंत वर्णन और उत्तरकांड का कलियुग वर्णन)। साधक की कसौटी तो आचरण ही है। भक्त भी आचरण-निरपेक्ष नहीं है। उसे तो आचरण का और भी अधिक ध्यान रखना पड़ेगा।

परन्तु भक्ति ज्ञान के इन अंगों को लेते हुए और भी अधिक महत्वपूर्ण इसलिये है कि उसमें ज्ञानमार्ग की कठिनाइयाँ नहीं हैं। वह प्रेम की साधना है, अंतःकरण का परिष्कार है। उसके लिये न शास्त्रज्ञान की आवश्यकता है, न गुरू की। भगवतभक्ति और भगवान् एक ही वस्तु हैं—भगवद्भक्ति भगवान् तक पहुँचने का साधन ही नहीं है,

स्वयं साध्य है। परन्तु साधना की अंतिम अवस्था में भक्ति-भाव ही भक्त का श्वास-प्रश्वास हो जाता है। वह साधना से होते हुए निःसाधना की अवस्था को प्राप्त हो जाता है। विनयपत्रिका में तुलसी ने इसी निःसाधनता की अवस्था को प्राप्त कर लिया है। वहाँ उनके व्यक्तिगत जीवन का अन्त हो गया है। उनका सारा व्यक्तित्व राम के चरणों में विछ गया है।

परन्तु यह नहीं समझना चाहिये कि तुलसी अकर्मण्यता को प्रश्रय देते हैं। तुलसी ने आचरण पर बल दिया है और वर्णाश्रम का पोषण किया है, स्वयं उनके नायक विरागी नहीं हैं। इससे यह स्पष्ट है कि कर्मकांड की उपेक्षा करते हुए भी तुलसी कर्म का महत्व समझते हैं। इससे अच्छा आदर्श और क्या हो सकता है कि मनुष्य का जीवन विवेक के पथ पर चलता हो और उसमें ऊँची से ऊँची अन्तर्दृष्टि की प्रेरणा हो। ज्ञान का अर्थ है विचार की साधना, कर्म का अर्थ है आचरण की साधना। तुलसी ने रामचरितमानस के कथा-सूत्र में ही आचरण की साधना को गूँथ रखा है। परन्तु कर्म के साथ अहंकार लगा हुआ है। इसीसे तुलसी निष्काम कर्म का संदेश देते हैं।

मानसांतर्गत जिस भक्ति की प्रतिष्ठा है वह वैधी भक्ति है। वह साधन-निरपेक्ष नहीं है। वह शास्त्रोक्त नवधा भक्ति ही है। वन में जब भगवान् श्रीराम वाल्मीकि के रहने के लिए स्थान पूछते हैं तो उत्तर में महर्षि भक्ति के नौ अंगों का ही वर्णन करते हैं—

जिन्हके श्रवन समुद्र समाना।
कथा तुम्हारि सुभग सरिनाना॥
भरहिं निरंतर होंहि न पूरे।
तिन्हे हिये तुम्ह कहँ गृह रूरे॥ (श्रवण)

जस तुम्हार मानस विमल हंसनि जीहा जासु।
मुकुताहल गुन गन चुनइ राम बसइ हिय तासु॥
(कीर्तन)

मंत्रराजु नित जपहिं तुम्हारा
(स्मरण)

कर नित करहिं रामपद पूजा। रामभरोस हृदय नहिं दूजा ॥
(पादसेवन)

तुम्हहिं निवेदित भोजन करहीं। प्रभु प्रसाद पर भूषन धरहीं ॥
(अर्चन)

सीस नवहिं सुर गुरु द्विज देखी। प्रीति सहित करि विनय विसेखी ॥
(वंदन)

तुम्हहिं छाँड़ि गति दूसर नाहीं। राम वसहु तिनके मन माहीं ॥
(दास्य)

स्वामि सखा पितु मातु गुरु जिन्हके सब तुम्ह तात।
मन मन्दिर तिन्हके बसहु सीय सहित दोउ भ्रात ॥
(सख्य)

तुम्हहिं छाँडि गति दूसर नाहीं।
राम बसहु तिन्ह के मन माँहीं ॥
(आत्मनिवेदन)

तुलसी ने "साधन सिद्धि रामपद नेहू" कहकर अपने समय की सभी साधनाओं को दृष्टि की ओट कर लिया। उनके समय में भक्ति की साधना के साथ चल रही थी योग की साधना, संतों की सहज साधना, सूफ़ी-संतों की प्रेम-साधना। तुलसी ने इन सबको छोड़ कर भक्ति को ही अपनाया, परन्तु उन्होंने रामभक्त होते हुए भी किसी विशेष इष्टदेव को बुरा नहीं कहा। उन्होंने विनयपत्रिका में सभी देवी-देवताओं की राम के नाते प्रार्थना की है और शिव, हनुमान और कृष्ण की ओर तो उनका विशेष आग्रह है। उन्होंने इनका लीला-गान विशद रूप से किया है और इनका स्तवन किया है। सम्प्रदाय की दृष्टि

से तुलसी स्मार्त वैष्णव थे, परन्तु उन्होंने सभी लोक-साधनाओं को आदर और प्रेम की दृष्टि से देखा था। उनका हृदय भारत की जनता का धर्म-प्राण हृदय था। शैवों और वैष्णवों के विरोध को हटाने का उनका स्तुत्य प्रयत्न तो स्पष्ट ही दिखलाई पड़ता है।

परन्तु साधना के सभी अंगों पर प्रकाश डालते हुए तुलसी ने मुख्यता नाम-स्मरण (भगवन्नाम-साधन) को दी है। तुलसी के पात्र भी भजनानंदी हैं—

अब प्रभु कृपा करहु यहि भाँती।
सब तजि भजन करौं दिन राती॥

(सुग्रीव)

सुमिरि पवन सुत पावन नामू। अपने वस करि राखेउ रामू॥
और अंत में—
कहौं कहाँ लगि नाम बड़ाई। रामु न सकहिं राम गुन गाई॥
तुलसी ने मानस का अंत भी इसी रामगुनगान से किया है—

यह कलिकाल मायतन मन करि देखु विचार।
श्रीरघुनाथ नाम तजि नाहिन आन अधार॥

एहि कलिकाल न साधन दूजा। जोग यज्ञ जप-तप-व्रत-पूजा॥
रामहिं सुमिरिअ गाइअ रामहिं। संतत सुनिअ राम-गुन ग्रामहिं॥

(उत्तरकांड)

विनयपत्रिका, कवितावली, मानस, बरवै रामायण और दोहावली में नाम-स्मरण-संबन्धी अनेक विचार और भाव प्रस्फुटित हुए हैं।

परन्तु केवल नाम-स्मरण मात्र बाह्याचार बन जाता है। कागभुशुण्डि-प्रसंग में इसकी निःसारता प्रकट है। नाम-स्मरण के साथ नीति और सदाचार के पालन की नितांत आवश्यकता है। कागभुशुण्डि पूर्व-जन्म में नाम जप तो करते थे, परन्तु अहंकार, दंभ क्रोध और अनीति के शिकार थे। उन्हें नारद का अभिमान दूर ही करना पड़ा।

मंत्रराजु नित जपहिं तुम्हारा

(स्मरण)

कर नित करहिं रामपद पूजा। रामभरोस हृदय नहिं दूजा ॥

(पादसेवन)

तुम्हहिं निवेदित भोजन करहीं। प्रभु प्रसाद पर भूपन धरहीं ॥

(अर्चन)

सीस नवहिं सुर गुरु द्विज देखी। प्रीति सहित करि विनय विसेखी ॥

(वंदन)

तुम्हहिं छाँड़ि गति दूसर नाहीं। राम बसहु तिनके मन माहीं ॥

(दास्य)

स्वामि सखा पितु मातु गुरु जिन्हके सब तुम्ह तात।
मन मन्दिर तिन्हके बसहु सीय सहित दोउ भ्रात ॥

(सख्य)

तुम्हहिं छाँडि गति दूसर नाहीं।
राम बसहु तिन्ह के मन माँहीं ॥

(आत्मनिवेदन)

तुलसी ने "साधन सिद्धि रामपद नेहू" कहकर अपने समय की सभी साधनाओं को दृष्टि की ओट कर लिया। उनके समय में भक्ति की साधना के साथ चल रही थी योग की साधना, संतों की सहज साधना, सूफी-संतों की प्रेम-साधना। तुलसी ने इन सबको छोड़ कर भक्ति को ही अपनाया, परन्तु उन्होंने रामभक्त होते हुए भी किसी विशेष इष्टदेव को बुरा नहीं कहा। उन्होंने विनयपत्रिका में सभी देवी-देवताओं की राम के नाते प्रार्थना की है और शिव, हनुमान और कृष्ण की ओर तो उनका विशेष आग्रह है। उन्होंने इनका लीला-गान विशद रूप से किया है और इनका स्तवन किया है। सम्प्रदाय की दृष्टि

से तुलसी स्मार्त वैष्णव थे, परन्तु उन्होंने सभी लोक-साधनाओं को आदर और प्रेम की दृष्टि से देखा था। उनका हृदय भारत की जनता का धर्म-प्राण हृदय था। शैवों और वैष्णवों के विरोध को हटाने का उनका स्तुत्य प्रयत्न तो स्पष्ट ही दिखलाई पड़ता है।

परन्तु साधना के सभी अंगों पर प्रकाश डालते हुए तुलसी ने मुख्यता नाम-स्मरण (भगवन्नाम-साधन) को दी है। तुलसी के पात्र भी भजनानंदी हैं—

अब प्रभु कृपा करहु यहि भाँती।
सब तजि भजन करौं दिन राती॥

(सुग्रीव)

सुमिरि पवन सुत पावन नामू। अपने वस करि राखेउ रामू॥

और अंत में—

कहौं कहाँ लगि नाम बड़ाई। रामु न सकहिं राम गुन गाई॥

तुलसी ने मानस का अंत भी इसी रामगुनगान से किया है—

यह कलिकाल मायतन मन करि देखु विचार।
श्रीरघुनाथ नाम तजि नाहिन आन अधार॥

एहि कलिकाल न साधन दूजा। जोग यज्ञ जप-तप-व्रत-पूजा॥
रामहिं सुमिरिअ गाइअ रामहिं। संतत सुनिअ राम-गुन ग्रामहिं॥

(उत्तरकांड)

विनयपत्रिका, कवितावली, मानस, वरवै रामायण और दोहावली में नाम-स्मरण-संबन्धी अनेक विचार और भाव प्रस्फुटित हुए हैं।

परन्तु केवल नाम-स्मरण मात्र बाह्याचार बन जाता है। कागभुशुण्डि-प्रसंग में इसकी निःसारता प्रकट है। नाम-स्मरण के साथ नीति और सदाचार के पालन की नितांत आवश्यकता है। कागभुशुण्डि पूर्व-जन्म में नाम जप तो करते थे, परन्तु अहंकार, दंभ क्रोध और अनीति के शिकार थे। उन्हें नारद का अभिमान दूर ही करना पड़ा।

या जग में जहँ लगि या तनु की प्रीति प्रतीति सगाई॥
ते सब तुलसिदास प्रभु ही सों होहिं सिमिट इक ठाँही॥

इसी साधना की उच्च भूमि पर प्रतिष्ठित हो तुलसी कहते हैं--

जाय सो सुभट समर्थ पाइ रन रारि न मंडै।
जाय सो सती कहाइ विषय वासना न छंडै॥
जाय धनिक बिनु दान जाय निर्धन बिनु धर्महिं।
जाय सो पंडित पढ़ि पुरान जो रत न सुकर्महिं॥
सुत जाय मातु-पितु भगति बिनु तिय सो जाइ जेहि पति न हित।
सब जाइ दास तुलसी कहैं, जो न रामपद नेह कित॥

तुलसी के भक्ति-योग का रूप क्या है, यह देखना महत्वपूर्ण है। मानस में तीन स्थलों पर भक्ति के भेद-प्रभेद बताये गये हैं और तुलसी के भक्तियोग का सत्य रूप समझने में इन्हीं स्थलों से सहायता मिलेगी। अरण्यकांड में लक्ष्मण के प्रति रामगीता में अनन्य भक्ति की व्यवस्था है। मनुष्य ब्राह्मणों (विप्रों) के चरणों में प्रेम करे और सामाजिक वेद-मर्यादित व्यवस्था को मानता हुआ अपने-अपने वर्णानुसार कर्म करता रहे। इससे अनासक्ति-भाव (विषय-विराग) का जन्म होगा। फलतः राम-भक्ति-धर्म में अनुराग उत्पन्न होगा। जब इतना हो जाये तो श्रवणादिक नव-भक्ति द्वारा इस भक्ति-भावना को दृढ़ किया जाय। अंत में लीला-प्रेम की उत्पत्ति होगी। सत्संगति की ओर मन लीन होगा। भजन में दृढ़ता आयेगी। संसार के सब नाते राम से संबन्धित हो जायेंगे जैसा तुलसी का भाव था--

सियाराम-मय सब जग जानी।

अंतिम अवस्था में पहुँच कर भक्त निष्काम भाव से अनन्याश्रित होकर भजन करेगा। काम-क्रोध-मद-लोभ उसे छोड़ देंगे। उसका भक्ति भाव इस हद तक पहुँच जायगा—

राम गुण गावत पुलक सरीरा। गदगद गिरा नयन बह नीरा॥

तब भक्ति की पराकाष्ठा हो जायगी। शबरी के प्रति राम-गीता में तुलसी ने 'नवधाभक्ति' को ही महत्त्व दिया है—१. सत्संग, २. कथा-गान, ३. गुरु-सेवा, ४. गुण-गान, ५. मंत्र जाप (दृढ़ विश्वासपूर्ण भजन), ६. दम, शील, विरति आदि सज्जन धर्म का पालन, ७. संसार भर के पदार्थों में भगवान को ही देखना, ८. प्रत्येक स्थिति में संतोष, ६. भगवत्विश्वास, निष्कपटता, अनासक्ति-भाव। इनमें से किसी एक से भी भगवान की प्राप्ति संभव बताई गई है। वास्तव में तुलसी की यह नवधाभक्ति शास्त्रीय नहीं है। न इसमें भावना का उत्तरोत्तर विकास है जैसा पंचरात्र और भागवत-कथित नवधाभक्ति प्रकारों में है। वास्तव में तुलसी सभी संतगुणों को भगवान की ओर ले जाता हुआ देखते हैं, जहाँ साधन ही कालांतर में साध्य हो जाता है और उसके द्वारा भक्त लक्ष्य तक पहुँच जाता है। अच्छे भक्त में तो इनमें से सब ही गुण होंगे। इसीसे इसमें कोई क्रम-व्यवस्था नहीं है जैसी लक्ष्मण के प्रति कहे गये भक्ति-योग में है। पुरवासियों के प्रति राम-गीता में मन, वचन, कर्म से द्विज-सेवा को भक्ति का प्रथम सोपान कहा गया है जिसका फल सत्संगति है जिससे अन्ततः राम-भक्ति की प्राप्ति होती है। दूसरा साधन है शंकर-भजन। तुलसी के अभिधेय राम-भक्ति पथ में योग, यज्ञ, जप, तप, उपवास निषिद्ध हैं। उसका आधार है सदाचरण। स्वभाव की सरलता, मन की निर्दोषता, यथालाभ संतोष, निष्काम सेवा-भाव और फल-प्राप्ति की ओर से अनासक्ति। वैर नहीं, विग्रह नहीं, आशा नहीं, भय नहीं। अक्रोधी, पुण्यशील, अनघ, दक्ष, विज्ञानी, अनारंभ, अनिकेत, अमानी, सत्संगी, अनासक्त, सुख-दुख में समभावशील—यहाँ तक कि भक्ति-पथ में भी हठ नहीं करे—ये उच्चाचरण भगवत्प्राप्ति के साधन बताये गये हैं। यह "सरल भक्ति-मार्ग" है।

वास्तव में तुलसी का भक्ति-योग अत्यंत सहज मार्ग है। वेद-शास्त्र-सम्मत समस्त पुण्याचरणों का उपसंहार राम-भक्ति की प्राप्ति

में है—यह तुलसी का अभिधेय है। सब साधनों का फल राम-भक्ति ही है। इतना सब होते हुए भी तुलसी को कुछ साधन विशेष प्रिय हैं—

(१) राम-गुण-गान जो भजन, नामस्मरण, कथा-वार्ता आदि के रूप में कई प्रकार से हो सकता है।

(२) भगवान् का हृदय में ध्यान।

(३) भगवान् के प्रति सेवक-सेव्य भाव।

(४) शुद्धाचरण।

(५) असंतों का त्याग और सत्संग। तुलसी ने सत्संग को अधिक महत्व दिया है—

बिनु सत्संग न हरिकथा, तेहि बिनु मोह न भाग।
मोह गये बिनु राम पद, होइ न दृढ़ अनुराग॥

(उत्तरकांड)

स्पष्ट है कि तुलसी ने शास्त्रोक्त भक्ति पथ को अत्यंत सहज रूप दे दिया है। तुलसी विधि-विधानों से हट कर एक दम चारित्रिक एवं मानसिक स्तर पर आ ठहरते हैं। उनके भक्ति मार्ग में श्रवण, कीर्तन, नाम-स्मरण और दास्य को ही महत्वपूर्ण स्थान मिला है यद्यपि विनय-पत्रिका तो सम्पूर्णतयः 'आत्मनिवेदन' ही समझी जानी चाहिये। अर्चन, वंदन, सख्य, पाद-सेवन वल्लभ-कुल के भक्तों के लिए अत्यत महत्वपूर्ण हैं और उन्होंने उपास्य-देव की पूजा के नित्य और नैमित्तिक विधि-विधानों को अत्यंत रोचक और हृदयग्राही विस्तार दिया है। परंतु तुलसी का भक्तिमार्ग इन वाह्याचारों को स्वीकार नहीं करता। सख्य तो उनके अनन्य स्वामी-सेवक भाव का विरोधी ही ठहरा। वस्तुतः श्रवण, कीर्तन, नाम-स्मरण को हम भगवत्गुण-गान के एक शीर्षक के भीतर ला सकते हैं। भगवान् के प्रति दास्य-भाव रखते हुये उनका नाम-स्मरण और लीला-गान करना और उनमें आनंद-भाव

रखना और अनासक्त रहना एवं निष्काम भक्ति करना—ये तुलसी के भक्ति-मार्ग की विशेषताएँ हैं।

## (ङ) नन्ददास

वल्लभाचार्य ने बालकृष्ण के प्रति वात्सल्य-भाव के आधार पर ही पुष्टि-भक्ति का आयोजन खड़ा किया था। उनके भक्ति-सम्बन्धी सिद्धांत हमें उपलब्ध नहीं हैं—केवल "निरोधलक्षणम्" में ही हम उनके कुछ अवशेष पाते हैं। इससे प्रगट होता है कि वल्लभाचार्य भक्ति में कर्मकांड की नितांत अवहेलना का भी उपदेश करते थे। उनके अनुसार भक्त नंद-यशोदा, गोपी-गोप भाव से कृष्ण का अपना अत्यंत समीप का भावुक सम्बन्ध जोड़े और अपने हृदय में इनकी अनुभूति प्राप्ति की चेष्टा करे। नन्द-यशोदा का कृष्ण के प्रति भाव वात्सल्य का था इसमें कोई भेद नहीं। इसलिए यह तो निर्विवाद है कि वल्लभ वात्सल्य भक्ति के उपदेशक थे। गोपों का भाव भी या वात्सल्य का होगा या सख्य का। इस प्रकार सख्य भक्ति की भी आयोजना हो जाती है। परन्तु गोपियों के भाव से उनका क्या तात्पर्य था, यह चिंत्य है। भागवत से हमें मालूम होता है कि कुछ गोपियाँ वात्सल्य भाव से कृष्ण से स्नेह रखती थीं, कुछ जार-भाव से, कुछ पत्नी भाव से। किस प्रकार का सम्बन्ध आचार्य को ग्रहीत है, यह हम नहीं कह सकते। परन्तु उन्होंने कभी भी गोपियों के भाव का उल्लासपूर्ण शृङ्गारिक वर्णन नहीं किया। उन्हें "श्रुतियों का अवतार" "समारोह-रूपा लक्ष्मी" कह कर उनके काम-भाव का परिष्कार ही किया है। इससे तो यही समझ पड़ता है कि वे मधुर भक्ति के पोषक नहीं थे। यद्यपि चैतन्य के मित्र होने के नाते उसके स्वरूप और साहित्य से वे विशेष रूप से परिचित रहे होंगे। उन्होंने कहा—भक्त का मुख्य भाव 'पुष्टि' होना चाहिये। वह अपने को भगवान की कृपा पर डाल दे। वही उसका पोषण करेंगे, उसके भक्तिभाव को दृढ़ करेंगे, और अनायास

ही परिश्रम-विगत कर उसे भवसागर से तारेंगे। बाद को संप्रदाय में किन-किन प्रभावों के कारण शृंगार-भक्ति की प्रधानता हो गई, यद्यपि पूजोपचार बालकृष्ण का ही चलता रहा—यह अलग विषय है।

नन्ददास जब वल्लभ-संप्रदाय में दीक्षित हुये तो उसमें भक्ति के तीन रूप प्रतिष्ठित थे—(१) वात्सल्य, (२) सख्य, (३) मधुर या रति-भाव। नन्ददास में रसिकता की मात्रा विशेष थी। वे बालक के हाव-भाव पर रीझनेवाले पुरुष नहीं थे। उनकी सहृदयता-शृंगार-वर्णन में ही उमड़ती थी। वे पहले दास्य भाव के भक्त थे, परन्तु उनका मन इस प्रकार की भक्ति में नहीं लगता था। वे तब भी नाटक-तमाशे देखते थे। ये यात्रा के ढंग के स्वाँग भँडुए रहे होंगे। इसीसे वात्सल्य राज की भक्ति की अधिक रचनाएँ उनके साहित्य में नहीं मिलतीं। वे सूरदास के शिष्य थे। इस नाते, कुछ संप्रदाय की बाल-भक्ति के अनुरोध से, इस सम्बन्ध में कुछ सुन्दर पद उन्होंने अवश्य रचे जैसे—

आज सिंगार स्यामसुन्दर को देखै ही बनि आवै
स्याम पाग अरु स्वेत चोलना छूटे बंद सुहावै
मोतिनमाल हार उर ऊपर कर मुरलीजु बजावै
'नन्ददास' प्रभु रसिक कुँवर को ले उछंग हलरावै

यहाँ भी बाल-कृष्ण 'प्रभु रसिक कुँवर' ही हैं, नवनीत-प्रिय नहीं। एक पद है—

छगन-मगन वारे कन्हैया नेकु उरे धों आउ रे लाला
वन में खेलत जात लाल ह्वै रहे सब मलीन गात
अपने लाल की लेहुँ बलाय रे लाला
संग के लरिका सब आनि ठनि आये हो कहेंगे कैसे
है तेरी माय रे लाला
यशोदा गहत धाय बैयाँ मोहन करत न्हैयाँ न्हैयाँ
नन्ददास बलि जाय रे लाला

एक दूसरे पद में उनका बालकृष्ण ( नन्दसुवन ) में भक्ति-भाव स्पष्ट रूप से प्रगट है—

नन्दभवन को भूषण माई
यशोदा के लाल वीर हलधर को राधारवन सुखदाई
इन्द्र को इन्द्र देवन देवन को ब्रह्म को ब्रह्म अधिक अधिकाई
काल के काल ईश ईशन को वरण को वरण महावरदाई
शिव को धन संतन को सर्वस महिमा वेद पुरानन गाई
'नन्ददास' को जीवन गिरिधर गोकुलमंडन कुँवर कन्हाई

एक अन्य गीत में वे बालकृष्ण की क्रीड़ा-भूमि के नाते ही 'नन्दगाँव' में रहना चाहते हैं—

नन्दगाम लागत मोको नीको लागत री
प्रात समे दधि मथत ग्वालिनी सुनत मधुर ध्वनि गावत री
धन्य गोपी धन्य ग्वाल जिन्हके मोहन उर लागत री
हलधर संग ग्वाल सब राजत गिरिधर ले ले दधि माँगत री
जहाँ बसत सुरदेव महामुनि एकौ पल नहीं त्यागत री
'नन्ददास' को यह कृपाफल गिरिधर देखे मन लागत री

परन्तु मुख्य रूप से नंददास मधुर-भक्ति को ही साधना बना कर चले हैं यद्यपि एकाध जगह सख्य-भक्ति भी मिल सकती है। जैसे—

माई री प्रातकाल नन्दलाल पाग बँधावत
बाल दिखावत दर्पण भाल रह्यो लीन
सुन्दर नव किरन बीच मंजु मुकुर की छवि रही फबि
मानो गहि आन्यो है युग कमलन शशि
बिचबिच चित के चोर मोरचंद्र माथे दिये
तिन ढिंग रत्नपेंच बाँधत है कस
'नन्ददास' ललतादिक ओट भये
अवलोकत अतुलित छवि कहि न जात फूल झरे हो

वास्तव में सख्य-भक्ति और मधुर-भक्ति में विशेष अंतर नहीं था।

सख्य भक्ति में भक्त कृष्ण का सखा बन जाता था और इस प्रकार अपने सख्य भाव के कारण कृष्ण की गोप्य से गोप्य लीलाओं में भाग लेता था। कृष्ण की ये लीलायें उनका राधा और गोपियों से शृङ्गारिक हास-विलास, क्रीड़ा-केलि, आलिंगन-परिरंभन, चुंबन-रति आदि ही हैं। इनमें भाग लेने के अधिकारी या तो ललितादि राधा की सखियाँ या "अष्टसखा" हैं। साधना के इस प्रकार सखा-सखी-भाव का नंददास की रचनाओं पर क्या प्रभाव पड़ा यह नहीं कहा जा सकता, परन्तु कदाचित् यह साधना एवं भावोत्कर्ष मात्र के साधन थे। वैसे नंददास ने अपनी रचनाओं में कृष्ण की सभी लीलाओं को अपना विषय बनाया है और उनके अत्यंत निकट उपस्थित होकर रचना की है। भावना-क्षेत्र में यह बात संभव है, यद्यपि ऐतिहासिक दृष्टि से इसका कोई मूल्य नहीं है। उनका प्रसिद्ध पद है—

देखौ देखो री नागरनट निर्तत कालिंदी तट,
गोपिन के मध्य राजै मुकुट लटक
काछिनी किंकिनी कटि, पीताम्बर की चटक
कुंडल किरन रविरथ की अटक
ततथेई ताताथेई सबद करन उघट
उरप तिरप गति परै पग की पटक
रास में राधे-राधे मुरली में एक रट
'नन्ददास' गावै तहँ निपट निकट

यह पद जब देशाधिपति अकबर बादशाह के सामने गाया गया, तो उन्होंने पूछा—यह निपट निकट कैसा ? स्वयं नंददास ने इसे गोप्य रखा, परन्तु बीरबल ने उनकी आकस्मिक मृत्यु के बाद उसे बता दिया कि यह बात कैसे बताई जाती। विट्ठलनाथजी ने भी नंददास की प्रशंसा की। वास्तव में "यह तो भाव की बात है"—इसे बताने के लिए नंददास के पास कौन-सा तर्क था, कौन-से शब्द थे ?

परन्तु नंददास का कोई भी पाठक इसे भूल नहीं सकता कि

उन्होंने "रसिकमय, रसमय, रसकारन" नंदकुमार को अपना विषय बनाया था। इसे ही हम शृङ्गार-भक्ति या मधुर-भक्ति कह सकते हैं। साधारण भक्ति और शृङ्गार-भक्ति में महान् अंतर है। नंददास के काव्य को समझने के लिए इस अंतर को भली-भाँति हृदयंगम कर लेना चाहिए। भक्ति को हम नवरसेतर एक रस कह सकते हैं। नवरसों में उसका सीधा संबंध शांत-रस से है। शांत-रस के सहायक अद्भुत और वीभत्स हैं। इन तीनों का सतोगुण से संबंध है। इस प्रकार साधारण भक्ति-काव्य में इन तीनों का समावेश होगा। इनमें वीभत्स-रस आत्म-रक्षा-भाव से पलायन की प्रवृत्ति है। और अद्भुत रस में औत्सुक्य और निर्माण की प्रवृत्ति है। शांतरस स्वयं निवृत्ति-मूलक है। प्रवृत्तियों को उसमें स्थान नहीं मिलता, परन्तु भक्तिरस की वह सीढ़ी है। वास्तव में वीभत्स और औत्सुक्य से गुज़र कर शांत-रस में होता हुआ भक्त भक्तिरस को प्राप्त करता है।

शृङ्गारात्मक भक्ति का पहला उद्रेक कबीर में मिलता है। वे अद्धात्मक आदि-सत्ता से प्रेम का नाता जोड़ते हैं और उसके विरह-मिलन के गीत गाते हैं। वास्तव में कबीर के भक्ति-काव्य में शृङ्गार के अतिरिक्त भी अनेक आध्यात्मिक प्रवृत्तियाँ मिलेंगी। तुलसी में भी लगभग यही प्रवृत्तियाँ कम-अधिक मिलेंगी। परन्तु दैन्यभाव की अधिकता के कारण अस्तित्व-स्थापना का अभाव है। राम के प्रति जो उनका तीव्र आकर्षण है, वह ठीक उस तरह रतिभाव के अंदर नहीं आता जैसे कबीर का राम के प्रति आकर्षण। रामचरितमानस की समाप्ति पर तुलसी कहते अवश्य हैं—

कामिहि नारि पियारि जिमि × ×
× × × × प्रिय लागो मोहि राम
(उत्तरकांड)

वल्लभाचार्य के मत में दैन्यभाव (अधीनता-प्रवृत्ति) का (जहाँ तक

इष्टदेव का सम्बन्ध है) कोई स्थान नहीं था। उनकी भक्ति में मुख्य भाव या तो वात्सल्य था जिसके कारण स्नेहादि कोमल गुणों की उत्पत्ति होती है, या उत्सुकता का भाव, जिसने उन्हें कृष्ण की रहस्य-लीलाएँ गाने को बाधित किया। उनकी सुन्दरतम कविता में न पलायन वृत्ति है, न अंतर्मुखी द्वंद की प्रवृत्ति, न आत्मघृणाभाव, न अधीनता, न अस्तित्व-स्थापन। उनकी भक्ति रागात्मक है। तीव्र राग केवल शृङ्गार की भाषा से ही प्रगट होगा। "मनुष्यों के सम्बन्धों में सबसे अधिक निकट का सम्बन्ध दाम्पत्य प्रेम का है। ईश्वर और मनुष्य का संबंध इससे भी ऊँचा और बढ़ा-चढ़ा होना चाहिये। यही शृङ्गारी उपासकों की उपासना का मूल आधार है। जो सम्बन्ध हमारे ज्ञान में सबसे उत्तम हो, ईश्वर का सम्बन्ध उससे भी अधिक उत्तम होना चाहिये। यूरोप में भी ईसाई सम्प्रदाय को मसीह की स्त्री माना जाता है और दाम्पत्य प्रेम को प्रेम का आदर्श कहा गया है। सुलेमान का गीत—जिसको श्रेष्ठ गीत कहा जाता है—शृङ्गार की भाषा से पूर्ण है।"

(नवरस, पृ० १३६-३७)

साधारण तौर पर मधुर भक्ति के अर्थ हैं—भगवान् में प्रियतम या प्रियतमा भाव। कबीर और मीरा इसके श्रेष्ठतम उदाहरण हो सकते हैं। परन्तु कृष्ण-भक्तों की भक्ति में मधुर-भक्ति इस रूप से नहीं आई है। गोपियों की भक्ति भक्त का आदर्श है। वह स्वयं गोपी बन कर प्रियतम के रूप में कृष्ण को नहीं रिझाता। उसकी भक्ति मन का ही संकल्प है। भक्त अपने मन में गोपियों की-सी मिलनाकांक्षा और वियोग का अनुभव करता है। यह भक्ति वह कैसे प्रगट करे? क्या वह उस तरह का आत्माभिव्यक्ति-प्रधान काव्य लिखे, जैसा कबीर के साहित्य में है। वह ऐसा नहीं करता। वह अपना आत्मचिंतन और समर्पण गोपी-कृष्ण के प्रेम-विरह में भी प्रगट करता है। गोपियों का मिलन-सुख नंददास का ही संकल्पात्मक मिलन-सुख

है। उनका विप्रलंभ उनका ही संकल्पात्मक वियोग है। इस प्रकार कवि की सत्ता उसके काव्य में ही प्रतिष्ठित है। नंददास के काव्य में मधुर-भक्ति का यही रूप है। राधा-कृष्ण और गोपियों का जो संयोग-वियोग शृङ्गार है, वह नंददास को लेकर भक्ति है। उनकी तटस्थ भाव से इस लीला में भाग लेने और उसको आत्मा में अनुभव करने की भावना ही इसे भक्ति बना देती है।

## (च) हितहरिवंश

हितहरिवंश राधावल्लभीय (हित) संप्रदाय के प्रवर्तक के रूप में मध्ययुग की कृष्ण-भक्ति-धारा में विशिष्ट स्थान रखते हैं, परन्तु उनके काव्य-सिद्धान्त और सम्प्रदाय के सम्बन्ध में विशेष खोज नहीं हुई है। जान पड़ता है सूरदास के काव्य और उनकी भक्ति-साधना पर इनका काफ़ी प्रभाव पड़ा है क्योंकि कदाचित् वल्लभाचार्य के पुष्टि-सम्प्रदाय में राधा का प्रभाव और महत्त्व इन्हीं द्वारा प्रतिष्ठित हुआ। हितहरिवंश राधा को कृष्ण की विवाहिता मानते हैं। राधा स्वामिनी हैं। कृष्ण राधा के नाते ही प्रिय हैं। हितहरिवंश के विचार में युगलकेलि का ध्यान ही सर्वश्रेष्ठ ध्यान है। केलि-श्रांत राधा की चरण-सेवा की भावना ही भक्ति की चरम सीमा है। भक्त मोक्ष नहीं माँगता। राधा की चरण-सेवा ही उसका ध्येय है। स्पष्ट है कि इस प्रकार की साधना वैयक्तिक साधना ही हो सकती है। ऐसा लगता है कि जयदेव के 'गीत गोविन्दम्' की सारी मान्यताओं को स्वीकार कर हितहरिवंश ने उसे साधना के क्षेत्र में उतारने की चेष्टा की है। जो प्रसंग संदर्भ से इंगित हैं वे ये हैं—निकुंज-केलि, मान, मान-मोचन, सुरति, सुरंगत, जागरण, प्रिया-संग वन-विहार। वास्तव में हित-संप्रदाय में नित्यकर्मों की व्यवस्था वल्लभ सम्प्रदाय से इतर ढंग पर ही है। सेवाएँ हैं—१. मंगला, २. शृङ्गार, ३. भोग, ४. वन-विहार, ५. रास, ६. संकेत, ७. मान, ८. शय्या। नैमित्तिक कर्मों के आधार पर हैं वसंत,

वर्षा, हिंडोल और होली। इस प्रकार हम देखते हैं कि इस सम्प्रदाय में युगल-दम्पति का केवल शृङ्गार-रूप प्रधान है। संभव है, आरम्भ में हितहरिवंश ने सेवाओं की स्थापना नहीं की हो और अनन्य रागानुगा-भक्ति को ही प्रधानता दी हो। बाद को वल्लभ-सम्प्रदाय की लोकप्रियता के कारण हितजी की रचनाओं को लेकर एक सेवा-पद्धति खड़ी कर दी गई हो। हितजी की रचनाओं में सेवा-पद्धति की कहीं झलक नहीं है। केवल युगल केलि ( निकुंज-विहार ) और राधा के रूप का ध्यान ही उपादेय है। इस सेवा-पद्धति में शृङ्गार कृष्ण-राधा की ही प्रतिष्ठा है। यहाँ मान भी अपेक्षित नहीं। जहाँ राधा-कृष्ण सदा साथ रहते हैं, वहाँ केवल संभ्रम-मान की योजना ही होगी। राधा कृष्ण के हरिपदक में अपनी छवि देख कर समझती हैं कि कृष्ण का किसी अन्य गोपी पर प्रेम है, अतः वे कुंठित हो जाती हैं—

आजु निकुंज मंजु में खेलत
नवल किशोर नवीन किशोरी
अति अनुपम अनुराग परस्पर
सुनि अभूत भूतल पर जोरी
विद्रुम स्फटिक विविध निर्मित घर
नव कर्पूर पराग बोरी
कोमल किशलय शयन सुपेशल
तापर स्याम निवेशित गोरी
मिथुन हास-परिहास परायन
पीक कपोल कमल पर झोरी
गौर स्याम भुज कलह मनोहर
नीवी-बंधन मोचन डोरी
हरि-उर-मुकुर विलोकि अपनपौ
विभ्रम विकल मानयुग भोरी

चिबुक सुचारु प्रलोप प्रबोधत
पिय प्रतिबिंब जनाय निहोरी
नेति-नेति वचनामृत सुनि-सुनि
ललितादिक देखत करि चोरी
हितहरिवंश करुणा कर धूनन
प्रणय-भेद मालावलि तोरी

इस प्रकार के अनेक वर्णन हित-सम्प्रदाय की रसपूर्ण साधना-पद्धति के प्राण हैं। जिस निकुंजकेलि का ध्यान हितजी ने प्रतिष्ठित किया उसका स्वरूप आदर्श-विरोधी भले ही हो, इंद्रियपरायण गृहस्थ भक्तों को तो अत्यन्त मधुर जान पड़ा होगा। एक उदाहरण--

प्रात समय दोऊ रस लम्पट
सुरत जुद्ध जय-युत अति फूल
श्रम वारिज घन विन्दु वदन पर
भूषण अंगहि अंग विकूल
कछु रह्यो तिलक शिथिल अलकावलि
वदन कमल मानो अलि भूल
हितहरिवंश यह रँग रँगि रहे
नैन बैन कटि शिथिल दुकूल

हितहरिवंश ने इसी प्रकार के प्रसंग ग्रहण किये हैं और इन्हीं को लेकर मधुर उपासना की एक नई धारा का प्रवर्तन किया है। जो चीज़ हितहरिवंश में एकांतत: आध्यात्मिक बन गई है, वह है निकुंजलीला। यह निकुंजलीला रहस्य है। राधा-कृष्ण का यह एकांत विलास अद्भुत है, अनिर्वचनीय है, भक्त के अनुभव भर करने की चीज़ है। भगवान् की लीला में अपने इंद्रिय रूपों का पर्यावसान करता हुआ यह उसी में तिरोभूत हो जाता है।

## (छ) मीरा

मीराबाई का आदर्श ब्रज की गोपियाँ थीं। वे स्वयं अपने को ललिता का अवतार समझती थीं, ऐसा प्रसिद्ध है। जो हो, यह निश्चित है कि पति के देहांत के उपरांत मीरा ने 'गिरिधरदास' (कृष्ण) से अपना नाता जोड़ लिया था और उनकी प्रीति में ही दीवानी रहने लगी थीं। वह कृष्ण की प्रीति को युग-युग की प्रीति मानती हैं और उन्हें पूर्वजन्म का साथी कहती हैं—

मैं तो गिरधर के घर जाऊँ ॥ टेक ॥
गिरधर म्हारो साँचो प्रीतम, देखत रूप लुभाऊँ।
रैण पड़ै तब ही उठि जाऊँ, भोर गये उठि आऊँ।
रैण दिना वाके संगि खेलूँ, ज्यूँ त्यूँ वाहि रिझाऊँ।
जो पहिरावै सोइ पहिरूँ, जो दे सोई खाऊँ।
मेरी उणकी प्रीत पुराणी, उन बिनि पल न रहाऊँ।
मीरां के प्रभु गिरधर नागर बार-बार बलि जाऊँ॥

कहीं वह स्वयं को गोकुल की अहीरिनी बताती हैं—

हरिजी सूँ बाँध्यो हेत, दास मीराँ तरै जोइ
पतित पावन प्रभु गोकुल अहीरणी

कहीं स्वकीया की भाँति बाँह गहे की लाज की याद दिलाती हैं—

म्हारे घर होता जाज्यो राज ॥ टेक ॥
अब के जिन टाला दे जाओ, सिर पर राखूँ विराज।
म्हे तो जनम-जनम की दासी, थे म्हांका सिरताज।
पावणड़ा म्हांके भलां ही पधारो, सब ही सुधारण काज।
म्हे तो बुरी छां थांके भली छै घणेरी, तुम हो एक रसराज।
थांने हम सबहिन की चिंता, तुम सबके हो गरिब निवाज।
सबके मुकुट सिरोमनि सिर पर मानुँ पुण्य की पाज।
मीरां के प्रभु गिरधर नागर, बांह गहे की लाज॥

इस प्रकार पौराणिक और ऐतिहासिक कृष्ण भगवान् को ऊँचे सिंहासन से उतार कर अत्यन्त निकट का सम्बन्ध स्थापित करने लगती हैं। इस निकट के सम्बन्ध को लेकर ही मीरा प्रभु-मिलन-वियोग के संकल्पनात्मक सुख-दुःख के गीत गाती हैं। वास्तव में यह मिलन-वियोग मन की प्रतीति है, इसी से रहस्यात्मक है। कभी तो मीरा को यह अनुभव होता है कि प्रीतम दूर चला गया है। उसने उसकी सुधि बिसार दी है, न जाने वह कब मिले, कैसे मिले। वह चिंता करती है—

गोविंद कबहुँ मिलै पिया मोरा ॥ टेक ॥
चरण कँवल कूँ हँसि हँसि देखूँ राखूँ नैणाँ नेरा।
निरखण कूँ मोहि चाव घणेरो, कब देखूँ मुख तेरा।
व्याकुल प्राण धरत नहिं धीरज, मिलि हूँ मीत सवेरा।
मीराँ के प्रभु गिरिधर नागर, ताप तपन बहुतेरा ॥

वह उस परदेसी प्रियतम से अनुनय-विनय करती है कि वह उसकी सुध ले—

म्हाँरो सुध ज्यूँ जानो ज्यूँ लीजो जी ॥ टेक ॥
पल-पल भीतर पंथ निहारूँ, दरसण म्हाँने दीजो जी।
मैं तो हूँ बहु औगुणहारी, औगुण चित मत दीजो जी।
मैं तो दासी थाँरे चरण कँवल की, मिलु बिछुरन मत कीजो जी।
मीराँ तो सत गुर जी सरणे हरि चरणाँ चित दीजो जी।

परन्तु जीवन में ऐसे क्षण भी आते हैं जब आंतरिक स्फूर्ति जाग्रत होती है। ऐसे क्षणों में प्रियतम पास ही आया लगता है। उस समय सारी प्रकृति, सारे घर-बाहर के व्यापार जैसे प्रियतम के आने के समाचार से बदल से जाते हैं। सावन में काली-काली घटाओं का शब्द सुन कर मीराँ गाती है—

झुक आई बदरिया सावन की,
सावन की, मनभावन की ॥ टेक ॥

सावन में उमँग्यो मेरो मनवा,
भनक सुनी हरि आवन-की।
उमड़-घुमड़ चहुँ दिस से आयो,
दामण दमक झर लावन की।
नन्हीं-नन्हीं बूँदन मेहा बरसै,
सीतल पवन सोहावन की।
मीराँ के प्रभु गिरधर नागर,
आनँद मंगल गावन की॥

कभी इतना बोध भी जाता रहता है। प्रियतम तो घर लौट कर आ ही गया। विरह-द्वन्द का अंत हो गया—

सहेलियाँ साजन घरि आया हो ॥ टेक॥
बहोत दिना की जोवती, बिरहणि पिव आया, हो।
रतन करूँ नेवछावरी, ले आरिति साजूँ, हो।
पिया का दिया सनेसड़ा, ताहि बहोत निवाजूँ, हो।
पाँच सखी इकठी भई, मिलि मंगल गावै, हो।
पिय का रली बधावणां, आँणद अंगि न मावै, हो।
हरि सागर सूँ नेहरो, नैणाँ बँध्या सनेह, हो।
मीरा सखी के आँगणै, दूधाँ बूठा मेह, हो॥

एक होली भी सुनिये—

फागुन के दिन चार रे, होरी खेल मना रे ॥ टेक॥
बिनि करताल पखावज बाजै अहनद की झणकार रे।
बिनि सुर राग छतीसूँ गावै, रोम-रोम रँगसार रे।
सील संतोख की केसर घोली, प्रेम प्रीत पिचकार रे।
उड़त गुलाल लाल भयो अंबर, बरसत अंग अपार रे।
घट के सब पट खोल दिये हैं, लोकलाज सब डार रे।
होरी खेलि पीव घर आये, सोइ प्यारी प्रिय प्यार रे।
मीरा के प्रभु गिरधर नागर, चरण कँवल बलिहार रे॥

इस प्रकार हम देखते हैं कि मीरा में कृष्ण प्रतीक मात्र रह गये हैं—उनका ऐतिहासिक, पौराणिक और पारमार्थिक अस्तित्व समाप्त हो गया है। उन्हें यदि कहीं ढूँढ़ा जा सकता है तो मीरा के अपने अस्तित्व में। कदाचित् ईश्वर-मनुष्य की धर्म-भावना का यह चरमोत्कर्ष है जब वह हृदय के अंतरतम में प्रवेश कर अन्यतम बन जाता है। मीरा कहती हैं—

हा काँनाँ किन गूँथीं जुल्फा कारियाँ ॥ टेक ॥
सुघर कला प्रवीन हाथ सों, जसुमति जूने सँवारियाँ ॥
जो तुम आओ मेरी बाखरियाँ, जरिराखूँ चंदन किवारियाँ।
मीरा के प्रभु गिरिधर नागर, इन जुलफन पर वारियाँ ॥

कभी-कभी वह अपने को कृष्ण की परंपरा-प्रसिद्ध-प्रिया राधा मान लेती हैं—

आवत मोरी गलियन में गिरधारी,
मैं तो छुप गई लाज की मारी ॥ टेक ॥
कुसुम पाग केसरिया जामा, ऊपर धूल हजारी।
मुकुट ऊपर छत्र विराजे, कुंडल की छवि न्यारी ॥
केसरी चीर दरयाई को लैंगो, ऊपर अँगिया भारी।
आवत देखी किसन मुरारी, छिप गई राधा प्यारी ॥
मोर मुकुट मनोहर सोहैं, नथनी की छवि न्यारी।
गजमोतिन की माल विराजे, चरण कमल बलिहारी ॥
ऊभी राधा प्यारी अरज करत है, सुणजे किसन मुरारी।
मीरा के प्रभु गिरिधर नागर, चरण-कमल पर वारी ॥

कभी परकीया-मुख से उलाहना देती हैं—

छाँडो लँगर मोरी बहियाँ गहो ना ॥ टेक ॥
मैं तो नार पराये घर की, मेरे भरोसे गुपाल रहो ना।
जो तुम मेरी बहियाँ गहत हो, नयन जोर मोरे प्राण हरो ना॥

इस प्रकार हम देखते हैं कि मीरा में कृष्ण प्रतीक मात्र रह गये हैं–उनका ऐतिहासिक, पौराणिक और पारमार्थिक अस्तित्व समाप्त हो गया है। उन्हें यदि कहीं ढूँढ़ा जा सकता है तो मीरा के अपने अस्तित्व में। कदाचित् ईश्वर-मनुष्य की धर्म-भावना का यह चरमोत्कर्ष है जब वह हृदय के अंतरतम में प्रवेश कर अन्यतम बन जाता है। मीरा कहती हैं—

हा काँनाँ किन गूँथीं जुल्फा कारियाँ ॥ टेक ॥
सुघर कला प्रवीन हाथ सों, जसुमति जूने सँवारियाँ ॥
जो तुम आओं मेरी बाखरियाँ, जरिराखूँ चंदन किवारियाँ।
मीरा के प्रभु गिरिधर नागर, इन जुलफन पर वारियाँ ॥

कभी-कभी वह अपने को कृष्ण की परंपरा-प्रसिद्ध-प्रिया राधा मान लेती हैं—

आवत मोरी गलियन में गिरधारी,
मैं तो छुप गई लाज की मारी ॥ टेक ॥
कुसुम पाग केसरिया जामा, ऊपर धूल हजारी।
मुकुट ऊपर छत्र विराजे, कुंडल की छवि न्यारी ॥
केसरी चीर दरयाई को लँगो, ऊपर अँगिया भारी।
आवत देखी किसन मुरारी, छिप गई राधा प्यारी ॥
मोर मुकुट मनोहर सोहैं, नथनी की छवि न्यारी।
गजमोतिन की माल विराजे, चरण कमल बलिहारी ॥
ऊभी राधा प्यारी अरज करत है, सुणजे किसन मुरारी।
मीरा के प्रभु गिरिधर नागर, चरण-कमल पर वारी ॥

कभी परकीया-मुख से उलाहना देती हैं—

छाँडो लँगर मोरी बहियाँ गहो ना ॥ टेक ॥
मैं तो नार पराये घर की, मेरे भरोसे गुपाल रहो ना।
जो तुम मेरी बहियाँ गहत हो, नयन जोर मोरे प्राण हरो ना॥

वदन्ति यत्तत्त्वविदस्तत्त्वं यद्ज्ञानमव्ययम् ।
ब्रह्मेति परमात्मेति भगवानिती शब्द्यते ॥ ( १-२-११ )

अर्थात् जिस वस्तु को तत्त्वज्ञानी लोग तत्त्व, अव्यय, ज्ञान, ब्रह्म व परमात्मा नाम से अभिहित करते हैं उसीको भगवान भी कहा जाता है। उनका इष्टदेव, इस तरह, निर्गुण होता हुआ भी 'भगवान' है।" ( मीरावाई की पदावली—परशुराम चतुर्वेदी, भूमिका, पृ० २४-२५ )

यह निर्गुण-सगुण का प्रश्न वास्तव में कोई बड़ा प्रश्न नहीं है। कबीर और दादू निर्गुण के उपासक हैं; सूरदास, तुलसीदास और मीरा सगुण के। परन्तु दोनों प्रकार के भक्तों में एक ही प्रकार की रागात्मका वृत्ति है। उसमें तन्मयता और तीव्रता की दृष्टि से कोई भेद नहीं है। भगवत-विषयक-रति, चाहे भगवान की कल्पना निर्गुण हो या सगुण, रागात्मक अवश्य होगी और राग का सर्वोत्कृष्ट रूप 'काम' है। 'कामिहिं नारि पियारि जिमि प्रिय लागो मोहि राम'—कहकर तुलसी उसी बात को स्वीकार करते हैं। यदि मीरा की पतिभावा भक्ति हमारे अन्तस्तल के तंतुओं को अधिक स्पर्श करती है, तो इसमें आश्चर्य की कोई बात नहीं है। यह भक्ति-भावना लौकिक का रूप ग्रहण कर लेती है और परत्पर परब्रह्म बालक की भाँति अजिर में खेलने ही नहीं लगती, हृदय में घुस कर हमारे भीतर की अत्यंत अभिन्न वस्तु बन जाती है। वास्तव में भावना की दृष्टि से संत कवि ( कबीर, दादू ) और मीरा एक ही भूमि पर खड़े हैं। इन्होंने भगवान को 'जार' रूप से देखा है और एक अत्यंत रागात्मक सम्बन्ध स्थापित किया है। सूरदास और तुलसीदास इतनी दूर नहीं जाते। वात्सल्य और दास्य-भावनाओं में उतनी तन्मयता, उतनी तीव्रता, मिलन-वियोग की उतनी गहरी संवेदना सम्भव नहीं।

ऊपर भक्ति-भावना और प्रसिद्ध भक्तों के सम्बन्ध में हमने जो विस्तारपूर्वक लिखा है उससे यह स्पष्ट है कि भक्ति का कोई एक सुस्थिर रूप नहीं है। वह जीवंत साधना है जो शास्त्र की परिपाटियों में पूरी

तरह बँध नहीं पाई है। वह हृदय-मन-आत्मा की गहरी खोज है--उसके अनेक रूप हो सकते हैं। हमारे देश में अत्यंत प्राचीन काल से भक्ति के अनेक रूप प्रचलित थे। मध्ययुग में इन अनेक रूपों को साधना के लिए ग्रहण किया गया परन्तु सामयिक प्रभावों के कारण भक्ति के नये-नये रूप भी विकसित हुए। इस से भी महत्वपूर्ण बात यह है कि उस युग में कुछ अत्यंत उच्च कोटि के भक्त हमारे देश में उत्पन्न हुए। उन्होंने शास्त्रों से बहुत कुछ सीखा, अपने चारों ओर के भक्तिपूर्ण वातावरण से भी बहुत कुछ लिया, परन्तु उन्होंने मूलतः भक्ति को वैयक्तिक साधना बनाया और आत्म-परिष्कार के लिए इस साधना का प्रयोग किया। सूरदास, तुलसीदास, दादूदयाल, नानक, मीरा, हितहरिवंश, चैतन्य--ये तो कुछ ऐसे व्यक्ति थे ही जिनमें दैवी ज्योति प्रकाशवान थी, परन्तु और भी सैकड़ों भक्त-संत-महात्मा ऐसे हुए जिन्होंने अराजकता के उस युग में जीवन-संस्कार के नये संदेश दिये।

# भक्ति-काव्य का कला-पक्ष

कला की दृष्टि से हिन्दी का भक्ति-काव्य अन्य काव्यधाराओं से कहीं अधिक पुष्ट है। जैसा हम बता चुके हैं, हिन्दी भक्ति-काव्य का जन्म विद्यापति ( १३७५-१४४८ ई० ) से होता है। विद्यापति पंडित कवि थे। उन्होंने जयदेव, कालिदास और अन्य संस्कृत कवियों और आचार्यों से बहुत कुछ ग्रहण किया। विद्यापति के काव्य में लोकोक्तियों का अत्यंत प्रचुर मात्रा में प्रयोग हुआ है और उनके कूट पद उनके भाषा-ज्ञान और शब्दकोष के सहारे ही खड़े हो सके हैं। जहाँ तक राधाकृष्ण के शृंगार-प्रसंगों का सम्बन्ध है, वे बराबर प्राचीन शास्त्रों की परंपरा का पालन कर रहे हैं। चंडीदास की तरह वे सहज कवि नहीं हैं। उनकी कल्पना भी पांडित्यप्रसूत है और उनके काव्य में कल्पना की प्रधानता है। उन्होंने काव्य-रूढ़ियों, परंपराओं, रीति, संस्कृत शब्द-कोष—सब का प्रचुर मात्रा में प्रयोग किया है। जहाँ पांडित्य और हृदयानुभूति का मेल हुआ है वहाँ विद्यापति के पद अद्वितीय हो गये हैं। प्राचीन संस्कृत काव्य में नखशिख लिखने की एक परिपाटी चली आती थी जिसका उद्देश्य नायक-नायिका के अंगों का क्रमशः वर्णन करना होता था। विद्यापति का अधिकांश सौन्दर्यांकन 'नखशिख' के अंतर्गत ही आता है। नखशिख-परंपरा में जो उपमान-उपमेय बराबर चले आते थे, उन्हीं को विद्यापति ने ग्रहण किया। विद्यापति के हाथ की 'काव्य प्रकाश' ( मम्मट ) की एक टीका की प्रतिलिपि प्राप्त है। इससे यह स्पष्ट है कि वे केवल मात्र भावुक कवि ही नहीं हैं, वे कलाविलास के सम्बन्ध में अत्यंत जागरूक थे। भक्ति-

काव्य में कल्पना और भावुकता का पहला उन्मेष विद्यापति के काव्य में ही मिलता है। सद्यः स्नाता का एक चित्र देखिये—

केस निगरइत बहे जल-धारा।
चामरे गले जनि मोतिन हारा॥
अलकहिं तीतल तेंहि अति शोभा।
अलिकुल कमले बढ़ेल मधु लोभा॥
नीर निरंजन लोचन राता।
सिंदुर मंडित जनि पंकज पाता॥

बालों से निकलकर जलधारा बहती है, जैसे चँवर में गुँथा मोती का हार टूट रहा हो और मोती झर रहे हों। मुख पर भीगी अलकें इस प्रकार शोभा पाती हैं जैसे मधु के लोभ में भ्रमरगण कमल की ओर आकर्षित होकर चढ़े आते हों। पानी से भीगकर आँखें अंजन-रहित और लाल हो गई हैं मानों सिन्दूरमंडित कमल पत्र हों। ) अनुमान उपमाओं को विद्यापति एक अत्यंत अभिनव ढंग से प्रयोग में लाते हैं। एक उदाहरण से यह बात स्पष्ट हो जायगी—

कबरी भय चामरि गिरि कन्दर, मुखभय चाँद अकास
हरिनि नयन भय, स्वर भय कोकिल, गति भय गज बनवास
सुन्दरि काहे मोहि सम्भापि न आसी
तुअ डर यह सब दूरहि पलायल तू कह काहे उदासी
कुच भय कमल कोरक जल मुदि रहु घट परवेस हुतासे
दाड़िम श्रीफल गगन बास करु शम्भु गरल करु ग्रासे
भुज भय कनक मृणाल पंक रहु कर भय किसलय काँपे

तेरे ही डर से तो ये सब भागकर दूर जा छिपे हैं, तू किस लिये डरती है ? कुच से सफल स्पर्द्धा न कर सकने के कारण कमल-कोष पानी में ही छिपे रहे, घट अग्नि अर्थात् आवा में प्रवेश कर गया, अनार और श्रीफल आकाश में लटक रहे और शिव ने गरल पान कर लिया। तुम्हारी भुजाएँ तो कमल के मृणाल से भी अधिक सुन्दर थीं, अतः कमल पंक में जा रहा। तुम्हारे करतल की समता नहीं कर सकता, अतः किसलय काँपता रहता है। )

गिमि सों लखल मुक्ताहार
कुच युग चकम चरइ गंगधार

( पयोधरों के बीच में गले में लटकता हुआ मोती का हार है मानो गंगा-धारा के दो चकोर क्रीड़ा कर रहे हों। )

कुच युग पर चीकुर फुजि पसरल,
ता अरुझायल हारा।
जनि सुमेरु ऊपर मिलि ऊगल,
चाँद विहुन सब तारा॥

( दोनों कुचों के ऊपर खुले हुये काले केश फैल गये हैं। उनमें हार उलझा हुआ है, मानों चंद्रविहीन रजनी में सुमेरु पर्वत के ऊपर तारे चमक रहे हैं। )

ऊपर के उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि हिंदी भक्ति-काव्य के आदि-कवि विद्यापति में कल्पना की बड़ी प्रधानता है। उन्होंने पंक्ति-पंक्ति में अलंकारों का प्रयोग किया है। इन अलंकारों पर ही विद्यापति के काव्य की उत्कृष्टता का सेहरा बंधता है। परंतु कहीं कहीं विद्यापति कल्पना और पांडित्य को छोड़ देते हैं और स्वाभाविक और अभि-धात्मक काव्य की भूमि पर उतर आते हैं।

परवर्ती कृष्ण-काव्य पर जयदेव और विद्यापति का बड़ा प्रभाव पड़ा। फलतः उसमें भी कला और कल्पना की प्रधानता हो गई। सूरदास ( १४७८-१५८३ ) के काव्य में ये दोनों विशेषताएँ अपने पूरे

तेरे ही डर से तो ये सब भागकर दूर जा छिपे हैं, तू किस लिये डरती है? कुच से सफल स्पर्द्धा न कर सकने के कारण कमल-कोष पानी में ही छिपे रहे, घट अग्नि अर्थात् आवा में प्रवेश कर गया, अनार और श्रीफल आकाश में लटक रहे और शिव ने गरल पान कर लिया। तुम्हारी भुजाएँ तो कमल के मृणाल से भी अधिक सुन्दर थीं, अतः कमल पंक में जा रहा। तुम्हारे करतल की समता नहीं कर सकता, अतः किसलय काँपता रहता है।)

गिरि सों लखल मुक्ताहार
कुच युग चकम चरइ गंगधार

(पयोधरों के बीच में गले में लटकता हुआ मोती का हार है मानो गंगा-धारा के दो चकोर क्रीड़ा कर रहे हों।)

कुच युग पर चीकुर फुजि पसरल,
ता अरुझायल हारा।
जनि सुमेरु ऊपर मिलि ऊगल,
चाँद विहुन सब तारा॥

(दोनों कुचों के ऊपर खुले हुये काले केश फैल गये हैं। उनमें हार उलझा हुआ है, मानों चंद्रविहीन रजनी में सुमेरु पर्वत के ऊपर तारे चमक रहे हैं।)

ऊपर के उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि हिंदी भक्ति-काव्य के आदि-कवि विद्यापति में कल्पना की बड़ी प्रधानता है। उन्होंने पंक्ति-पंक्ति में अलंकारों का प्रयोग किया है। इन अलंकारों पर ही विद्यापति के काव्य की उत्कृष्टता का सेहरा बंधता है। परंतु कहीं कहीं विद्यापति कल्पना और पांडित्य को छोड़ देते हैं और स्वाभाविक और अभि-धात्मक काव्य की भूमि पर उतर आते हैं।

परवर्ती कृष्ण-काव्य पर जयदेव और विद्यापति का बड़ा प्रभाव पड़ा। फलतः उसमें भी कला और कल्पना की प्रधानता हो गई। सूरदास (१४७८-१५८३) के काव्य में ये दोनों विशेषताएँ अपने पूरे

है। वह सिद्धों और नाथों के काव्य की श्रेणी है। धर्मप्रचार यहाँ मुख्य उद्देश्य है,—साहित्य गौण है, या है ही नहीं। वैष्णव भक्तों का साहित्य पुराणों और संस्कृत काव्यों की साहित्यिक परंपरा को ही आगे बढ़ाता है। उसके आलंब राम-कृष्ण हैं। इन्हें लेकर अनेक काव्यों, नाटकों और पुराण-कथाओं की सृष्टि हुई है। भक्ति कवि की अनुभूति मूलतः मौलिक थी, परंतु उसके इष्टदेवों को लेकर जो विराट संस्कृत साहित्य उसके पूर्व निर्मित हो चुका था, उससे प्रभावित न होना उसके लिए असंभव था। अतः इस स्रोत से ही साहित्य की अनेक भंगिमाओं का प्रयोग इस काव्य में हो गया। सारे कृष्ण-काव्य में (मीरा के काव्य को छोड़कर) जयदेव, भागवत, ब्रह्मवैवर्त पुराण और गर्गसंहिता प्रभृति ग्रंथों की साहित्य-परंपराएँ विकसित हुई हैं। रामकाव्य पर नाटक, चंपू और पुराण कथाओं एवं महाकाव्यों के रूप में और भी विशद सामग्री प्राप्त थी। अतः उसमें साहित्य का पुट और भी अधिक रहा।

जो हो, यह निश्चित है कि हिंदी का वैष्णव काव्य (जिसमें संत-काव्य भी सम्मिलित है) हमारी अत्यंत मूल्यवान साहित्यिक निधि है। जहाँ व्यक्तिगत साधना में उसका अपना विशिष्ट स्थान है, वहाँ श्रेष्ठ साहित्य के रूप में भी युग-युग तक वह आनंदित करता रहेगा।

## १—रस

रस-विवेचन और रस-पुष्टि की दृष्टि से भक्तिकाव्य अत्यंत संपन्न है। साहित्य के नवरस तो भक्ति काव्य में मिलते ही हैं परन्तु उनका पर्यवसान भक्ति रस और शांत रस में होता है। संतों के काव्य में शांत रस की प्रधानता है, परन्तु प्रकारांतर से अनेक रसों का स्वतः ही समावेश हो गया है। रागात्मका निर्गुण भक्ति में शृंगार भक्ति रस के अनेक तत्वों का समावेश है। इससे शृंगार-भक्ति का जन्म हुआ है। अदृश्य

है। वह सिद्धों और नाथों के काव्य की श्रेणी है। धर्मप्रचार यहाँ मुख्य उद्देश्य है,—साहित्य गौण है, या है ही नहीं। वैष्णव भक्तों का साहित्य पुराणों और संस्कृत काव्यों की साहित्यिक परंपरा को ही आगे बढ़ाता है। उसके आलंब राम-कृष्ण हैं। इन्हें लेकर अनेक काव्यों, नाटकों और पुराण-कथाओं की सृष्टि हुई है। भक्ति कवि की अनुभूति मूलतः मौलिक थी, परंतु उसके इष्टदेवों को लेकर जो विराट संस्कृत साहित्य उसके पूर्व निर्मित हो चुका था, उससे प्रभावित न होना उसके लिए असंभव था। अतः इस स्रोत से ही साहित्य की अनेक भंगिमाओं का प्रयोग इस काव्य में हो गया। सारे कृष्ण-काव्य में ( मीरा के काव्य को छोड़कर ) जयदेव, भागवत, ब्रह्मवैवर्त पुराण और गर्गसंहिता प्रभृति ग्रंथों की साहित्य-परंपराएँ विकसित हुई हैं। रामकाव्य पर नाटक, चंपू और पुराण कथाओं एवं महाकाव्यों के रूप में और भी विशद सामग्री प्राप्त थी। अतः उसमें साहित्य का पुट और भी अधिक रहा।

जो हो, यह निश्चित है कि हिंदी का वैष्णव काव्य ( जिसमें संत-काव्य भी सम्मिलित है ) हमारी अत्यंत मूल्यवान साहित्यिक निधि है। जहाँ व्यक्तिगत साधना में उसका अपना विशिष्ट स्थान है, वहाँ श्रेष्ठ साहित्य के रूप में भी युग-युग तक वह आनंदित करता रहेगा।

## १—रस

रस-विवेचन और रस-पुष्टि की दृष्टि से भक्तिकाव्य अत्यंत संपन्न है। साहित्य के नवरस तो भक्ति काव्य में मिलते ही हैं परन्तु उनका पर्यावसान भक्ति रस और शांत रस में होता है। संतों के काव्य में शांत रस की प्रधानता है, परन्तु प्रकारांतर से अनेक रसों का स्वतः ही समावेश हो गया है। रागात्मका निर्गुण भक्ति में शृंगार भक्ति रस के अनेक तत्वों का समावेश है। इससे शृंगार-भक्ति का जन्म हुआ है। अदृश्य

और दास्य प्रभृति रसों को भी तुलसी नहीं भूले हैं। वास्तव में सारे वैष्णव भक्ति-काव्य में रसों की विभिन्नता और व्यापकता की दृष्टि से तुलसी ही सबसे अधिक सफल हैं। वाल्मीकि में शृंगार की योजना केवल अरण्यकांड में सीताहरण के प्रसंग में है। तुलसी ने प्रसन्नराघव (नाटक) से इङ्गित लेकर राम-सीता के पूर्वराग की चेष्टा की है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि जहाँ तक रसों का सम्बन्ध है हिन्दी का वैष्णव भक्ति-काव्य साहित्य के नवरसों से पुष्ट है। परन्तु यही साहित्य के नवरस भगवत्-विषयक आसक्ति के अनेक प्रकार समझ लिये जा सकते हैं।

## २—अलंकार

वैष्णव भक्ति-काव्य की दो विशेषताएँ हैं—

(१) उसमें कल्पना की प्रधानता है।

(२) वह साहित्य शास्त्र से पूर्णत: प्रभावित है। इन दो विशेषताओं के कारण हिन्दी वैष्णव साहित्य में अलंकारों का भी प्रयोग प्रचुर रूप में हुआ है। कृष्ण-काव्य में कल्पना और साहित्य शास्त्र का आग्रह बहुत अधिक है। फलत: विद्यापति के काव्य में ही हमें अनेक अलंकार मिल जाते हैं। अलंकारों के प्रयोग से एक विशेष ढंग की साहित्यिकता का समावेश हो जाता है। कृष्ण-काव्य की अलंकार प्रचुरता उसे लोक-भित्ति से ऊपर उठाकर नागरिकता का अधिकार देती है। साहित्य-शास्त्र द्वारा अनुमोदित लगभग सभी अलंकार सूरदास और अन्य कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में स्थान पा जाते हैं, परन्तु रूपक के अनेक भेदों और उत्प्रेक्षा-अलंकार का प्रयोग कदाचित् अधिक हुआ। दृष्टि-कूट पदों में सांगरूपक का ही प्रयोग अधिक है। उदाहरण के लिए यह प्रसिद्ध पद देखिये—

अद्भुत एक अनूपम बाग।
जुगल कमल पर गज क्रीडत हैं, तापर सिंह करत अनुराग॥
हरि पर सरवर, सर पर गिरिवर, गिरि पर फूले कंज पराग।
रुचिर कपोत बसे ता ऊपर, ता ऊपर अमृत फल लाग॥
फल पर पुहुप, पुहुप पर पल्लव, ता पर सुकपिक मृगमद काग।
खंजन धनुष चंद्रमा ऊपर, ता ऊपर इक मनिधर नाग॥
अंग अंग प्रति और और छवि, उपमा ताको करत न त्याग।
सूरदास प्रभु, पियहु सुधारस, मानहुँ अधरनि के बड़भाग॥

उत्प्रेक्षा तो कृष्ण-काव्य का प्राण है। सुन्दर सुन्दर अनेक मौलिक उत्प्रेक्षाएँ हटा लीजिये तो इस काव्य की भित्ति ही ढह जायगी। कहीं-कहीं तो कल्पना की इतनी ऊँची उड़ान कवि लेता है कि मन थक जाता है, उतना ऊँचा उड़ नहीं पाता। राधा का एक चित्र इस प्रकार का है—

बरनौं श्री वृषभानु कुमारि
चित दै सुनहु स्याम सुन्दर छवि रति नाहीं अनुहारि
प्रथमहिं सुभग स्याम बेनी की शोभा कहौं विचारि
मानों फनिग रह्यो पीवन को शशि मुख सुधा निहारि
कहिए कहा सीस सेंदुर को किनौ रही पचि हारि
मानों अरुन किरनि दिनकर की पसरी तिमिरि बिहारि
भृकुटी विकट निकट नैननि के राजत अति वर नारि
मनहुँ मदन जग जीति जेर करि राख्यो धनुष उतारि
ता बिच बनी आड़ केसरि की दीन्हीं सखिन सँवारि
मानों बँधि इंदु मंडल में रूप सुधा की पारि
चपल नैन नासा बिच शोभा अधर सुरंग सुधारि
मनौं मध्य खंजन शुक बैठ्यौ लब्ध्यौ बिंब बिचारि
[illegible] सुघर अधर तर बैठारि चिबुक चारु छबि कारि
[illegible] दुलरी निरखि पर नहिं उपमा कहुँ नारि

सुरंग गुलाल भाल कुच मण्डल निरखत तन मन वारि
मानो निशि निधूम अग्नि के तप बैठो त्रिपुरारि
(सूरसागर स्कं० १०—पद ८३)

दूसरा चित्र देखिये—

प्रिय मुख देखो श्याम निहारि
कहि न जाइ आनन की शोभा रही विचारि-विचारि
छोरोदक घूँघट हातो करि सन्मुख दियो उघारि
मनो सुधाकर दुग्ध सिंधु ते कढ्यो कलंक पखारि
मुक्ता माँग शीश पर शोभित राजत इहि आकारि
मानो उड़गन जानि नवल शशि आये करन जुहारि
लाल-लाल सेंदूर बिंदु पर मृगमद दियो सुधारि
मनो बंधूक कुसुम ऊपर अलि बैठो पंख पसारि
चंचल नैन चहूँ दिशि चितवत युग खंजन अनुहारि
वेसरि के मुक्ता में झाईं करन विराजत चारि
मानो सुर गुरु शुक्र भौम शशि चमकत चंद्र मझारि

इस प्रकार के चित्रों से कृष्ण-काव्य भरा पड़ा है। रूप-सौन्दर्य की इतनी सुन्दर सृष्टियाँ संसार के किसी भी साहित्य में विरल हैं। तुलसी के काव्य में प्रसाद गुण की अधिकता है, परंतु रूपक और उत्प्रेक्षा के प्रयोग उन्होंने भी बहुत किये हैं। सांगरूपक उन्हें विशेष प्रिय है कहीं-कहीं उनकी कल्पना सूरदास को भी पीछे छोड़ जाती है। सीता के सौन्दर्य का ध्यान करते हुए वे कहते हैं—

जौं पटतरिय तीय सम सीया। जग असि जुवति कहाँ कमनीया॥
गिरा मुखर तनु अरध भवानी। रति अति दुखित अतनुपति जानी॥
विष वारुनी बंधु प्रिय जेही। कहिअ रमा सम किमि वैदेही॥
जो छवि सुधा पयोनिधि होई। परम रूपमय कच्छपु सोई॥
सोभा रजु मंदरु सिंगारू। मथै पानिपंकज निज मारू॥

सुरंग गुलाल भाल कुच मण्डल निरखत तन मन वारि
मानो निशि निधूम अग्नि के तप बैठो त्रिपुरारि
(सूरसागर स्कं० १०—पद ८३)

दूसरा चित्र देखिये—

प्रिय मुख देखो श्याम निहारि
कहि न जाइ आनन की शोभा रही विचारि-विचारि
छोरोदक घूँघट हातो करि सन्मुख दियो उघारि
मनो सुधाकर दुग्ध सिंधु ते कढ्यो कलंक पखारि
मुक्ता माँग शीश पर शोभित राजत हुहि आकारि
मानो उड़गन जानि नवल शशि आये करन जुहारि
लाल-लाल सेंदूर बिंदु पर मृगमद दियो सुधारि
मनो बंधूक कुसुम ऊपर अलि बैठो पंख पसारि
चंचल नैन चहूँ दिशि चितवत युग खंजन अनुहारि
वेसरि के मुक्ता में झाईं करन विराजत चारि
मानो सुर गुरु शुक्र भौम शशि चमकत चंद्र मझारि

इस प्रकार के चित्रों से कृष्ण-काव्य भरा पड़ा है। रूप-सौन्दर्य की इतनी सुन्दर सृष्टियाँ संसार के किसी भी साहित्य में विरल हैं। तुलसी के काव्य में प्रसाद गुण की अधिकता है, परंतु रूपक और उत्प्रेक्षा के प्रयोग उन्होंने भी बहुत किये हैं। सांगरूपक उन्हें विशेष प्रिय है कहीं-कहीं उनकी कल्पना सूरदास को भी पीछे छोड़ जाती है। सीता के सौन्दर्य का ध्यान करते हुए वे कहते हैं—

जो पटतरिय तीय सम सीया। जग असि जुवति कहाँ कमनीया॥
गिरा मुखर तनु अरध भवानी। रति अति दुखित अतनुपति जानी॥
विष वारुनी बंधु प्रिय जेही। कहिअ रमा सम किमि बैदेही॥
जो छवि सुधा पयोनिधि होई। परम रूपमय कच्छपु सोई॥
सोभा रजु मंदरु सिंगारू। मथै पानिपंकज निज मारू॥

सीय सुखहिं बरनिअ केहि भाँती । जनु चातकी पाइ जल स्वाती ॥
रामहिं लखनु बिलोकत कैसे । ससिहि चकोर किसोरकु जैसे ॥
(बालकांड, २६३)

या कैकेयी प्रसंग में दशरथ की दशा की अभिव्यंजना—

सुनि मृदु वचन भूप हिय सोकू । ससिकर छुअत बिकल जिमि कोकू॥
गयउ सहमि नहिं कछु कहि आवा । जनु सचान वन झपटेउ लावा ॥
बिवरन भयउ निपट नरपालू । दामिनि हनेउ मनहुँ तरु तालू ॥
माथे हाथ मूँदि दोउ लोचन । तनु धरि सोचु लाग जनु सोचन ॥
मोर मनोरथ सुरतरु फूला । फरत करिनि जिमि हतेउ समूला ॥
(अयोध्याकांड, २६)

परन्तु हमें यह जान लेना चाहिए कि रीति-कवियों की तरह तुलसी, सूर और अन्य भक्त कवि अलंकार लिखने के लिए अलंकार नहीं लिखते। वे इनके द्वारा कथा एवं चरित्रों में काव्य-सौन्दर्य की सृष्टि करते हैं परन्तु काव्य-सौन्दर्य उनके लिए धर्म-भावना को विकसित करने का ही साधन है। फिर सभी भक्त-कवि अलंकारों के पचड़े में पड़े हों, यह बात भी नहीं। जहाँ सूरदास का पद-पद उपमा-उत्प्रेक्षा-रूपक से भरा पड़ा है, वहाँ तीव्र अनुभूति के अनेक निरलंकृत सरस शब्दचित्र भी मिलते हैं। निम्नलिखित पद में कृष्ण के वचनों की माधुरी का कैसा सहज वर्णन है—

सुंदर बोलत आवत नैन
ना जानें तेहि समय सखी री सब तन स्रवन कि नैन
रोम-रोम में शब्द सुरति की नखशिख ज्यों चख ऐन
एते मान बनी चंचलता सुनी न समझी सैन
जब तकि जकि ह्वै रही चित्र-सी पल न लगत चित चैन
सुनहु सूर यह साँच कि विभ्रम सपन किधौं दिन-रैन

कबीर और मीरा का तो अधिकांश काव्य ही अलंकार और पांडित्य से शून्य है। केवल मात्र अनुभूति के माध्यम से ही साधना प्रकट

सीय सुखहिं बरनिअ केहि भाँती । जनु चातकी पाइ जल स्वाती ॥
रामहिं लखनु बिलोकत कैसे । ससिहि चकोर किसोरकु जैसे ॥
(बालकांड, २६३)

या कैकेयी प्रसंग में दशरथ की दशा की अभिव्यंजना—

सुनि मृदु वचन भूप हिय सोकू । ससिकर छुअत बिकल जिमि कोकू॥
गयउ सहमि नहिं कछु कहि आवा । जनु सचान बन झपटेउ लावा ॥
बिबरन भयउ निपट नरपालू । दामिनि हनेउ मनहुँ तरु तालू ॥
माथे हाथ मूँदि दोउ लोचन । तनु धरि सोचु लाग जनु सोचन ॥
मोर मनोरथ सुरतरु फूला । फरत करिनि जिमि हतेउ समूला ॥
(अयोध्याकांड, २६)

परन्तु हमें यह जान लेना चाहिए कि रीति-कवियों की तरह तुलसी, सूर और अन्य भक्त कवि अलंकार लिखने के लिए अलंकार नहीं लिखते । वे इनके द्वारा कथा एवं चरित्रों में काव्य-सौन्दर्य की सृष्टि करते हैं परन्तु काव्य-सौन्दर्य उनके लिए धर्म-भावना को विकसित करने का ही साधन है। फिर सभी भक्त-कवि अलंकारों के पचड़े में पड़े हों, यह बात भी नहीं। जहाँ सूरदास का पद-पद उपमा-उत्प्रेक्षा-रूपक से भरा पड़ा है, वहाँ तीव्र अनुभूति के अनेक निरलंकृत सरस शब्दचित्र भी मिलते हैं। निम्नलिखित पद में कृष्ण के वचनों की माधुरी का कैसा सहज वर्णन है—

सुंदर बोलत आवत नैन
ना जाने तेहि समय सखी री सब तन सुत्रन कि नैन
रोम-रोम में शब्द सुरति की नखशिख ज्यों चख ऐन
एते मान बनी चंचलता सुनी न समझी सैन
जब तकि जकि ह्वै रही चित्र-सी पल न लगत चित चैन
सुनहु सूर यह साँच कि बिभ्रम सपन किधौं दिन-रैन

कबीर और मीरा का तो अधिकांश काव्य ही अलंकार और पांडित्य से शून्य है। केवल मात्र अनुभूति के माध्यम से ही साधना प्रकट

प्रसंग अवान्तर प्रसंग का उचित विकास है। कथा-संगठन में तुलसी ने इस बात का ध्यान रखा है कि वे कम से कम घटनाओं, कार्य-व्यापारों और शब्दों का प्रयोग करें जिससे उसका रूप सुष्ठु बना रह सके। उन्होंने मूलतः पौराणिक शैली को ग्रहण किया है यद्यपि अनेक प्रकार से इस शैली का विकास भी उन्होंने किया है। कृष्ण-काव्य अधिकतः गीतात्मक है, अतः कथा का विकास उसमें उतने विस्तार से नहीं है, न उसमें सौष्ठव ही विशेष है। गीतों के रूप में कथा-विकास की एक नई शैली सूरदास के काव्य में मिलती है। वैसे तुलसीदास के बाद कथा-वर्णन के क्षेत्र में नंददास का नाम ही आता है जिनके रास-पंचाध्यायी और रुक्मिणी मंगल ग्रंथों में अत्यन्त अलंकृत ढंग से कथा विकास मिलता है।

सूरदास और तुलसीदास दोनों मनोभावों के वर्णन के क्षेत्र में अद्वितीय हैं, परन्त सूर की अपेक्षा तुलसी का क्षेत्र अधिक विकसित है। जहाँ तक वात्सल्य और शृङ्गार से सम्बन्धित मनोभावों का क्षेत्र है, वहाँ तक सूर अतुलनीय हैं। वैसे मानव-मन की विभिन्न अंतर्वृत्तियों में जो अंतर्दृष्टि तुलसीदास के अयोध्याकाण्ड में दिखलाई देती है, वह विश्वसाहित्य में भी दुर्लभ है।

## ४—चरित्र-चित्रण

चरित्र-चित्रण की दृष्टि से भी तुलसी सर्वश्रेष्ठ हैं। कृष्ण-भक्ति-काव्य में कथा का आग्रह ही विशेष नहीं है। कथा की पद्धति गीतात्मक होने के कारण चरित्रों की केवल रूपरेखा ही स्थिर हो सकी है। इस क्षेत्र में तुलसी अन्य कवियों को बहुत पीछे छोड़ आते हैं। परंपरागत चरित्रों को अपने भक्ति-भाव और शील संयम और नैतिकता के आदर्शों के प्रकाश में नई रूप-रेखा देना सरल काम नहीं था। चरित्र-चित्रण में तुलसी कितने सफल हुए हैं, यह केवल इस बात से ही प्रगट है कि आज राम-कथा के पात्रों से जनता उसी रूप में

प्रसंग अवान्तर प्रसंग का उचित विकास है। कथा-संगठन में तुलसी ने इस बात का ध्यान रखा है कि वे कम से कम घटनाओं, कार्य-व्यापारों और शब्दों का प्रयोग करें जिससे उसका रूप सुष्ठु बना रह सके। उन्होंने मूलतः पौराणिक शैली को ग्रहण किया है यद्यपि अनेक प्रकार से इस शैली का विकास भी उन्होंने किया है। कृष्ण-काव्य अधिकतः गीतात्मक है, अतः कथा का विकास उसमें उतने विस्तार से नहीं है, न उसमें सौष्ठव ही विशेष है। गीतों के रूप में कथा-विकास की एक नई शैली सूरदास के काव्य में मिलती है। वैसे तुलसीदास के बाद कथा-वर्णन के क्षेत्र में नंददास का नाम ही आता है जिनके रास-पंचाध्यायी और रुक्मिणी मंगल ग्रंथों में अत्यन्त अलंकृत ढंग से कथा विकास मिलता है।

सूरदास और तुलसीदास दोनों मनोभावों के वर्णन के क्षेत्र में अद्वितीय हैं, परन्तु सूर की अपेक्षा तुलसी का क्षेत्र अधिक विकसित है। जहाँ तक वात्सल्य और शृङ्गार से सम्बन्धित मनोभावों का क्षेत्र है, वहाँ तक सूर अतुलनीय हैं। वैसे मानव-मन की विभिन्न अंतर्वृत्तियों में जो अंतर्दृष्टि तुलसीदास के अयोध्याकाण्ड में दिखलाई देती है, वह विश्वसाहित्य में भी दुर्लभ है।

## ४—चरित्र-चित्रण

चरित्र-चित्रण की दृष्टि से भी तुलसी सर्वश्रेष्ठ हैं। कृष्ण-भक्ति-काव्य में कथा का आग्रह ही विशेष नहीं है। कथा की पद्धति गीतात्मक होने के कारण चरित्रों की केवल रूपरेखा ही स्थिर हो सकी है। इस क्षेत्र में तुलसी अन्य कवियों को बहुत पीछे छोड़ आते हैं। परंपरागत चरित्रों को अपने भक्ति-भाव और शील संयम और नैतिकता के आदर्शों के प्रकाश में नई रूप-रेखा देना सरल काम नहीं था। चरित्र-चित्रण में तुलसी कितने सफल हुए हैं, यह केवल इस बात से ही प्रगट है कि आज राम-कथा के पात्रों से जनता उसी रूप में

७

# हिन्दी काव्यधारा में भक्ति-काव्य का स्थान

हिन्दी काव्य में से यदि वैष्णव कवियों के काव्य को निकाल दिया जाय तो जो बचेगा वह इतना हलका होगा कि हम उसपर किसी भी प्रकार गर्व नहीं कर सकेंगे। लगभग ३०० वर्षों की इस हृदय और मन की साधना के बल पर ही हिन्दी अपना सिर अन्य प्रांतीय साहित्यों के ऊपर उठाये हुए है। तुलसीदास, सूरदास, नन्ददास, मीरा, रसखान, हितहरिवंश, कबीर—इनमें से किसी पर भी संसार का कोई साहित्य गर्व कर सकता है। हमारे पास ये सब हैं। ये वैष्णव कवि हिन्दी भारती के कंठमाल हैं।

वैष्णव कवियों के काव्य का जन्म परिस्थितिवश हुआ, परन्तु उसमें भारतीय संस्कृति और परम्परागत आचार-विचार की पूर्णतः रक्षा हुई। उसकी एक बात ऐसी है जो अन्य स्थान पर नहीं मिलेगी। वह जहाँ उच्चतम धर्म है वहाँ उच्च कोटि का काव्य भी है। उसकी आत्मा भक्ति है, उसका जीवनस्रोत रस है, उसका शरीर मानवी है। जैसी भक्ति इस साहित्य में है वैसी बाइबिल (अंजील) के कुछ गीतों को छोड़कर पश्चिमी साहित्य में कहीं नहीं मिलेगी। नवधा भक्ति के प्रकारों में से प्रत्येक प्रकार की भक्ति इसमें है। रस की दृष्टि से भी यह साहित्य अमूल्य है। रसराज शृंगार का इतना सुन्दर और सांगोपांग चित्रण कहीं नहीं हुआ, विरह की आकुलता और मिलन के उल्लास को इतनी पूर्णता से कहीं भी चित्रित नहीं किया गया। मनुष्य के स्वभाव और उसके अंतर्द्वन्द्व के सुन्दरतम चित्र हमें रामचरितमानस में मिलेंगे। राधा-कृष्ण और राम-सीता के रूप में स्त्री-पुरुष के

७

# हिन्दी काव्यधारा में भक्ति-काव्य का स्थान

हिन्दी काव्य में से यदि वैष्णव कवियों के काव्य को निकाल दिया जाय तो जो बचेगा वह इतना हलका होगा कि हम उसपर किसी भी प्रकार गर्व नहीं कर सकेंगे। लगभग ३०० वर्षों की इस हृदय और मन की साधना के बल पर ही हिन्दी अपना सिर अन्य प्रांतीय साहित्यों के ऊपर उठाये हुए है। तुलसीदास, सूरदास, नन्ददास, मीरा, रसखान, हितहरिवंश, कबीर—इनमें से किसी पर भी संसार का कोई साहित्य गर्व कर सकता है। हमारे पास ये सब हैं। ये वैष्णव कवि हिन्दी भारती के कंठमाल हैं।

वैष्णव कवियों के काव्य का जन्म परिस्थितिवश हुआ, परन्तु उसमें भारतीय संस्कृति और परम्परागत आचार-विचार की पूर्णतः रक्षा हुई। उसकी एक बात ऐसी है जो अन्य स्थान पर नहीं मिलेगी। वह जहाँ उच्चतम धर्म है वहाँ उच्च कोटि का काव्य भी है। उसकी आत्मा भक्ति है, उसका जीवनस्रोत रस है, उसका शरीर मानवी है। जैसी भक्ति इस साहित्य में है वैसी बाइबिल (अंजील) के कुछ गीतों को छोड़कर पश्चिमी साहित्य में कहीं नहीं मिलेगी। नवधा भक्ति के प्रकारों में से प्रत्येक प्रकार की भक्ति इसमें है। रस की दृष्टि से भी यह साहित्य अमूल्य है। रसराज शृंगार का इतना सुन्दर और सांगोपांग चित्रण कहीं नहीं हुआ, विरह की आकुलता और मिलन के उल्लास को इतनी पूर्णता से कहीं भी चित्रित नहीं किया गया। मनुष्य के स्वभाव और उसके अंतर्द्वन्द के सुन्दरतम चित्र हमें रामचरितमानस में मिलेंगे। राधा-कृष्ण और राम-सीता के रूप में स्त्री-पुरुष के

है—"सन्तन को कहा सीकरी सों काम।" यह उस समय की बात है जब जात्याभिमानी राजपूत क्षत्रिय महाराज शस्त्र धारण करते हुए भी मुगल सम्राट् को अपनी बेटियाँ दे रहे थे और उसकी कोर्निश पर गर्व करते थे। इस वैष्णव साहित्य को छोड़ कर इन नैतिक आदर्शों की पुष्टि हमें कहाँ मिलेगी? जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में कौन साहित्य हमारा मार्ग प्रदर्शित करेगा।

वैष्णव काव्य के कुछ आलोचक कृष्ण-काव्य पर जनता को पथभ्रष्ट करके वासना और पापाचार के कर्दम में गिराने का लांछन देते हैं। परंतु वे इस साहित्य को कुछ मुट्ठीभर राजा-महाराजाओं की भूमिका को देखते हैं और भूल करते हैं। वे जन-समाज को देखें। राधा-कृष्ण-काव्य ने क्या जन-समाज को व्यभिचारी बनाया है? उसके लिए राधा-राधा हैं, कृष्ण-कृष्ण हैं। वे दोनों उसके लिए पूजनीय हैं। हाँ, वह उनके प्रेमचरित्र के द्वारा रस-परिष्कार का आनंद लेता है। वह स्वयम् राधा बनता है, न कृष्ण। कृष्ण-काव्य ने हिन्दी प्रदेश को वात्सल्य-रस की अनुभूति दी, शृङ्गार को संयमित किया। उसने घर-घर में यशोदा-सी माताएँ दीं। पति-पत्नी के सामने राधा-कृष्ण-प्रेम का आदर्श उसने रखा। साहित्य में राधा परकीया रही हों या स्वकीया, लोक के जीवन में तो वे सदैव स्वकीया रही हैं। उन्होंने तरुण-तरुणियों के स्वप्नों को चमकीले रंगों से रँगा है, उनके जीवन को रस से सिंचित किया है। पश्चिमी प्रदेश का गृहस्थ बालक को कृष्ण मान कर आकुल होता है कि उसे चौखट लाँघते हुए चोट न लगे, तरुण पति पत्नी को राधा-रूप में देखता है। यदि जीवन में कृष्ण-राधा के चरित्र को लिया गया तो इतना राधाकृष्ण की आड़ लेकर पुष्टिमार्ग के मंदिरों में व्यभिचार की जो लीला हुई वह बहुत बाद की बात है। उसके मूल में जन-समाज का घोर अज्ञान और अंधभक्ति है। कृष्ण साहित्य ने न उसे प्रेरणा दी है, न उसे विकसित किया है।

न जाने क्यों यह धारणा हो गई है कि भक्ति-आन्दोलन विरक्तों

है—"सन्तन को कहा सीकरी सों काम।" यह उस समय की बात है जब जात्याभिमानी राजपूत क्षत्रिय महाराज शस्त्र धारण करते हुए भी मुगल सम्राट् को अपनी बेटियाँ दे रहे थे और उसकी कोर्निश पर गर्व करते थे। इस वैष्णव साहित्य को छोड़ कर इन नैतिक आदर्शों की पुष्टि हमें कहाँ मिलेगी? जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में कौन साहित्य हमारा मार्ग प्रदर्शित करेगा।

वैष्णव काव्य के कुछ आलोचक कृष्ण-काव्य पर जनता को पथभ्रष्ट करके वासना और पापाचार के कर्दम में गिराने का लांछन देते हैं। परंतु वे इस साहित्य को कुछ मुट्ठीभर राजा-महाराजाओं की भूमिका को देखते हैं और भूल करते हैं। वे जन-समाज को देखें। राधा-कृष्ण-काव्य ने क्या जन-समाज को व्यभिचारी बनाया है? उसके लिए राधा-राधा हैं, कृष्ण-कृष्ण हैं। वे दोनों उसके लिए पूजनीय हैं। हाँ, वह उनके प्रेमचरित्र के द्वारा रस-परिष्कार का आनंद लेता है। वह स्वयम् राधा बनता है, न कृष्ण। कृष्ण-काव्य ने हिन्दी प्रदेश को वात्सल्य-रस की अनुभूति दी, शृङ्गार को संयमित किया। उसने घर-घर में यशोदा-सी माताएँ दीं। पति-पत्नी के सामने राधा-कृष्ण-प्रेम का आदर्श उसने रखा। साहित्य में राधा परकीया रही हों या स्वकीया, लोक के जीवन में तो वे सदैव स्वकीया रही हैं। उन्होंने तरुण-तरुणियों के स्वप्नों को चमकीले रंगों से रँगा है, उनके जीवन को रस से सिंचित किया है। पश्चिमी प्रदेश का गृहस्थ बालक को कृष्ण मान कर आकुल होता है कि उसे चौखट लाँघते हुए चोट न लगे, तरुण पति पत्नी को राधा-रूप में देखता है। यदि जीवन में कृष्ण-राधा के चरित्र को लिया गया तो इतना राधाकृष्ण की आड़ लेकर पुष्टिमार्ग के मंदिरों में व्यभिचार की जो लीला हुई वह बहुत बाद की बात है। उसके मूल में जन-समाज का घोर अज्ञान और अंधभक्ति है। कृष्ण साहित्य ने न उसे प्रेरणा दी है, न उसे विकसित किया है।

न जाने क्यों यह धारणा हो गई है कि भक्ति-आन्दोलन विरक्तों

है—"सन्तन को कहा सीकरी सों काम।" यह उस समय की बात है जब जात्याभिमानी राजपूत क्षत्रिय महाराज शस्त्र धारण करते हुए भी मुगल सम्राट् को अपनी बेटियाँ दे रहे थे और उसकी कोर्निश पर गर्व करते थे। इस वैष्णव साहित्य को छोड़ कर इन नैतिक आदर्शों की पुष्टि हमें कहाँ मिलेगी? जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में कौन साहित्य हमारा मार्ग प्रदर्शित करेगा।

वैष्णव काव्य के कुछ आलोचक कृष्ण-काव्य पर जनता को पथभ्रष्ट करके वासना और पापाचार के कर्दम में गिराने का लांछन देते हैं। परंतु वे इस साहित्य को कुछ मुट्ठीभर राजा-महाराजाओं की भूमिका को देखते हैं और भूल करते हैं। वे जन-समाज को देखें। राधा-कृष्ण-काव्य ने क्या जन-समाज को व्यभिचारी बनाया है? उसके लिए राधा-राधा हैं, कृष्ण-कृष्ण हैं। वे दोनों उसके लिए पूजनीय हैं। हाँ, वह उनके प्रेमचरित्र के द्वारा रस-परिष्कार का आनंद लेता है। वह स्वयम् राधा बनता है, न कृष्ण। कृष्ण-काव्य ने हिन्दी प्रदेश को वात्सल्य-रस की अनुभूति दी, शृङ्गार को संयमित किया। उसने घर-घर में यशोदा-सी माताएँ दीं। पति-पत्नी के सामने राधा-कृष्ण-प्रेम का आदर्श उसने रखा। साहित्य में राधा परकीया रही हो या स्वकीया, लोक के जीवन में तो वे सदैव स्वकीया रही हैं। उन्होंने तरुण-तरुणियों के स्वप्नों को चमकीले रंगों से रँगा है, उनके जीवन को रस से सिंचित किया है। पश्चिमी प्रदेश का गृहस्थ बालक को कृष्ण मान कर आकुल होता है कि उसे चौखट लाँघते हुए चोट न लगे, तरुण पति पत्नी को राधा-रूप में देखता है। यदि जीवन में कृष्ण-राधा के चरित्र को लिया गया तो इतना राधाकृष्ण की आड़ लेकर पुष्टिमार्ग के मंदिरों में व्यभिचार की जो लीला हुई वह बहुत बाद की बात है। उसके मूल में जन-समाज का घोर अज्ञान और अंधभक्ति है। कृष्ण साहित्य ने न उसे प्रेरणा दी है, न उसे विकसित किया है।

न जाने क्यों यह धारणा हो गई है कि भक्ति-आन्दोलन विरक्तों

सौन्दर्य के इतने अमोल चित्र इतनी अधिक परिस्थितियों में यहीं मिल सकते हैं।

इस साहित्य की यह खूबी है कि इससे हृदय, मन, आत्मा तीनों पुष्ट होते हैं। इसे काव्यानन्द का विषय बनाइये। रसों, अलंकारों, व्यङ्गपूर्ण स्थलों, भावपुष्ट संवादों, उत्तमोत्तम चरित्रों का आनन्द लीजिये; इसे अध्ययन का विषय बनाइये। संसार के संतों और पैगम्बरों के कहे हुए उत्तमोत्तम सिद्धान्त इसमें हैं, ढूँढ़ने की विशिष्ट चेष्टा की आवश्यकता नहीं। चाहो तो मन उन दार्शनिक और आध्यात्मिक गुत्थियों में उलझा लो जो कबीर और तुलसी के साहित्य उपस्थित करते हैं। आत्मा को उच्च बनाने के लिए इसे साधना का विषय बनाइये। इतिहास साक्षी है कि यही साहित्य पिछली कई शताब्दियों से हमारी आध्यात्मिक साधना को प्रगट करता रहा है और अध्यात्म-साधकों की भूख मिटाता रहा है।

हिन्दी का वैष्णव साहित्य लोक-परलोक को एक साथ स्पर्श करता है। वह काव्य के पंखों पर स्वर्ग और मोक्ष तक उड़ता है परन्तु उसके पैर लोक-हित के कठोर धरातल पर ही रहते हैं। सभी वैष्णव कवियों के विषय में यह बात नहीं कही जा सकती, परन्तु सामान्यत: यह बात सत्य से बहुत दूर नहीं है। सन्तों, रामभक्तों और कृष्णभक्तों ने शील, दया, क्षमा, आत्मावलम्बन, परदु:ख-कातरता, सन्तोष, दम, शम, आदि महान् वैयक्तिक गुणों की प्राप्ति को मनुष्य के लिए आवश्यक बताया है। उन्होंने अपने जीवन को इन्हीं गुणों पर खड़ा किया था और उनका काव्य इन्हीं सन्देशों के कारण लोक परिष्कार करता रहा है। जिस युग में नैतिक आदर्शों की मर्यादा नितांत जाती रही थी; जो उच्छृंखलता का अंधकार-युग था, उसमें उन्होंने ब्रह्मचर्य, संयम और महान् नैतिक गुणों की स्थापना करने की चेष्टा की। इसी कलिभ्रष्ट युग में तुलसी ने हिन्दू मात्र को विजयरथ दिया। आत्म-निर्भरता और अपरिग्रह का सन्देश तो इनमें से प्रत्येक कवि का जीवन ही देता

है—"सन्तन को कहा सीकरी सों काम।" यह उस समय की बात है जब जात्याभिमानी राजपूत क्षत्रिय महाराज शस्त्र धारण करते हुए भी मुगल सम्राट् को अपनी बेटियाँ दे रहे थे और उसकी कोर्निश पर गर्व करते थे। इस वैष्णव साहित्य को छोड़ कर इन नैतिक आदर्शों की पुष्टि हमें कहाँ मिलेगी? जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में कौन साहित्य हमारा मार्ग प्रदर्शित करेगा।

वैष्णव काव्य के कुछ आलोचक कृष्ण-काव्य पर जनता को पथभ्रष्ट करके वासना और पापाचार के कर्दम में गिराने का लांछन देते हैं। परंतु वे इस साहित्य को कुछ मुट्ठीभर राजा-महाराजाओं की भूमिका को देखते हैं और भूल करते हैं। वे जन-समाज को देखें। राधा-कृष्ण-काव्य ने क्या जन-समाज को व्यभिचारी बनाया है? उसके लिए राधा-राधा हैं, कृष्ण-कृष्ण हैं। वे दोनों उसके लिए पूजनीय हैं। हाँ, वह उनके प्रेमचरित्र के द्वारा रस-परिष्कार का आनंद लेता है। वह स्वयम् राधा बनता है, न कृष्ण। कृष्ण-काव्य ने हिन्दी प्रदेश को वात्सल्य-रस की अनुभूति दी, शृङ्गार को संयमित किया। उसने घर-घर में यशोदा-सी माताएँ दीं। पति-पत्नी के सामने राधा-कृष्ण प्रेम का आदर्श उसने रखा। साहित्य में राधा परकीया रही हों या स्वकीया, लोक के जीवन में तो वे सदैव स्वकीया रही हैं। उन्होंने तरुण-तरुणियों के स्वप्नों को चमकीले रंगों से रँगा है, उनके जीवन को रस से सिंचित किया है। पश्चिमी प्रदेश का गृहस्थ बालक को कृष्ण मान कर आकुल होता है कि उसे चौखट लाँघते हुए चोट न लगे, तरुण पति पत्नी को राधा-रूप में देखता है। यदि जीवन में कृष्ण-राधा के चरित्र को लिया गया तो इतना राधाकृष्ण की आड़ लेकर पुष्टिमार्ग के मंदिरों में व्यभिचार की जो लीला हुई वह बहुत बाद की बात है। उसके मूल में जन-समाज का घोर अज्ञान और अंधभक्ति है। कृष्ण साहित्य ने न उसे प्रेरणा दी है, न उसे विकसित किया है।

न जाने क्यों यह धारणा हो गई है कि भक्ति-आन्दोलन विरक्तों

की चीज़ रही है, या समाज से उसका कोई भी संबंध नहीं रहा। यह माना कि मूलतः भक्ति वैयक्तिक साधना है। वह उपासक के साथ इष्टदेव का ऐसा संबंध है जिसे उपासक किसी भी माध्यम के विना स्वतः स्थापित करता है। परंतु भक्ति की पहली सीढ़ी है शील और सदाचार का संग्रह। भक्त का प्रत्येक क्षण इस प्रयत्न में जाता है कि वह श्रेष्ठ वैयक्तिक और सामाजिक गुणों की प्राप्ति करे और अन्ततः भगवत-कृपा का अधिकारी बने। तुलसी की भाँति वह सोचता है—

कबहुँक हौं यहि रहनि रहौंगो ?
श्री रघुनाथ-कृपालु कृपा तें संत सुभाव गहौंगो ॥
यथा-लाभ संतोष सदा, काहू सौं कछु न चहौंगो।
परहित-निरत निरंतर मन क्रम वचन नेम निबहौंगो ॥
परुष वचन अति दुसह श्रवण सुनि तेहि पावक न दहौंगो।
विगत-मान, समशीतल मन, पर गुन नहिं दोख कहौंगो ॥
परहरि देह-जनित चिंता दुख-सुख समबुद्धि सहौंगो।
"तुलसीदास" प्रभु यहि पथ रहि अविचल हरि भक्ति लहौंगो ॥

इस शील और सदाचार की साधना में अनेक सामाजिक गुणों का संग्रह आप ही हो जाता है। भक्त को कोई विशेष प्रयत्न नहीं करना पड़ता। संतस्वभाव के अंतर्गत सब कुछ आ जाता है—संतोष, अनासक्ति, परहित-साधन, मिष्ट-भाषण, मानहीनता, समबुद्धि। यही गुण हैं जिन्हें हम समाज के लिए हितकर समझते हैं। फिर हम कैसे कह सकते हैं कि भक्ति की धारा ने समाज को हानि पहुँचाई। क्या भक्तों के इन उपादेय गुणों ने समाज के प्रतिदिन के वातावरण को प्रकाश से न भरा होगा ? क्या भक्तों का जीवन ही इस बात का प्रमाण नहीं है कि श्रेष्ठ व्यक्तिगत गुण कालांतर में सारे समाज को पहुँच जाते हैं ?

वास्तव में वैष्णव भक्ति की धारा ने समाज को कई प्रकार से शुद्ध किया है। जिन्होंने वैष्णव आन्दोलन के इतिहास का अध्ययन

किया है। वे यह जानते हैं कि वैष्णव धर्म हिंसा के विरोध में ही उठा था। अतः समाज को मन, वचन, कर्म से अहिंसक बनाने का प्रयत्न वैष्णव धर्म ने ही किया। यदि बुद्ध के समय में उठी हुई अहिंसा की लहर वैष्णव धर्म के द्वारा हम तक न पहुँची होती तो आज हम महात्मा गाँधी के अहिंसात्मक आन्दोलनों को एकदम अतफल या अव्यावहारिक पाते। वैष्णव धर्म ने जनता की आत्मा को ईश्वर-विश्वास से दृढ़ किया; उसने भक्ति द्वारा समाज के हृदय का परिष्कार किया, उसने व्यक्तिगत आचरण पर बल देकर समाज में सदाचार की प्रतिष्ठा की।

जब हम भक्तों और समाज में संबंध जोड़ने बैठते हैं तो अजीव-अजीव बातें कहने लगते हैं। क्या भक्तों का समाज से कोई संबंध है? भक्त समाज में हैं ही कहाँ? उनका साहित्य पराजय, आत्म प्रतारण और अंधविश्वास का साहित्य है। भक्तों ने ईश्वरवाद का भुलावा देकर हमें शताब्दियों तक मुसलमानों का गुलाम बनाये रखा। उन्होंने पाखंड और परलोकवाद को आश्रय दिया। उन्होंने व्यक्तित्व के परिष्करण पर बल देकर समाजत्व की उपेक्षा कराई। भक्त-काव्य पलायनवादी साहित्य है। इस प्रकार के भ्रामक विचार आज हममें घर किये हैं। विचारों को ही सब कुछ माननेवाले लोग यह नहीं जानते कि समाज एक व्यापक वस्तु है और उसमें वानप्रस्थ और संन्यास आश्रमों में रहनेवाले मनुष्यों का भी स्थान है। वानप्रस्थी और सन्यासी भी समाज के सदस्य हैं और उसपर प्रभाव डालते हैं। भक्त तो समाज में रह कर जीविका चलाते थे या समाज को ही अपना कर्मक्षेत्र बनाये हुये थे। संतों ( कबीर, दादू, नानक प्रभृति निर्गुणवादी भक्तों) ने तो अपना-अपना व्यवसाय और लौकिक व्यवहार भी पूर्णतया बनाये रखा। वे बराबर समाज के सदस्य ( गृहस्थ ) रहे। कृष्णभक्तों का संबंध बड़े-बड़े मंदिरों से था जहाँ जनता उनके गान-कीर्तन-उपदेश को सुनने के लिये प्रतिदिन उपस्थित होती थी। वस्तुत मंदिर ही मध्ययुग में समाज के केन्द्र हो रहे थे और जनता को वहीं

की चीज़ रही है, या समाज से उसका कोई भी संबंध नहीं रहा। यह माना कि मूलतः भक्ति वैयक्तिक साधना है। वह उपासक के साथ इष्टदेव का ऐसा संबंध है जिसे उपासक किसी भी माध्यम के बिना स्वतः स्थापित करता है। परंतु भक्ति की पहली सीढ़ी है शील और सदाचार का संग्रह। भक्त का प्रत्येक क्षण इस प्रयत्न में जाता है कि वह श्रेष्ठ वैयक्तिक और सामाजिक गुणों की प्राप्ति करे और अन्ततः भगवत-कृपा का अधिकारी बने। तुलसी की भाँति वह सोचता है—

कबहुँक हौं यहि रहनि रहौंगो ?
श्री रघुनाथ-कृपालु कृपा तें संत सुभाव गहौंगो ॥
यथा-लाभ संतोष सदा, काहू सौं कछु न चहौंगो।
परहित-निरत निरंतर मन क्रम वचन नेम निबहौंगो ॥
परुष वचन अति दुसह श्रवण सुनि तेहि पावक न दहौंगो।
विगत-मान, समशीतल मन, पर गुन नहिं दोख कहौंगो ॥
परहरि देह-जनित चिंता दुख-सुख समबुद्धि सहौंगो।
"तुलसीदास" प्रभु यहि पथ रहि अविचल हरि भक्ति लहौंगो ॥

इस शील और सदाचार की साधना में अनेक सामाजिक गुणों का संग्रह आप ही हो जाता है। भक्त को कोई विशेष प्रयत्न नहीं करना पड़ता। संतस्वभाव के अंतर्गत सब कुछ आ जाता है—संतोष, अनासक्ति, परहित-साधन, मिष्ट-भाषण, मानहीनता, समबुद्धि। यही गुण हैं जिन्हें हम समाज के लिए हितकर समझते हैं। फिर हम कैसे कह सकते हैं कि भक्ति की धारा ने समाज को हानि पहुँचाई। क्या भक्तों के इन उपादेय गुणों ने समाज के प्रतिदिन के वातावरण को प्रकाश से न भरा होगा? क्या भक्तों का जीवन ही इस बात का प्रमाण नहीं है कि श्रेष्ठ व्यक्तिगत गुण कालांतर में सारे समाज को पहुँच जाते हैं?

वास्तव में वैष्णव भक्ति की धारा ने समाज को कई प्रकार से शुद्ध किया है। जिन्होंने वैष्णव आन्दोलन के इतिहास का अध्ययन

किया है। वे यह जानते हैं कि वैष्णव धर्म हिंसा के विरोध में ही उठा था। अतः समाज को मन, वचन, कर्म से अहिंसक बनाने का प्रयत्न वैष्णव धर्म ने ही किया। यदि बुद्ध के समय में उठी हुई अहिंसा की लहर वैष्णव धर्म के द्वारा हम तक न पहुँची होती तो आज हम महात्मा गाँधी के अहिंसात्मक आन्दोलनों को एकदम असफल या अव्यावहारिक पाते। वैष्णव धर्म ने जनता की आत्मा को ईश्वर-विश्वास से दृढ़ किया; उसने भक्ति द्वारा समाज के हृदय का परिष्कार किया, उसने व्यक्तिगत आचरण पर बल देकर समाज में सदाचार की प्रतिष्ठा की।

जब हम भक्तों और समाज में संबंध जोड़ने बैठते हैं तो अजीब-अजीब बातें कहने लगते हैं। क्या भक्तों का समाज से कोई संबंध है? भक्त समाज में हैं ही कहाँ? उनका साहित्य पराजय, आत्म प्रतारण और अंधविश्वास का साहित्य है। भक्तों ने ईश्वरवाद का भुलावा देकर हमें शताब्दियों तक मुसलमानों का गुलाम बनाये रखा। उन्होंने पाखंड और परलोकवाद को आश्रय दिया। उन्होंने व्यक्तित्व के परिष्करण पर बल देकर समाजत्व की उपेक्षा कराई। भक्त-काव्य पलायनवादी साहित्य है। इस प्रकार के भ्रामक विचार आज हममें घर किये हैं। विचारों को ही सब कुछ माननेवाले लोग यह नहीं जानते कि समाज एक व्यापक वस्तु है और उसमें वानप्रस्थ और संन्यास आश्रमों में रहनेवाले मनुष्यों का भी स्थान है। वानप्रस्थी और सन्यासी भी समाज के सदस्य हैं और उसपर प्रभाव डालते हैं। भक्त तो समाज में रह कर जीविका चलाते थे या समाज को ही अपना कर्मक्षेत्र बनाये हुये थे। संतों (कबीर, दादू, नानक प्रभृति निर्गुणवादी भक्तों) ने तो अपना-अपना व्यवसाय और लौकिक व्यवहार भी पूर्णतया बनाये रखा। वे बराबर समाज के सदस्य (गृहस्थ) रहे। कृष्णभक्तों का संबंध बड़े-बड़े मंदिरों से था जहाँ जनता उनके गान-कीर्तन-उपदेश को सुनने के लिये प्रतिदिन उपस्थित होती थी। वस्तुत मंदिर ही मध्ययुग में समाज के केन्द्र हो रहे थे और जनता को वहीं

से धर्म-ज्ञान के संदेश मिलते थे। इस प्रकार राजशक्ति खोकर हिन्दू जाति और हिन्दू समाज वृन्दावन-मथुरा के कृष्णमंदिरों, अयोध्या के राम-मंदिरों और काशी के मंदिरों एवं पंडितों के निवास-स्थानों में केन्द्रित हो गये थे। इन्हीं केन्द्रों से भक्ति का संदेश समाज तक पहुँचा और उसने समाज को आध्यात्मिक और नैतिक कितने ही अमूल्य संदेश दिये एवं उसकी स्थिति को डाँवाडोल होने से बचा लिया।

हिन्दी भक्ति-काव्य में भक्ति-भावना में तो कोई विशेष अन्तर नहीं है। चाहे वह निर्गुण के प्रति संचालित हो, चाहे सगुण के, परन्तु विचार-धारा में थोड़ा भेद है। इसी भेद के कारण भक्त कवियों की दो श्रेणियाँ हो गई हैं—संत और भक्त। दोनों श्रेणियों में अन्तःकरण की शुद्धि के लिये कुछ नैतिक गुणों का संग्रह आवश्यक बताया गया है। ये गुण हैं—अहिंसा, संतोष, दया, क्षमा, शील, सार-संग्रह, सत्य भाषण, कामिनी-कंचन-त्याग, सत्संग, विचार-शुद्धि, जीव-दया। दोनों की भक्ति मुख्यत. रागात्मक है। संसार से विरक्ति और इष्टदेव में गहरी अनुरक्ति। परन्तु अरूप के उपासक संतों ने जहाँ मूर्ति-पूजा, वर्णाश्रम संस्था, जाति विभेद, हिन्दू-मुस्लिम वैमनस्य, श्राद्ध, नमाज आदि बाह्याचार और माला-कंठी आदि बाह्याडंबर का विरोध किया, वहाँ भक्त कवि पौराणिक आचार-विचारों और पूजा के विधि-विधानों को लेकर चले।

संत ऊँचे दरजे के साधक थे और उनकी वाणी उनकी आध्यात्मिक साधनाओं को भली-भाँति प्रकाशित कर सकी है। आध्यात्मिक मिलन और विनोद के इतने सुन्दर चित्र इतनी सादगी के साथ संसार के किसी साहित्य में भी नहीं मिलेंगे। उन्होंने जिन शाश्वत नैतिक और आध्यात्मिक गुणों के संग्रह का आदेश किया है, वे प्रत्येक समाज के लिए प्रत्येक समय उपादेय हैं। उन्होंने साधना के बाह्य उपचारों की अवहेलना की। यह अधिकांश में उनकी सामाजिक स्थिति का फल था। उन्होंने समझ लिया था कि इन बाह्योपचारों ने आडम्बरों का रूप

ग्रहण कर लिया है और ये जनता की जीवनशक्ति का शोषण कर रहे हैं। श्रम के नाते वर्ग बने जा रहे हैं। अतः उन्होंने वाह्योपचारों का विरोध कर उन मूल नैतिक एवं आध्यात्मिक तत्त्वों की ओर संकेत किया जा सब धर्मों में समान रूप से प्रशंसित थे। वह युग धार्मिक संघर्षों का युग था। दो प्रधान धर्म-प्राण संस्कृतियाँ टक्कर ले रही थीं। अतः दोनों जातियों को एक सूत्र में बाँधने के लिये यह आवश्यक था कि उन्हें समान धरातल पर लाया जाय। संतों ने यह बात चार प्रकार से की। उन्होंने पूजाराधना के वाह्योपचारों और विधि-विधानों का निषेध एवं खंडन किया, समान रूप से आदर पाये हुए नैतिक तत्त्वों पर बल दिया, पारिभाषिक शब्दों की एकता की घोषणा की और अन्ततः एक सामान्य भक्ति-पथ का निरूपण किया। इस सामान्य भक्ति-पथ को हम निर्गुण भक्ति का नाम दे सकते हैं जिसमें एक ओर सूफ़ियों के सिद्धान्तों को स्थान मिला है और दूसरी ओर अद्वैत के आधार पर प्रचलित हिन्दू भक्तिवाद (वेदांत) भक्ति को। वास्तव में इन दोनों में कोई भेद भी नहीं था। धार्मिक एकता के आधार पर हिन्दू-मुसलमानों में एकता उत्पन्न करने का ध्येय सफल नहीं हुआ। कारण था कि हिन्दू विजित थे, मुसलमान विजेता; मूल में राजनैतिक विरोध भी काम कर रहा था। शताब्दियों की संकीर्णता के कारण हिन्दुओं ने आगे बढ़ना छोड़ दिया था। एक प्रकार से वे नवागन्तुकों का सामाजिक वहिष्कार किये हुए थे। सच तो यह है कि परिस्थिति इतनी सरल नहीं थी जितनी संतों ने समझी थी परन्तु इस असफलता के कारण उनके प्रयत्नों की महत्ता कम नहीं होती। इसी प्रकार अवर्ण-सवर्ण समस्या भी हल नहीं हुई। शक्ति सवर्णों के हाथ में थी। अधिकांश संत अवर्णों में हुए। सवर्णों ने उनके संदेशों को संदेह की दृष्टि से देखा और वर्ण-भेद मिटाने की उनकी चेष्टा का विरोध किया। वस्तुतः रामानन्द के बाद यह विरोध और भी तीव्र हो गया। भक्तों ने "हरि को भजै सो हरि का होई" सिद्धांत के अनुसार

भक्त हरिजनों (अछूतों) और भक्त यवनों को भी आदर का पात्र माना, परन्तु वे इससे आगे नहीं बढ़े।

सवर्ण-भक्त मानवता की भूमि पर उतना आगे नहीं बढ़े जितना संत, परन्तु यह कहना उचित नहीं होगा कि वे प्रतिक्रियावादी थे। उनकी सहानुभूति का द्वार सब के लिए खुला था, परन्तु वर्णाश्रम संस्था और प्राचीन आर्य संस्कृति के पोषक थे। उन्होंने विधर्मियों के सामाजिक बहिष्कार की बात इसलिए उठाई कि जिन प्राचीन मूल्यों को वे महत्त्व देते थे, वे और किसी तरह बच ही नहीं सकते थे। वह युग ही धर्मान्धता का युग था। उनके लिए यही बहुत था कि वे हिन्दुओं को आत्मविश्वासी बनाये रखें। हिन्दुओं का भी कुछ अपना था। सहस्रों वर्षों से दर्शन, धर्म और साहित्य की जो त्रिवेणी उत्तर भारत में बह रही थी, उसमें उतर कर हमारे भक्त-कवियों ने 'भक्ति' के जो मोती प्राप्त किये वही उन्होंने अनेक हारों में अनेक विधियों से गूँथ कर अपने इष्टदेव को अर्पण किये।

संतों और भक्तों का काव्य हिन्दी काव्य-साहित्य की सबसे अमूल्य संपत्ति है। जहाँ संतों का काव्य सहज प्रतिभा से आन्दोलित, समान मानव-भूमि का खोजी और निरलंकार निर्लेप है वहाँ भक्तों का काव्य प्राचीन दर्शन, धर्म, साहित्य और शास्त्र की अनेक भंगिमाओं से भूषित और भारतीय संस्कृति के जीवनरस से अनुप्राणित है। वैयक्तिक जीवन की सबसे सुन्दर साधनाएँ उसमें प्रतिफलित हैं। सूरसागर, रामचरितमानस, विनयपत्रिका, हित चौरासी, बीजक, रासपंचाध्यायी, भ्रमरगीत और मीरा की पदावलियों के रूप में जो साहित्य तीन सौ वर्ष पार करके आज हमें प्राप्त है, सामूहिक रूप में उससे श्रेष्ठ साहित्य संसार की किसी भाषा में नहीं मिलेगा। फिर यह साहित्य से भी बड़ी चीज़ है। यह तो प्राणों की साधना है। हृदय इसको समझता है और प्राण इसे पहचानता है। सूर और तुलसी की राम-कृष्ण कथा ने जनता के लिये एक साथ प्रार्थना-भवन, शिक्षागृह और कला-मण्डप का निर्माण

किया है। परन्तु कबीर और मीरा का काव्य तो उनके वैयक्तिक तेज और माधुर्य में डूब कर एकदम अलौकिक हो उठा है। उसके रस में विभोर होकर मनुष्य दर्शन, धर्म, साहित्य और कला से एकदम ऊपर उठ जाता है।

जो हो, यह निश्चित है कि हमारी काव्य-परंपरा की सबसे सुन्दर मणि भक्तों और संतों का काव्य ही है। मध्ययुगीन भारतीय संस्कृति का हृदय-मन जैसा इस साहित्य में प्रतिबिंबित है, वैसा और कहाँ मिलेगा? कहाँ आकाश-चुंबि ऋषियों और दार्शनिकों का अपार ज्ञान और कहाँ मंदिरों और देवपीठों में होने वाले भजन-कीर्तन और भजनानंदी लोग? कहाँ अमर लोक की कलनिनादिनी मंदाकिनी, कहाँ इस हमारे मृत्य लोक में प्रवाहित कल-कल्लोलिनी जगततारिणी गंगा भक्त कवि न होते, उनका भगीरथ प्रयत्न न होता तो स्वर्ग की इतनी सुषमा पृथ्वी पर कैसे उतरती? इतना कलावैभव, इतना कल्पना-ऐश्वर्य, इतना अपार माधुर्य--फिर इतनी शांति, इतना वैराग्य, परोक्ष के प्रति इतना उत्कट राग। संसार की किस भाषा, इस विराट् पृथ्वी की किस जाति का साहित्य हमें इतना कुछ दे सकेगा जितना हिन्दी के भक्ति-काव्य ने हमें दिया है?

---

# 'आलोचनात्मक अध्ययन'

## माला

जो पुस्तक आपके हाथ में है वह हमारी 'आलोचनात्मक अध्ययन' माला का एक पुष्प है। इस माला में हम हिन्दी के कवियों, कथाकारों और साहित्य मनीषियों का संक्षिप्त विवेचनात्मक, आलोचनात्मक अध्ययन उपस्थित कर रहे हैं। अन्य प्रमुख प्रान्तीय भाषाओं के साहित्यिकों और कलाकारों को भी हम साथ-साथ लेना चाहते हैं। यही नहीं कालान्तर में शिक्षा के महान् साहित्यिकों के भी इस प्रकार के अध्ययन हम उपस्थित करेंगे। इस माला में डा० रामरतन भटनागर की निम्नलिखित पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं :--

| | | | |
|---|---|---|---|
| कवियों का अध्ययन | | उपन्यासकारों का अध्ययन | |
| विद्यापति | २॥) | प्रेमचन्द | २॥) |
| कबीर | २॥) | प्रसिद्ध रचनाओं का अध्ययन | |
| सूरदास | २॥) | कामायनी | २॥) |
| मलिक मुहम्मद जायसी | २॥) | महत्वपूर्ण प्रवृत्तियों का अध्ययन | |
| तुलसीदास | २॥) | छायावाद | २॥) |
| नंददास | २॥) | रहस्यवाद | २॥) |
| केशवदास | २॥) | हिन्दी-कविता | २॥) |
| बिहारी | २॥) | हिन्दी-गद्य | २॥) |
| भारतेन्दु हरिश्चन्द | २॥) | हिन्दी भक्ति-काव्य | २॥) |
| मैथिलीशरण | २॥) | साहित्य के विभिन्न अंगों का अध्ययन | |
| प्रसाद | २॥) | साहित्य समीक्षा | २॥) |
| निराला | २॥) | हिन्दी साहित्य | ४) |

किताब महल ० प्रकाशक ० इलाहाबाद